# प्रेमचंद रचनावली

## 10




नाटक : 1923-1933

संग्राम, कर्बला, प्रेम की वेदी

# प्रेमचंद रचनावली

## खण्ड : दस

भूमिका एवं मार्गदर्शन

डॉ० रामविलास शर्मा





# प्रकाशकीय

**'प्रेमचंद रचनावली'** का प्रकाशन **जनवाणी** के लिए गौरव की बात है। कॉपीराइट समाप्त होने के बाद प्रेमचंद साहित्य विपुल मात्रा में प्रकाशित-प्रचारित हुआ। पर उनका सम्पूर्ण साहित्य अब तक कहीं भी एक जगह उपलब्ध नहीं था। लगातार यह जरूरत महसूस की जा रही थी कि उनके सम्पूर्ण साहित्य का प्रामाणिक प्रकाशन हो।

श्रेष्ठ और कालजयी साहित्यकारों के समग्र कृतित्व का एकत्र प्रकाशन कई दृष्टियों से उपयोगी होता है। इसी आलोक में **'प्रेमचंद रचनावली'** की कुछ विशेषताओं का संक्षेप में उल्लेख बहुत आवश्यक है। इस रचनावली में पहली बार सम्पूर्ण प्रेमचंद साहित्य सर्वाधिक शुद्ध और प्रामाणिक मूल पाठ के साथ सामने आया है। सम्पूर्ण रचनाओं का विभाजन पहले विधावार तत्पश्चात् कालक्रमानुसार किया गया है। रचनाओं के प्रथम प्रकाशन एवं उनके कालक्रम संबंधी प्रामाणिक जानकारी प्रत्येक रचना के अन्त में दी गई है जिससे प्रेमचंद के कृतित्व के अध्ययन और मूल्यांकन में विशेष सुविधा होगी। इसकी अधिकांश सामग्री प्रथम संस्करणों या काफी पुराने संस्करणों से ली गई है। प्रेमचंद साहित्य के अध्ययन, अध्यापन तथा शोध के लिए इस रचनावली का अपना एक ऐतिहासिक महत्त्व है, क्योंकि इसमें प्रेमचंद की अब तक उपलब्ध सम्पूर्ण तथा अद्यतन सामग्री का समावेश कर लिया गया है। रचनावली के बीस खण्डों का क्रमबद्ध प्रारूप इस प्रकार है—

> **खण्ड 1-6 :** मौलिक उपन्यास; **खण्ड 7-9 :** लेख, भाषण, संस्मरण, संपादकीय, भूमिकाएं, समीक्षाएं, **खण्ड 10 :** मौलिक नाटक; **खण्ड 11-15:** सम्पूर्ण कहानियां (302); **खण्ड 16-17 :** अनुवाद (उपन्यास, नाटक, कहानी); **खण्ड 18 :** जीवनी एवं बाल साहित्य; **खण्ड 19 :** पत्र (चिट्ठी-पत्री); **खण्ड 20 :** विविध।

**रचनावली** की विस्तृत भूमिका मूर्धन्य आलोचक डॉ० रामविलास शर्मा ने लिखी है, जो इस रचनावली की सबसे बड़ी उपलब्धि है। डॉ० शर्मा ने अपनी साहित्य-साधना के व्यस्त क्षणों में भी हर कदम पर हमारा मार्गदर्शन किया। रचनावली का जो यह उत्कृष्ट रूप सामने आया है यह सब उन्हीं के आशीर्वाद का प्रतिफल है। इस कृपा और सहयोग के लिए मैं उनके प्रति नतमस्तक हूं।

बिहार विधान परिषद् के माननीय सभापति, हिन्दी और उर्दू के वरिष्ठ साहित्यकार प्रो० जाबिर हुसेन ने प्रेमचंद रचनावली के संपादक-मण्डल का अध्यक्ष होना स्वीकार किया और रचनावली के संपादन कार्य में हमारा उचित मार्गदर्शन किया, इसके लिए मैं उनका आभारी हूं। साथ ही संपादक-मण्डल के विद्वान सदस्यों के प्रति भी हार्दिक आभार प्रकट करता हूं।

श्री केशवदेव शर्मा ने अपनी तमाम व्यस्तताओं के बावजूद सम्पादन कार्य में जिस गहरी लगन, समझदारी और आत्मीयता से सहयोग किया है उसके लिए उनके प्रति अनेकश: धन्यवाद। उनका अहर्निश सानिध्य मुझे स्फूर्ति प्रदान करता रहा। डॉ० गीता शर्मा एवं डॉ० अशोक कुमार शर्मा, वेद प्रकाश सोनी तथा डॉ० विनय के प्रति भी उनके हार्दिक सहयोग के लिए आभारी हूं।

भाई राम आनंद साहित्य क्षेत्र में प्रवेश करते ही प्रेमचंद द्वारा स्थापित प्रकाशन संस्थान **'सरस्वती प्रेस'** से जुड़ गए थे। लगभग बीस वर्षों तक उन्होंने स्व॰ श्रीपत राय (प्रेमचंद के ज्येष्ठ पुत्र) के मार्गदर्शन में अप्राप्य प्रेमचंद साहित्य पर शोध कार्य किया। वे स्व॰ श्रीपत राय के संपादन में प्रकाशित होने वाली विख्यात कथा-पत्रिका **'कहानी'** के सहायक संपादक रहे। श्रीपत राय के देहांत के बाद उन्होंने **'कहानी'** का स्वतंत्र रूप से संपादन किया और उसे नया रूप तथा गरिमा प्रदान की। उन्होंने जिस गहरी सूझ-बूझ, लगन, धैर्य और निष्ठा से इस रचनावली के संपादन कार्य को इतने सुरुचिपूर्ण और वैज्ञानिक ढंग से संपन्न किया, इसके लिए वे हम सबों के साधुवाद के पात्र हैं।

श्री हरीशचन्द्र वार्ष्णेय, श्री प्रेमशंकर शर्मा, श्री उदयकान्त पाठक ने प्रूफ-संशोधन और सम्पूर्ण मुद्रण कार्य में विशेष जागरूकता और मनस्विता का परिचय दिया; इनके साथ विमलसिंह, आर॰ के॰ यादव, सुनील जैन, शिवानंदसिंह तथा संस्था के अन्य सभी सहकर्मियों के प्रति भी धन्यवाद ज्ञापित करता हूं क्योंकि इन सबके सहयोग और सद्भाव के बिना यह काम पूरा होना लगभग असंभव था।

मेरी भ्रातृजा रीमा और भ्रातृज संदीप, संजीव, मनीष, विक्रांत, चेतन की लगन और सूझबूझ ने भी मुझे सदैव प्रेरित और उत्साहित किया वे भी धन्यवाद के पात्र हैं।

रचनावली के मुद्रण का कार्य श्री कान्तीप्रसाद शर्मा की देखरेख में हुआ है। उनकी सूझबूझ और श्रमनिष्ठा के लिए वे हमारे हार्दिक धन्यवाद के पात्र हैं।

सर्वश्री विजयदान देथा, यादवेन्द्र शर्मा 'चन्द्र', रामकुमार कृषक, स्वामी प्रेम जहीर, डॉ॰ कुसुम वियोगी, रामकुमार शर्मा आदि सभी मित्रों के सुझावों के लिए भी आभारी हूं।

इस कार्य में पूज्य माताजी श्रीमती जसवन्ती देवी का आशीर्वाद और पिताश्री प्रेमनाथ शर्मा का दीर्घकालीन प्रकाशन-व्यवसाय का अनुभव और आशीर्वाद मेरे विशेष प्रेरणा स्रोत रहे। इनके साथ मातृतुल्या भाभी श्रीमती ललिता शर्मा, अग्रज राजकुमार शर्मा, चमनलाल शर्मा, धर्मपाल शर्मा एवं उनकी धर्मपत्नी इन्दु शर्मा के साथ भाई हरीशकुमार शर्मा एवं सुभाषचन्द्र शर्मा के साथ ही चाचा श्री दीनानाथ शर्मा का भी आभारी हूं जिन्होंने पग-पग पर मेरा मार्ग-दर्शन किया। और सबसे अंत में सहधर्मिणी श्रीमती गीता शर्मा ने जो सहयोग और संबल प्रदान किया उसके लिए आभार अथवा धन्यवाद जैसा शब्द बहुत कम होगा। सारा श्रेय उन्हीं का है।

नेशनल लाइब्रेरी, कलकत्ता के सहयोग से दुर्लभ पुस्तक 'महात्मा शेखसादी' लगभग सत्तर वर्ष बाद एक बार फिर इस रचनावली के मार्फत पाठकों के समक्ष प्रस्तुत की जा रही है। मैं नेशनल लाइब्रेरी कलकत्ता के प्रति अपना आभार प्रकट करता हूं। उन समस्त संस्थानों, पुस्तकालयों, विभागों, संस्थाओं, लेखकों, संपादकों, अधिकारियों और व्यक्तियों के प्रति अपना आभार व्यक्त करता हूं, जिन्होंने इस रचनावली के आयोजन में सहयोग किया।

अन्त में विद्वान पाठकों से हमारा निवेदन है कि वे इस रचनावली की त्रुटियों की ओर हमारा ध्यान आकर्षित करें ताकि आगामी संस्करणों में उन्हें दूर किया जा सके।

हम आशा करते हैं कि हिन्दी जगत् इस बहु-प्रतीक्षित रचनावली का हार्दिक स्वागत करेगा।

अरुण कुमार
(प्रबंध निदेशक)



प्रेमचंद की प्रतिमा के साथ खड़े हैं बायें से डॉ॰ कमल किशोर गोयनका,
डॉ॰ रामकुमार राय और श्री राम आनंद (संपादक : प्रेमचंद रचनावली)
प्रेमंचद के अप्राप्य साहित्य की खोज



# संग्राम

रचनाकाल : 1922

प्रकाशनकाल : फरवरी, 1923

# संग्राम

( एक सामाजिक नाटक )



लेखक—

**श्रीयुत प्रेमचन्द**



हिन्दी पुस्तक एजेन्सी
१२६, हरिसन रोड, कलकत्ता

प्रथम बार ] माघ १९७९ [ मूल्य १॥)

प्रथम संस्करण का मुख पृष्ठ

# पात्र-परिचय

| | | |
|---|---|---|
| हलधर | : | मधुबन का किसान नायक |
| फत्तू | : | मधुबन का किसान |
| मंगरू | : | मधुबन का किसान |
| हरदास | : | मधुबन का किसान |
| सबलसिंह | : | मधुबन का जमींदार |
| कंचनसिंह | : | सबलसिंह का भाई |
| अचलसिंह | : | सबलसिंह का पुत्र |
| चेतनदास | : | एक संन्यासी |
| भृगुनाथ | : | गुलाबी का पुत्र |
| राजेश्वरी | : | हलधर की पत्नी |
| सलोनी | : | मधुबन की एक वृद्धा |
| ज्ञानी | : | सबलसिंह की पत्नी |
| गुलाबी | : | सबलसिंह की महराजिन |
| चम्पा | : | भृगुनाथ की पत्नी |

इंस्पेक्टर, थानेदार, सिपाही, डाकू, आदि

# पहला अंक

## पहला दृश्य

प्रभात का समय। सूर्य की सुनहरी किरणें खेतों और वृक्षों पर पड़ रही हैं। वृक्षपुंजों में पक्षियों का कलरव हो रहा है। बसंत ऋतु है। नई-नई कोपलें निकल रही हैं। खेतों में हरियाली छाई हुई है। कहीं-कहीं सरसों भी फूल रही है। शीत-बिंदु पौधों पर चमक रहे हैं।

**हलधर** : अब और कोई बाधा न पड़े तो अबकी उपज अच्छी होगी। कैसी मोटी-मोटी बालें निकल रही हैं।

**राजेश्वरी** : यह तुम्हारी कठिन तपस्या का फल है।

**हलधर** : मेरी तपस्या कभी इतनी सफल न हुई थी। यह सब तुम्हारे पौरे की बरकत है।

**राजेश्वरी** : अबकी से तुम एक मजूर रख लेना। अकेले हैरान हो जाते हो।

**हलधर** : खेत ही नहीं है। मिलें तो अकेले इसके दुगुने जोत सकता हूं।

**राजेश्वरी** : मैं तो गाय जरूर लूंगी। गऊ के बिना घर सूना मालूम होता है।

**हलधर** : मैं पहले तुम्हारे लिए कंगन बनवाकर तब दूसरी बात करूंगा। महाजन से रुपये ले लूंगा। अनाज तौल दूंगा।

**राजेश्वरी** : कंगन की इतनी क्या जल्दी है कि महाजन से उधार लो। अभी पहले का भी तो कुछ देना है।

**हलधर** : जल्दी क्यों नहीं है। तुम्हारे मैके से बुलावा आएगा ही। किसी नए गहने बिना जाओगी तो तुम्हारे गांव-घर के लोग मुझे हंसेंगे कि नहीं ?

**राजेश्वरी** : तो तुम बुलावा फेर देना। मैं करज लेकर कंगन न बनवाऊंगी। हां, गाय पालना जरूरी है। किसान के घर गोरस न हो तो

किसान कैसा ! तुम्हारे लिए दूध-रोटी का कलेवा लाया करूंगी। बड़ी गाय लेना, चाहे दाम कुछ बेशी देना पड़ जाए।

**हलधर** : तुम्हें और हलकान न होना पड़ेगा। अभी कुछ दिन आराम कर लो, फिर तो यह चक्की पीसनी ही है।

**राजेश्वरी** : खेलना-खाना भाग्य में लिखा होता तो सास-ससुर क्यों सिधार जाते ? मैं अभागिन हूं। आते-ही-आते उन्हें चट कर गई। नारायण दें तो उनकी बरसी धूम से करना।

**हलधर** : हां, यह तो मैं पहले ही सोच चुका हूं, पर तुम्हारा कंगन बनना भी जरूरी है। चार आदमी ताने देने लगेंगे तो क्या करोगी ?

**राजेश्वरी** : इसकी चिंता मत करो, मैं उनका जवाब दे लूंगी लेकिन मेरी तो जाने की इच्छा ही नहीं है। जाने और बहुएं कैसे मैके जाने को व्याकुल होती हैं, मेरा तो अब वहां एक दिन भी जी न लगेगा। अपना घर सबसे अच्छा लगता है। अबकी तुलसी का चौतरा जरूर बनवा देना, उसके आस-पास बेला, चमेली, गेंदा और गुलाब के फूल लगा दूंगी तो आंगन की शोभा कैसी बढ़ जाएगी !

**हलधर** : वह देखो, तोतों का झुंड मटर पर टूट पड़ा।

**राजेश्वरी** : मेरा भी जी एक तोता पालने को चाहता है। उसे पढ़ाया करूंगी।

हलधर गुलेल उठाकर तोतों की ओर चलाता है।

**राजेश्वरी** : छोड़ना मत, बस दिखाकर उड़ा दो।

**हलधर** : वह मारा ! एक गिर गया।

**राजेश्वरी** : राम-राम, यह तुमने क्या किया? चार दानों के पीछे उसकी जान ही ले ली। यह कौन-सी भलमनसी है ?

**हलधर** : **(लज्जित होकर)** मैंने जानकर नहीं मारा।

**राजेश्वरी** : अच्छा तो इसी दम गुलेल तोड़कर फेंक दो। मुझसे यह पाप नहीं देखा जाता। किसी पशु-पक्षी को तड़पते देखकर मेरे रोयें खड़े हो जाते हैं। मैंने तो दादा को एक बार बैल की पूंछ मरोड़ते देखा था। रोने लगी। तब दादा ने वचन दिया कि अब कभी बैलों को न मारूंगा। तब जाके चुप हुई। मेरे गांव में सब लोग औंगी से बैलों को हांकते हैं। मेरे घर कोई मजूर भी औंगी नहीं चला सकता।

**हलधर** : आज से परन करता हूं कि कभी किसी जानवर को न मारूंगा।

फत्तू मियां का प्रवेश।

**फत्तू** : हलधर, नजर नहीं लगाता, पर अबकी तुम्हारी खेती गांव भर से ऊपर है। तुमने जो आम लगाए हैं वे भी खूब बौरे हैं।

**हलधर** : दादा, यह सब तुम्हारा आशीर्वाद है। खेती न लगती तो काका की बरसी कैसे होती ?

**फत्तू** : हां बेटा, भैया का काम दिल खोलकर करना।

**हलधर** : तुम्हें मालूम है दादा, चांदी का क्या भाव है। एक कंगन बनवाना था।

**फत्तू** : सुनता हूं अब रुपये की रुपये-भर हो गई है। कितने की चांदी लोगे ?

**हलधर** : यही कोई चालीस-पैंतालीस रुपये की।

**फत्तू** : जब कहना चलकर ले दूंगा। हां, मेरा इरादा कटरे जाने का है। तुम भी चलो तो अच्छा। एक अच्छी भैंस लाना। गुड़ के रुपये तो अभी रखे होंगे न ?

**हलधर** : कहां दादा, वह सब तो कंचनसिंह को दे दिए। बीघे-भर भी तो न थी, कमाई भी अच्छी न हुई थी, नहीं तो क्या इतनी जल्दी पेल-पालकर छुट्टी पा जाता ?

**फत्तू** : महाजन से तो कभी गला ही नहीं छूटता।

**हलधर** : दो साल भी तो लगातार खेती नहीं जमती, गला कैसे छूटे !

**फत्तू** : यह घोड़े पर कौन आ रहा है ? कोई अफसर है क्या ?

**हलधर** : नहीं, ठाकुर साहब तो हैं। घोड़ा नहीं पहचानते ? ऐसे सच्चे पानी का घोड़ा दस-पांच कोस तक नहीं है।

**फत्तू** : सुना, एक हजार दाम लगते थे पर नहीं दिया।

**हलधर** : अच्छा जानवर बड़े भागों से मिलता है। कोई कहता था अबकी घुड़दौड़ में बाजी जीत गया। बड़ी-बड़ी दूर से घोड़े आए थे, पर कोई इसके सामने न ठहरा। कैसा शेर की तरह गर्दन उठा के चलता है।

**फत्तू** : ऐसे सरदार को ऐसा ही घोड़ा चाहिए। आदमी हो तो ऐसा हो। अल्लाह ने इतना कुछ दिया है, पर घमंड छू तक नहीं गया। एक बच्चा भी जाए तो उससे प्यार से बातें करते हैं। अबकी

ताऊन के दिनों में इन्होंने दौड़-धूप न की होती तो सैकड़ों जानें जातीं।

**हलधर** : अपनी जान को तो डरते ही नहीं। इधर ही आ रहे हैं। सबेरे-सबेरे भले आदमी के दर्शन हुए।

**फत्तू** : उस जन्म के कोई महात्मा हैं, नहीं तो देखता हूं जिसके पास चार पैसे हो गए वह यही सोचने लगता है कि किसे पीस के पी जाऊं। एक बेगार भी नहीं लगती, नहीं तो पहले बेगार देते-देते धुर्रे उड़ जाते थे। इसी गरीब-परवरी की बरकत है कि गांवों में न कोई कारिंदा है, न चपरासी, पर लगान नहीं रुकता। लोग मीयाद के पहले ही दे आते हैं। बहुत गांव देखे पर ऐसा ठाकुर नहीं देखा।

सबलसिंह घोड़े पर आकर खड़ा हो जाता है। दोनों आदमी झुक-झुककर सलाम करते हैं। राजेश्वरी घूंघट निकाल लेती है।

**सबल** : कहो बड़े मियां, गांव में सब खैरियत है न ?

**फत्तू** : हुजूर के अकबाल से सब खैरियत है।

**सबल** : फिर वही बात। मेरे अकबाल को क्यों सराहते हो। यह क्यों नहीं कहते कि ईश्वर की दया से या अल्लाह के फज़्ल से खैरियत है। अबकी खेती तो अच्छी दिखाई देती है ?

**फ़त्तू** : हां सरकार, अभी तक तो खुदा का फज़्ल है।

**सबल** : बस, इसी तरह बातें किया करो। किसी आदमी की खुशामद मत करो, चाहे वह जिले का हाकिम ही क्यों न हो। हां, अभी किसी अफसर का दौरा तो नहीं हुआ ?

**फत्तू** : नहीं सरकार, अभी तक तो कोई नहीं आया।

**सबल** : और न शायद आएगा। लेकिन कोई आ भी जाए तो याद रखना, गांव से किसी तरह की बेगार न मिले। साफ कह देना, बिना जमींदार के हुक्म के हम लोग कुछ नहीं दे सकते। मुझसे जब कोई पूछेगा तो देख लूंगा। **(मुस्कराकर)** हलधर ! नया गौना लाए हो। हमारे घर बैना नहीं भेजा ?

**हलधर** : हुजूर, मैं किस लायक हूं।

**सबल** : यह तो तुम तब कहते जब मैं तुमसे मोतीचूर के लड्डू या घी के खाजे मांगता। प्रेम से शीरे और सत्तू के लड्डू भेज देते तो मैं

उसी को धन्य-भाग्य कहता। यह न समझो कि हम लोग सदा घी और मैदे खाया करते हैं। मुझे बाजरे की रोटियां और तिल के लड्डू और मटर के चबेना कभी-कभी हलवा और मुरब्बे से भी अच्छे लगते हैं। एक दिन मेरी दावत करो, मैं तुम्हारी नयी दुलहिन के हाथ का बनाया हुआ भोजन करना चाहता हूं। देखें यह मैके से क्या गुन सीख कर आई है। मगर खाना बिल्कुल किसानों का-सा हो। अमीरों का खाना बनवाने की फिक्र मत करना।

**हलधर** : हम लोगों के लिट्ट सरकार को पसंद आएंगे ?

**सबल** : हां, बहुत पसंद आएंगे।

**हलधर** : जब हुक्म हो।

**सबल** : मेहमान के हुक्म से दावत नहीं होती। खिलाने वाला अपनी मर्जी से तारीख और वक्त ठीक करता है। जिस दिन कहो, आऊं। फत्तू, तुम बतलाओ, इसकी बहू काम-काज में चतुर है न ? जबान की तेज तो नहीं है ?

**फत्तू** : हुजूर, मुंह पर क्या बखान करूं, ऐसी मेहनतिन औरत गांव में और नहीं है। खेती का तार-तौर जितना यह समझती है उतना हलधर भी नहीं समझता। सुशील ऐसी है कि यहां आए आठवां महीना होता है, किसी पड़ोसी ने आवाज नहीं सुनी।

**सबल** : अच्छा तो मैं अब चलूंगा, जरा मुझे सीधे रास्ते पर लगा दो, नहीं तो यह जानवर खेतों को रौंद डालेगा। तुम्हारे गांव से मुझे साल में पंद्रह सौ रुपये मिलते हैं। इसने एक महीने में पांच हजार रुपये की बाजी मारी। हलधर, दावत की बात भूल न जाना।

फत्तू और सबलसिंह जाते हैं।

**राजेश्वरी** : आदमी काहे को है, देवता हैं। मेरा तो जी चाहता था उनकी बातें सुना करूं। जी ही नहीं भरता था। एक हमारे गांव का जमींदार है कि प्रजा को चैन नहीं लेने देता। नित्य एक-न-एक बेगार, कभी बेदखली, कभी जाफा, कभी कुड़की, उसके सिपाहियों के मारे छप्पर पर कुम्हड़े-कद्दू तक नहीं बचने पाते। औरतों को राह चलते छेड़ते हैं। लोग रात-दिन मनाया करते हैं कि इसकी मिट्टी उठे। अपनी सवारी के लिए हाथी लाता है, उसका दाम असामियों से वसूल करता है। हाकिमों

की दावत करता है, सामान गांव वालों से लेता है।

**हलधर** : दावत सचमुच करूं कि दिल्लगी करते थे ?

**राजेश्वरी** : दिल्लगी नहीं करते थे, दावत करनी होगी। देखा नहीं, चलते-चलते कह गए। खाएंगे तो क्या, बड़े आदमी छोटों का मान रखने के लिए ऐसी बातें किया करते हैं, पर आएंगे जरूर।

**हलधर** : उनके खाने लायक भला हमारे यहां क्या बनेगा ?

**राजेश्वरी** : तुम्हारे घर वह अमीरी खाना खाने थोड़े ही आएंगे। पूरी-मिठाई तो नित्य ही खाते हैं। मैं तो कुटे हुए जौ की रोटी, सावां की महेर, बथुवे का साग, मटर की मसालेदार दाल और दो-तीन तरह की तरकारी बनाऊंगी। लेकिन मेरा बनाया खाएंगे ? ठाकुर हैं न ?

**हलधर** : खाने-पीने का इनको कोई विचार नहीं है। जो चाहे बना दे। यही बात इनमें बुरी है। सुना है अंग्रेजों के साथ कलपघर में बैठकर खाते हैं।

**राजेश्वरी** : ईसाई मत में आ गए ?

**हलधर** : नहीं, असनान, ध्यान सब करते हैं। गऊ को कौरा दिए बिना कौर नहीं उठाते। कथा-पुराण सुनते हैं। लेकिन खाने-पीने में भ्रष्ट हो गए हैं।

**राजेश्वरी** : उंह, होगा, हमें कौन उनके साथ बैठकर खाना है। किसी दिन बुलावा भेज देना । उनके मन की बात रह जाएगी।

**हलधर** : खूब मन लगा के बनाना।

**राजेश्वरी** : जितना सहूर है उतना करूंगी। जब वह इतने प्रेम से भोजन करने आएंगे तो कोई बात उठा थोड़े ही रखूंगी। बस, इसी एकादशी को बुला भेजो, अभी पांच दिन हैं।

**हलधर** : चलो, पहले घर की सफाई तो कर डालें।

## दूसरा दृश्य

सबलसिंह अपने सजे हुए दीवानखाने में उदास बैठे हैं। हाथ में एक समाचार-पत्र है, पर उनकी आंखें दरवाजे के सामने बाग की तरफ लगी हुई हैं।

**सबलसिंह** : (आप-ही-आप) देहात में पंचायतों का होना जरूरी है। सरकारी अदालतों का खर्च इतना बढ़ गया है कि कोई गरीब आदमी

वहां न्याय के लिए जा ही नहीं सकता। जार-सी भी कोई बात कहनी हो तो स्टाम्प के बगैर काम नहीं चल सकता।....उसका कितना सुडौल शरीर है, ऐसा जान पड़ता है कि एक-एक अंग सांचे में ढला है। रंग कितना प्यारा है, न इतना गोरा कि आंखों को बुरा लगे, न इतना सांवला....होगा, मुझे इससे क्या मतलब। वह परायी स्त्री है, मुझे उसके रूप-लावण्य से क्या वास्ता। संसार में एक-से-एक सुंदर स्त्रियां हैं, कुछ यही एक थोड़ी है? ज्ञानी उससे किसी बात में कम नहीं, कितनी सरल हृदया, कितनी मधुर-भाषिणी रमणी है। अगर मेरा जरा-सा इशारा हो तो आग में कूद पड़े। मुझ पर उसकी कितनी भक्ति, कितना प्रेम है। कभी सिर में दर्द भी होता है तो बावली हो जाती है। अब उधर मन को जाने ही न दूंगा।

कुर्सी से उठकर आल्मारी से एक ग्रंथ निल्कालते हैं, उसके दो-चार पन्ने इधर-उधर से उलटकर पुस्तक को मेज पर रख देते हैं और फिर कुर्सी पर जा बैठते हैं। अचलसिंह हाथ में एक हवाई बंदूक लिए दौड़ा आता है।

**अचल** दादाजी, शाम हो गई। आज घूमने न चलिएगा ?

**सबल** नहीं बेटा ! आज तो जाने का जी नहीं चाहता। तुम गाड़ी जुतवा लो। यह बंदूक कहां पाई ?

**अचल** इनाम में। मैं दौड़ने में सबसे अव्वल निकला। मेरे साथ कोई पच्चीस लड़के दौड़े थे। कोई कहता था, मैं बाजी मारूंगा, कोई अपनी डींग मार रहा था। जब दौड़ हुई तो मैं सबसे आगे निकला, कोई मेरे गर्द को भी न पहुंचा, अपना-सा मुंह लेकर रह गए। इस बंदूक से चाहूं तो चिड़िया मार लूं।

**सबल** मगर चिड़ियों का शिकार न खेलना।

**अचल** : जी नहीं, यों ही बात कहता था। बेचारी चिड़ियों ने मेरा क्या बिगाड़ा है कि उनकी जान लेता फिरूं। मगर जो चिड़ियां दूसरी चिड़ियों का शिकार करती हैं उनके मारने में तो कोई पाप नहीं है।

**सबल** : **(असमंजस में पड़कर)** मेरी समझ में तो तुम्हें शिकारी चिड़ियों को भी न मारना चाहिए। चिड़ियों में कर्म-अकर्म का ज्ञान नहीं



होता। वह जो कुछ करती हैं केवल स्वभाव-वश करती हैं, इसलिए वह दण्ड की भागी नहीं हो सकतीं।

**अचल** : कुत्ता कोई चीज चुरा ले जाता है तो क्या जानता नहीं कि मैं बुरा कर रहा हूं। चुपके-चुपके, पैर दबाकर इधर-उधर चौकन्नी आंखों से ताकता हुआ जाता है, और किसी आदमी की आहट पाते ही भाग खड़ा होता है। कौवे का भी यही हाल है। इससे तो मालूम होता है कि पशु-पक्षियों को भी भले-बुरे का ज्ञान होता है; तो फिर उनको दंड क्यों न दिया जाए ?

**सबल** : अगर ऐसा ही हो तो हमें उनको दंड देने का क्या अधिकार है? हालांकि इस विषय में हम कुछ नहीं कह सकते कि शिकारी चिड़ियों में वह ज्ञान होता है, जो कुत्ते या कौवे में है या नहीं।

**अचल** : अगर हमें पशु-पक्षी, चोरों को दंड देने का अधिकार नहीं है तो मनुष्य में चोरों को क्यों ताड़ना दी जाती है ? वह जैसा करेंगे उसके फल आप पाएंगे, हम क्यों उन्हें दंड दें ?

**सबल** : **(मन में)** लड़का है तो नन्हा-सा बालक मगर तर्क खूब करता है। **(प्रकट)** बेटा ! इस विषय में हमारे प्राचीन ऋषियों ने बड़ी मार्मिक व्यबस्थाएं की हैं, अभी तुम न समझ सकोगे। जाओ सैर कर आओ, ओरवरकोट पहन लेना, नहीं तो सर्दी लग जाएगी।

**अचल** : मुझे वहां कब ले चलिएगा जहां आप कल भोजन करने गए थे? मैं भी राजेश्वरी के हाथ का बनाया हुआ खाना खाना चाहता हूं। आप चुपके से चले गए, मुझे बुलाया तक नहीं, मेरा तो जी चाहता है कि नित्य गांव ही में रहता, खेतों में घूमा करता।

**सबल** : अच्छा, अब जब वहां जाऊंगा तो तुम्हें भी साथ ले लूंगा।

अचलसिंह चला जाता है।

**सबल** : **(आप-ही-आप)** लेख का दूसरा पाइंट **(मुद्दा)** क्या होगा ? अदालतें सबलों के अन्याय की पोषक हैं। जहां रुपयों के द्वारा फरियाद की जाती हो, जहां वकीलों-बैरिस्टरों के मुंह से बात की जाती हो, वहां गरीबों की [illegible] अदालत नहीं, न्याय की बलिवेदी है। जिस [illegible] राज्य की अ[illegible]तों का यह



हाल हो....जब वह थाली परस कर मेरे सामने लाई तो मुझे ऐसा मालूम होता था जैसे कोई मेरे हृदय को खींच रहा हो। अगर उससे मेरा स्पर्श हो जाता तो शायद मैं मूर्च्छित हो जाता। किसी उर्दू कवि के शब्दों में 'यौवन फटा पड़ता था।' कितना कोमल गात है, न जाने खेतों में कैसे इतनी मेहनत करती है। नहीं, यह बात नहीं। खेतों में काम करने ही से उसका चम्पई रंग निखर कर कुंदन हो गया है। वायु और प्रकाश ने उसके सौंदर्य को चमका दिया है। सच कहा है हुस्न के लिए गहनों की आवश्यकता नहीं। उसके शरीर पर कोई आभूषण न था, किंतु सादगी आभूषणों से कहीं ज्यादा मनोहारिणी थी। गहने सौंदर्य की शोभा क्या बढ़ाएंगे, स्वयं अपनी शोभा बढ़ाते हैं। उस सादे व्यंजन में कितना स्वाद था ? रूप-लावण्य ने भोजन को भी स्वादिष्ट बना दिया था। मन फिर उधर गया, यह मुझे क्या हो गया है। यह मेरी युवावस्था नहीं है कि किसी सुंदरी को देखकर लट्टू हो जाऊं, अपना प्रेम हथेली पर लिए प्रत्येक सुंदरी स्त्री की भेंट करता फिरूं। मेरी प्रौढ़ावस्था है, पैंतीसवें वर्ष में हूं। एक लड़के का बाप हूं जो छः-सात वर्षों में जवान होगा। ईश्वर ने दिए होते तो चार-पांच संतानों का पिता हो सकता था। यह लोलुपता है, छिछोरापन है। इस अवस्था में, इतना विचारशील होकर भी मैं इतना मलिन-हृदय हो रहा हूं। किशोरावस्था में तो मैं आत्मशुद्धि पर जान देता था, फूंक-फूंककर कदम रखता था, आदर्श जीवन व्यतीत करता था और इस अवस्था में जब मुझे आत्मचिंतन में मग्न होना चाहिए, मेरे सिर पर यह भूत सवार हुआ है। क्या यह मुझसे उस समय के संयम का बदला लिया जा रहा है। अब मेरी परीक्षा की जा रही है ?

ज्ञानी का प्रवेश।

**ज्ञानी** : तुम्हारी ये सब किताबें कहीं छुपा दूं ? जब देखो तब एक-न-एक पोथा खोले बैठे रहते हो। दर्शन तक नहीं होते।

**सबल** : तुम्हारा अपराधी मैं हूं, जो दंड चाहे दो। यह बेचारी पुस्तकें बेकसूर हैं।

**ज्ञानी** : गुलबिया आज बगीचे की तरफ गई थी। कहती थी, आज वहां

कोई महात्मा आए हैं। सैकड़ों आदमी उनके दर्शनों को जा रहे हैं। मेरी भी इच्छा हो रही है कि जाकर दर्शन कर आऊं।

**सबल** : पहले मैं आकर जरा उनके रंग-ढंग देख लूं तो फिर तुम जाना। गेरुए कपड़े पहनकर महात्मा कहलाने वाले बहुत हैं।

**ज्ञानी** : तुम तो आकर यही कह दोगे कि वह बना हुआ है, पाखण्डी है, धूर्त है, उसके पास न जाना। तुम्हें जाने क्यों महात्माओं से चिढ़ है।

**सबल** : इसीलिए चिढ़ है कि मुझे कोई सच्चा साधु नहीं दिखाई देता।

**ज्ञानी** : इनकी मैंने बड़ी प्रशंसा सुनी है। गुलाबी कहती थी कि उनका मुंह दीपक की तरह दमक रहा था। सैकड़ों आदमी घेरे हुए थे पर वह किसी से बात तक न करते थे।

**सबल** : इससे यह तो साबित नहीं होता कि वह कोई सिद्ध पुरुष हैं। अशिष्टता महात्माओं का लक्षण नहीं है।

**ज्ञानी** : खोज में रहने वाले को कभी-कभी सिद्ध पुरुष भी मिल जाते हैं। जिसमें श्रद्धा नहीं है उसे कभी किसी महात्मा से साक्षात् नहीं हो सकता। तुम्हें संतान की लालसा न हो पर मुझे तो है। दूध-पूत से किसी का मन भरते आज तक नहीं सुना।

**सबल** : अगर साधुओं के आशीर्वाद से संतान मिल सकती तो आज संसार में कोई निस्संतान प्राणी खोजने से भी न मिलँता। तुम्हें भगवान् ने एक पुत्र दिया है। उनसे यही याचना करो कि उसे कुशल से रखें। हमें अपना जीवन अब सेवा और परोपकार की भेंट करना चाहिए।

**ज्ञानी** : **(चिढ़कर)** तुम ऐसी निर्दयता से बातें करने लगते हो इसी से कभी इच्छा नहीं होती कि तुमसे अपने मन की बात कहूं। लो, अपनी किताबें पढ़ो इनमें में तुम्हारी जान बसती है, जाती हूं।

**सबल** : बस रूठ गईं। चित्रकारों ने क्रोध की बड़ी भयंकर कल्पना की है, पर मेरे अनुभव से यह सिद्ध होता है कि सौंदर्य क्रोध ही का रूपांतर है। कितना अनर्थ है कि ऐसी मोहिनी मूर्ति को इतना विकराल स्वरूप दे दिया जाए ?

**ज्ञानी** : **(मुस्कराकर)** नमक-मिर्च लगाना कोई तुमसे सीख ले। मुझे भोली पाकर बातों में उड़ा देते हो; लेकिन आज मैं न मानूंगी।

**सबल** : ऐसी जल्दी क्या है ? मैं स्वामीजी को यहीं बुला लाऊंगा, खूब जी भरकर दर्शन कर लेना। वहां बहुत से आदमी जमा होंगे, उनसे बातें करने का भी अवसर न मिलेगा। देखने वाले हंसी उड़ाएंगे कि पति तो साहब बना फिरता है और स्त्री साधुओं के पीछे दौड़ा करती है।

**ज्ञानी** : अच्छा, तो कब बुला दोगे ?

**सबल** : कल पर रखो।

ज्ञानी चली जाती है।

**सबलसिंह** : **(आज-ही-आप)** संतान की क्यों इतनी लालसा होती है ? जिसके संतान नहीं है वह अपने को अभागा समझता है, अहर्निश इसी क्षोभ और चिंता में डूबा रहता है। यदि यह लालसा इतनी व्यापक न होती तो आज हमारा धार्मिक जीवन कितना शिथिल, कितना नीरव होता। न तीर्थयात्राओं की इतनी धूम होती, न मंदिरों की इतनी रौनक, न देवताओं में इतनी भक्ति, न साधु-महात्माओं पर इतनी श्रद्धा, न दान और व्रत की इतनी धूम। यह सब कुछ संतान-लालसा का ही चमत्कार है ! खैर कल चलूंगा, देखूं इन स्वामीजी के क्या रंग-ढंग हैं... अदालतों की बात सोच रहा था। यह आक्षेप किया जाता है कि पंचायतें यथार्थ न्याय न कर सकेंगी, पंच लोग मुंह-देखी करेंगे और वहां भी सबलों की ही जीत होगी। इसका निवारण यों हो सकता है कि स्थायी पंच न रखे जाएं। जब जरूरत हो, दोनों पक्षों के लोग अपने-अपने पंचों को नियत कर दें।...किसानों में भी ऐसी कामिनियां होती हैं, यह मुझे न मालूम था। यह निस्संदेह किसी उच्च कुल की लड़की है। किसी कारणवश इस दुरवस्था में आ फंसी है। विधाता ने इस अवस्था में रखकर उसके साथ अत्याचार किया है। उसके कोमल हाथ खेतों में कुदाल चलाने के लिए नहीं बनाए गए हैं, उसकी मधुर वाणी खेतों में कौवे हांकने के लिए उपयुक्त नहीं है, जिन केशों से झूमर का भार भी न सहा जाए उन पर उपले और अनाज के टोकरे रखना महान् अनर्थ है, माया की विषम लीला है। भाग्य का क्रूर रहस्य है। वह अबला है, विवश है, किसी से अपने हृदय की व्यथा कह नहीं सकती। अगर मुझे मालूम हो जाये

कि वह इस हालत में सुखी है, तो मुझे संतोष हो जाएगा। पर वह कैसे मालूम हो। कुलवती स्त्रियां अपनी विपत्ति-कथा नहीं क़हतीं, भीतर-ही-भीतर जलती हैं पर ज़बान से हाय नहीं करतीं।....मैं फिर उसी उधेड़-बुन में पड़ गया। समझ में नहीं आता मेरे चित्त की यह दशा क्यों हो रही है। अब तक मेरा मन कभी इतना चंचल नहीं हुआ था। मेरे युवाकाल के सहवासी तक मेरी अरसिकता पर आश्चर्य करते थे। अगर मेरी इस लोलुपता की जरा भी भनक उनके कान में पड़ जाए तो मैं कहीं मुंह दिखाने लायक न रहूं। यह आग मेरे हृदय में ही जले, और चाहे हृदय जलकर राख हो जाए पर उसकी कराह किसी के कान में न पड़ेगी। ईश्वर की इच्छा के बिना कुछ नहीं होता। यह प्रेम-ज्योति उद्दीप्त करने में भी उसकी कोई-न-कोई मसलहत जरूर होगी।

घंटी बजाता है।

**एक नौकर** : हुजूर हुकुम ?

**सबल** : घोड़ा खींचो।

**नौकर** : बहुत अच्छा।

## तीसरा दृश्य

**समय**—आठ बजे दिन।

**स्थान**—सबलसिंह का मकान। कंचनसिंह अपनी सजी हुई बैठक में दुशाला ओढ़े, आंखों पर सुनहरी ऐनक चढ़ाए मसनद लगाए बैठे हैं, मुनीमजी बही में कुछ लिख रहे हैं।

**कंचन** : समस्या यह है कि सूद की दर कैसे घटाई जाए। भाई साहब मुझसे नित्य ताकीद किया करते हैं कि सूद कम लिया करो। किसानों की ही सहायता के लिए उन्होंने मुझे इस कारोबार में लगाया। उनका मुख्य उद्देश्य यही है। पर तुम जानते हो धन के बिना धर्म नहीं होता। इलाके की आमदनी घर के जरूरी खर्च के लिए भी काफी नहीं होती। भाई साहब ने किफ़ायत का पाठ नहीं पढ़ा। उनके हजारों रुपये साल तो केवल अधिकारियों के सत्कार की भेंट हो जाते हैं। घुड़दौड़ और पोलो और क्लब के

लिए धन चाहिए। अगर उनके आसरे रहूं तो सैकड़ों रुपये जो मैं स्वयं साधुजनों की अतिथि-सेवा में खर्च करता हूं, कहां से आएं ?

**मुनीम** : वह बुद्धिमान पुरुष हैं, पर न जाने यह फ़ज़ूलखर्ची क्यों करते हैं?

**कंचन** : मुझे बड़ी लालसा है कि एक विशाल धर्मशाला बनवाऊं। उसके लिए धन कहां से आएगा ? भाई साहब के आज्ञानुसार नाम-मात्र के लिए ब्याज लूं तो मेरी सब कामनाएं धरी ही रह जाएं। मैं अपने भोग-विलास के लिए धन नहीं बटोरना चाहता, केवल परोपकार के लिए चाहता हूं। कितने दिनों से इरादा कर रहा हूं कि एक सुंदर वाचनालय खोल दूं। पर पर्याप्त धन नहीं। यूरोप में केवल एक दानवीर ने हजारों वाचनालय खोल दिए हैं। मेरा हौसला इतना तो नहीं पर कम-से-कम एक उत्तम वाचनालय खोलने की अवश्य इच्छा है। सूद न लूं तो मनोरथ पूरे होने के और क्या साधन हैं ? इसके अतिरिक्त यह भी तो देखना चाहिए कि मेरे कितने रुपये मारे जाते हैं? जब असामी के पास कुछ जायदाद ही न हो तो रुपये कहां से वसूल हों। यदि यह नियम कर लूं कि बिना अच्छी जमानत के किसी को रुपये ही न दूंगा तो गरीबों का काम कैसे चलेगा ? अगर गरीबों से व्यवहार न करूं तो अपना काम नहीं चलता। वह बेचारे रुपये चुका तो देते हैं। मोटे आदमियों से लेन-देन कीजिए तो अदालत गए बिना कौड़ी नहीं वसूल होती।

हलधर का प्रवेश।

**कंचन** : कहो हलधर, कैसे चले ?

**हलधर** : कुछ नहीं सरकार, सलाम करने चला आया।

**कंचन** : किसान लोग बिना किसी प्रयोजन के सलाम करने नहीं चलते। फारसी कहावत है—सलामे दोस्ताई बेग़रज़ नेस्त।

**हलधर** : आप तो जानते ही हैं फिर पूछते क्यों हैं ? कुछ रुपयों का काम था।

**कंचन** : तुम्हें किसी पंडित से साइत पूछकर चलना चाहिए था। यहां आजकल रुपयों का डौल नहीं। क्या करोगे रुपये लेकर?

**हलधर** : काका की बरसी होने वाली है। और भी कई काम हैं।

**कंचन** : स्त्री के लिए गहने भी बनवाने होंगे ?

**हलधर** : **(हंसकर)** सरकार, आप तो मन की बात ताड़ लेते हैं।

**कंचन** : तुम लोगों के मन की बात जान लेना ऐसा कोई कठिन काम नहीं, केवल खेती अच्छी होनी चाहिए। यह फसल अच्छी है, तुम लोगों को रुपये की जरूरत होना स्वाभाविक है। किसान ने खेत में पौधे लहराते हुए देखे और उनके पेट में चूहे कूदने लगे; नहीं तो ऋण लेकर बरसी करने या गहने बनवाने का क्या काम, इतना सब्र नहीं होता कि अनाज घर में आ जाए तो यह सब मनसूबे बांधें। मुझे रुपयों का सूद दोगे, लिखाई दोगे, नजराना दोगे, मुनीमजी की दस्तूरी दोगे; दस के आठ लेकर घर जाओगे, लेकिन यह नहीं होता कि महीने-दो-महीने रुक जाएं। तुम्हें तो इस घड़ी रुपये की धुन है, कितना ही समझाऊं, ऊंच-नीच सुझाऊं मगर कभी न मानोगे। रुपये न दूं तो मन में गालियां दोगे और किसी दूसरे-महाजन की चिरौरीं करोगे।

**हलधर** : नहीं सरकार, यह बात नहीं है, मुझे सचमुच ही बड़ी जरूरत है।

**कंचन** : हां-हां, तुम्हारी जरूरत में किसे संदेह है, जरूरत न होती तो यहां आते ही क्यों; लेकिन यह ऐसी जरूरत है जो टल सकती है, मैं इसे जरूरत नहीं कहता, इसका नाम ताव है, जो खेती का रंग देखकर सिर पर सवार हो गया है।

**हलधर** : आप मालिक हैं जो चाहे कहें। रुपयों के बिना मेरा काम न चलेगा। बरसी में भोज-भात देना ही पड़ेगा, गहना-पाती बनवाए बिना बिरादरी में बदनामी होती है, नहीं तो क्या इतना मैं नहीं जानता कि करज लेने से भरम उठ जाता है। करज करेजे की चीर है। आप तो मेरी भलाई के लिए इतना समझा रहे हैं, पर मैं बड़ा संकट में हूं।

**कंचन** : मेरी रोकड़ उससे भी ज्यादा संकट में है। तुम्हारे लिए बंकधर से रुपये निकालने पड़ेंगे। कोई और कहता तो मैं उसे सूखा जवाब देता, लेकिन तुम मेरे पुराने असामी हो; तुम्हारे बाप से भी मेरा व्यवहार था, इसलिए तुम्हें निराश नहीं करना चाहता। मगर अभी से जताए देता हूं कि जेठी में सब रुपया सूद समेत चुकाना पड़ेगा। कितने रुपये चाहते हो ?

**हलधर** : सरकार, दो सौ रुपये दिला दें।

**कंचन** : अच्छी बात है, मुनीमजी लिखा-पढ़ी करके रुपये दे दीजिए। मैं पूजा करने जाता हूं। **(जाता है)**

**मुनीम** : तो तुम्हें दो सौ रुपये चाहिए न। पहिले पांच रुपये सैकड़े नजराना लगता था। अब दस रुपये सैकड़े हो गया है।

**हलधर** : जैसी मर्जी।

**मुनीम** : पहले दो रुपये सैकड़े लिखाई पड़ती थी, अब चार रुपये सैकड़े हो गई है।

**हलधर** : जैसा सरकार का हुकुम।

**मुनीम** : स्टाम्प के पांच रुपये लगेंगे।

**हलधर** : सही है।

**मुनीम** : चपरासियों का हक दो रुपये होगा।

**हलधर** : जो हुकुम।

**मुनीम** : मेरी दस्तूरी भी पांच रुपये होती है, लेकिन तुम गरीब आदमी हो, तुमसे चार रुपये ले लूंगा। जानते ही हो मुझे यहां से कोई तलब तो मिलती नहीं, बस इसी दस्तूरी पर भरोसा है।

**हलधर** : बड़ी दया है।

**मुनीम** : एक रुपया ठाकुर जी को चढ़ाना होगा।

**हलधर** : चढ़ा दीजिए। ठाकुर तो सभी के हैं।

**मुनीम** : और एक रुपया ठकुराइन के पान का खर्च।

**हलधर** : ले लीजिए। सुना है गरीबों पर बड़ी दया करती हैं।

**मुनीम** : कुछ पढ़े हो ?

**हलधर** : नहीं महाराज, करिया अच्छर भैंस बराबर है।

**मुनीम** : तो इस स्टाम्प पर बाएं अंगूठे का निशान करो।

सादे स्टाम्प पर निशान बनवाता है।

**मुनीम** : **(संदूक से रुपये निकालकर)** गिन लो।

**हलधर** : ठीक ही होगा।

**मुनीम** : चौखट पर जाकर तीन बार सलाम करो और घर की राह लो।

हलधर रुपये अंगोछे में बांधता हुआ जाता है। कंचनसिंह का प्रवेश।

**मुनीम** : जरा भी कान-पूंछ नहीं हिलाई।

**कंचन** : इन मूर्खों पर ताव सवार होता है तो इन्हें कुछ नहीं सूझता,

आंखों पर पर्दा पड़ जाता है। इन पर दया आती है, पर करूं क्या? धन के बिना धर्म भी तो नहीं होता।

## चौथा दृश्य

**स्थान**—मधुबन। सबलसिंह का चौपाल।

**समय**—आठ बजे रात। फाल्गुन का आरंभ।

**चपरासी** : हुजूर, गांव में सबसे कह आया है। लोग जादू के तमाशे की खबर सुनकर उत्सुक हो रहे हैं।

**सबल** : स्त्रियों को भी बुलावा दे दिया है न ?

**चपरासी** : जी हां, अभी सब-की-सब घरवालों को खाना खिलाकर आई जाती हैं।

**सबल** : तो इस बरामदे में एक पर्दा डाल दो। स्त्रियों को पर्दे के अंदर बिठाना। घास-चारे, दूध-लकड़ी आदि का प्रबंध हो गया न ?

**चपरासी** : हुजूर, सभी चीजों का ढेर लगा हुआ है। जब यह चीजें बेगार में ली जाती थीं तब एक-एक मुट्ठी घास के लिए गाली और मार से काम लेना पड़ता था। हुजूर ने बेगार बंद करके सारे गांव को बिन दामों गुलाम बना लिया है। किसी ने भी दाम लेना मंजूर नहीं किया। सब यही कहते हैं कि सरकार हमारे मेहमान हैं। धन्य-भाग ! जब तक चाहें सिर और आंखों पर रहें। हम खिदमत के लिए दिलोजान से हाजिर हैं। दूध तो इतना आ गया है कि शहर में चार रुपये को भी न मिलता।

**सबल** : यह सब एहसान की बरकत है। जब मैंने बेगार बंद करने का प्रस्ताव किया तो तुम लोग, यहां तक कि कंचनसिंह भी, सभी मुझे डराते थे। सबको भय था कि असामी शोख हो जाएंगे, सिर पर चढ़ जाएंगे। लेकिन मैं जानता था कि एहसान का नतीजा कभी बुरा नहीं होता। अच्छा, महराज से कहो कि मेरा भोजन भी जल्द बना दें।

चपरासी चला जाता है।

**सबल** : **(मन में)** बेगार बंद करके मैंने गांव वालों को अपना भक्त बना लिया। बेगार खुली रहती तो कभी-न-कभी राजेश्वरी को भी

बेगार करनी ही पड़ती, मेरे आदमी जाकर उसे दिक करते। अब यह नौबत कभी न आएगी। शोक यही है कि यह काम मैंने नेक इरादों से नहीं किया, इसमें मेरा स्वार्थ छिपा हुआ है। लेकिन अभी तक मैं निश्चय नहीं कर सका कि इसका अंत क्या होगा ? राजेश्वरी के उद्धार करने का विचार तो केवल भ्रांत है। मैं उसकी अनुपम रूप-छटा, उसके सरल व्यवहार और उसके निर्दोष अंग-विन्यास पर आसक्त हूं। इसमें रत्ती-भर भी संदेह नहीं है। मैं कामवासना की चपेट में आ गया हूं और किसी तरह मुक्त नहीं हो सकता। खूब जानता हूं कि यह महाघोर पाप है ! आश्चर्य होता है कि इतना संयमशील होकर भी मैं इसके दांव में कैसे आ पड़ा। ज्ञानी को अगर जरा भी संदेह हो जाय तो वह तो तुरंत विष खा ले। लेकिन अब परिस्थिति पर हाथ मलना व्यर्थ है। यह विचार करना चाहिए कि इसका अंत क्या होगा ? मान लिया कि मेरी चालें सीधी पड़ती गईं और वह मेरा कलमा पढ़ने लगी तो? कलुषित प्रेम ! पापाभिनय ! भगवन् ! उस घोर नारकीय अग्निकुंड में मुझे मत डालना। मैं अपने मुख को और उस सरलहृदय बालिका की आत्मा को इस कालिमा से वेष्ठित नहीं करना चाहता। मैं उससे केवल पवित्र प्रेम करना चाहता हूं, उसकी मीठी-मीठी बातें सुनना चाहता हूं, उसकी मधुर मुस्कान की छटा देखना चाहता हूं, और कलुषित प्रेम क्या है....जो हो, अब तो नाव नदी में डाल दी है, कहीं-न-कहीं पार लगेगी ही। कहां ठिकाने लगेगी ? सर्वनाश के घाट पर ? हां, मेरा सर्वनाश इसी बहाने होगा। यह पाप-पिशाच मेरे कुल का भक्षण कर जाएगा। ओह ! यह निर्मूल शंकाएं हैं। संसार में एक-से-एक कुकर्मी व्यभिचारी पड़े हुए हैं, उनका सर्वनाश नहीं होता। कितनों ही को मैं जानता हूं जो विषय-भोग में लिप्त हो रहे हैं। ज्यादा-से-ज्यादा उन्हें यह दंड मिलता है कि जनता कहती है, बिगड़ गया, कुल में दाग लगा दिया। लेकिन उनकी मान-प्रतिष्ठा में जरा भी अंतर नहीं पड़ता। यह पाप मुझे करना पड़ेगा। कदाचित मेरे भाग्य में यह बदा हुआ है। हरि इच्छा। हां, इसका प्रायश्चित करने में कोई कसर न रखूंगा। दान, व्रत, धर्म, सेवा इनके पर्दे में मेरा अभिनय होगा। दान, व्रत, परोपकार,

सेवा ये सब मिलकर कपट-प्रेम की कालिमा को नहीं धो सकते। अरे, लोग अभी से तमाशा देखने आने लगे। खैर, आने दूं। भोजन में देर हो जाएगी। कोई चिंता नहीं। बारह बजे सब फिल्म खत्म हो जाएंगे। चलूं सबको बैठाऊं। **(प्रकट)** तुम लोग यहां आकर फर्श पर बैठो, स्त्रियां पर्दे में चली जाएं। **(मन में)** है, वह भी है ! कैसा सुंदर अंग-विन्यास है ! आज गुलाबी साड़ी पहने हुए है। अच्छा, अब की तो कई आभूषण भी हैं। गहनों से उसके शरीर की शोभा ऐसी बढ़ गई है मानो वृक्ष में फूल लगे हों।

दर्शक यथास्थान बैठ जाते हैं, सबलसिंह चित्रों को दिखाना शुरू करते हैं।

**पहला चित्र :** कई किसानों का रेलगाड़ी में सवार होने के लिए धक्कम-धक्का करना, बैठने का स्थान न मिलना, गाड़ी में खड़े रहना, एक कुली को जगह के लिए घूस देना, उसका इनको एक मालगाड़ी में बैठा देना। एक स्त्री का छूट जाना और रोना। गार्ड का गाड़ी को न रोकना।

**हलधर** बेचारी की कैसी दुर्गति हो रही है। लो, लात-घूंसे चलने लगे। सब मार खा रहे हैं।

**फत्तू** यहां भी घूस दिए बिना नहीं चलता। किराया दिया, घूस ऊपर से। लात-घूंसे खाए उसकी कोई गिनती नहीं। बड़ा अंधेर है। रुपये बड़े जतन से रखे हुए हैं। कैसा जल्दी निकाल रहा है कि कहीं गाड़ी न खुल जाए।

**राजेश्वरी** : **(सलोनी से)** हाय-हाय, बेचारी छूट गई ! गोद में लड़का भी है। गाड़ी नहीं रुकी। सब बड़े निर्दयी हैं। हाय भगवन्, उसका क्या हाल होगा ?

**सलोनी** : एक बेर इसी तरह मैं भी छूट गई थी। हरदुआर जाती थी।

**राजेश्वरी** : ऐसी गाड़ी पर कभी न सवार हो, पुण्य तो आगे-पीछे मिलेगा, यह विपत्ति अभी से सिर पर आ पड़ी।

**दूसरा चित्र :** गांव का पटवारी खाट पर बस्ता खोले बैठा है। कई किसान आस-पास खड़े हैं। पटवारी सभी से सालाना नजर वसूल कर रहा है।

**हलधर** : लाला का पेट तो फूल के कुप्पा हो गया है। चुटिया इतनी बड़ी है जैसे बैल की पगहिया।

**फत्तू** : इतने आदमी खड़े गिड़गिड़ा रहे हैं, पर सिर नहीं उठाते, मानो कहीं के राजा हैं ! अच्छा, पेट पर हाथ धरकर लोट गया। पेट अफर रहा है, बैठा नहीं जाता। चुटकी बजाकर दिखाता है कि भेंट लाओ। देखो, एक किसान कमर से रुपया निकालता है। मालूम होता है, बीमार रहा है, बदन पर मिरजई भी नहीं है। चाहे तो छाती के हाड़ गिन लो। वाह, मुंशीजी ! रुपया फेंक दिया, मुंह फेर लिया, अब बात न करेंगे। जैसे बंदरिया रूठ जाती है और बंदर की ओर पीठ फेरकर बैठ जाती है। बेचारा किसान कैसे हाथ जोड़कर मना रहा है, पेट दिखाकर कहता है, भोजन का ठिकाना नहीं, लेकिन लाला साहब कब सुनते हैं।

**हलधर** : बड़ी गलाकाटू जात है।

**फत्तू** : जानता है कि चाहे बना दूं, चाहे बिगाड़ दूं। यह सब हमारी ही दशा तो दिखाई जा रही है।

**तीसरा चित्र :** थानेदार साहब गांव में एक खाट पर बैठे हैं। चोरी के माल की तफतीश कर रहे हैं। कई कांस्टेबल वर्दी पहने हुए खड़े हैं। घरों में खानातलाशी हो रही है। घर की सब चीजें देखी जा रही हैं। जो चीज जिसको पसंद आती है, उठा लेता है। औरतों के बदन पर के गहने भी उतरवा लिए जाते हैं।

**फत्तू** : इन जालिमों से खुदा बचाए।

**एक किसान** : आए हैं अपने पेट भरने। बहाना कर दिया कि चोरी के माल का पता लगाने आए हैं।

**फत्तू** : अल्लाह मियां का कहर भी इन पर नहीं गिरता। देखो बेचारों की खानातलाशी हो रही है।

**हलधर** : खानातलाशी काहे की है, लूट है। उस पर लोग कहते हैं कि पुलिस तुम्हारे जान-माल की रक्षा करती है।

**फत्तू** : इसके घर में कुछ नहीं निकला।

**हलधर** : यह दूसरा घर किसी मालदार किसान का है। देखो हांडी में सोने का कंठा रखा हुआ है। गोप भी है। महतो इसे पहनकर

नेवता खाने जाते होंगे। चौकीदार ने उड़ा लिया। देखो, औरतें आंगन में खड़ी की गई हैं। उनके गहने उतारने को कह रहा है।

**फत्तू** : बेचारा महतो थानेदार के पैरों पर गिर रहा है और अंजुली भर रुपये लिए खड़ा है।

**राजेश्वरी** : (सलोनी से) पुलिसवाले जिसकी इज्जत चाहें ले लें।

**सलोनी** : हां, देखते तो साठ बरस हो गए। इनके ऊपर तो जैसे कोई है ही नहीं।

**राजेश्वरी** : रुपये ले लिए, बेचारियों की जान बची। मैं तो इन सभी के सामने कभी न खड़ी हो सकूं चाहे कोई मार ही डाले।

**सलोनी** : तस्वीरें न जाने कैसे चलती हैं।

**राजेश्वरी** : कोई कल होगी और क्या !

**हलधर** : अब तमाशा बंद हो रहा है।

**एक किसान** : आधी रात भी हो गई। सबेरे ऊख काटनी है।

**सबल** : आज तमाशा बंद होता है। कल तुम लोगों को और भी अच्छे-अच्छे चित्र दिखाए जाएंगे, जिससे तुम्हें मालूम होगा कि बीमारी से अपनी रक्षा कैसे की जा सकती है। घरों की और गांवों की सफाई कैसे होनी चाहिए, कोई बीमार पड़ जाए तो उसकी देख-रेख कैसे करनी चाहिए। किसी के घर में आग लग जाए तो उसे कैसे बुझाना चाहिए। मुझे आशा है कि आज की तरह तुम लोग कल भी आओगे।

सब लोग चले जाते हैं।

## पांचवां दृश्य

प्रातःकाल का समय। राजेश्वरी अपनी गाय को रेवड़ में ले जा रही है। सबलसिंह से मुठभेड़।

**सबल** : आज तीन दिन से मेरे चंद्रमा बहुत बलवान हैं। रोज एक बार तुम्हारे दर्शन हो जाते हैं। मगर आज मैं केवल देवी के दर्शनों ही से संतुष्ट न हूंगा। कुछ वरदान भी लूंगा।

राजेश्वरी असमंजस में पड़कर इधर-उधर ताकती है और सिर झुकाकर खड़ी हो जाती है।

**सबल** : देवी, अपने उपासकों से यों नहीं लजाया करतीं। उन्हें धीरज देती हैं, उनकी दुःख-कथा सुनती हैं, उन पर दया की दृष्टि फेरती हैं। राजेश्वरी, मैं भगवान को साक्षी देकर कहता हूं कि मुझे तुमसे जितनी श्रद्धा और प्रेम है उतनी किसी उपासक को अपनी इष्ट देवी से भी न होगी। मैंने जिस दिन से तुम्हें देखा है, उसी दिन से अपने हृदय-मंदिर में तुम्हारी पूजा करने लगा हूं। क्या मुझ पर जरा भी दया न करोगी ?

**राजेश्वरी** : दया आपकी चाहिए, आप हमारे ठाकुर हैं। मैं तो आपकी चेरी हूं। अब मैं जाती हूं। गाय किसी के खेत में पैठ जाएगी। कोई देख लेगा तो अपने मन में न जाने क्या कहेगा।

**सबल** : तीनों तरफ अरहर और ईख के खेत हैं, कोई नहीं देख सकता। मैं इतनी जल्द तुम्हें न जाने दूंगा। आज महीनों के बाद मुझे यह सुअवसर मिला है, बिना वरदान लिए न छोड़ूंगा। पहले यह बतलाओ कि इस काक-मंडली में तुम जैसी हंसनी क्यों कर आ पड़ी ? तुम्हारे माता-पिता क्या करते हैं ?

**राजेश्वरी** : यह कहानी कहने लगूंगी तो बड़ी देर हो जाएगी। मुझे यहां कोई देख लेगा तो अनर्थ हो जाएगा।

**सबल** : तुम्हारे पिता भी खेती करते हैं ?

**राजेश्वरी** : पहले बहुत दिनों तक टापू में रहे। वहीं मेरा जन्म हुआ। जब वहां की सरकार ने उनकी जमीन छीन ली तो यहां चले आए। तब से खेती-बारी करते हैं। माता का देहांत हो गया। मुझे याद आता है, कुंदन का-सा रंग था। बहुत सुंदर थीं।

**सबल** : समझ गया। **(तृष्णापूर्ण नेत्रों से देखकर)** तुम्हारा तो इन गंवारों में रहने से जी घबराता होगा। खेती-बारी की मेहनत भी तुम जैसी कोमलांगी सुंदरी को बहुत अखरती होगी।

**राजेश्वरी** : **(मन में)** ऐसे तो बड़े दयालु और सज्जन आदमी हैं, लेकिन निगाह अच्छी नहीं जान पड़ती। इनके साथ कुछ कपट-व्यवहार करना चाहिए। देखूं किस रंग पर चलते हैं। **(प्रकट)** क्या करूं भाग्य में जो लिखा था वह हुआ।

**सबल** : भाग्य तो अपने हाथ का खेल है। जैसे चाहो वैसा बन सकता है। जब मैं तुम्हारा भक्त हूं तो तुम्हें किसी बात की चिंता न करनी चाहिए। तुम चाहो तो कोई नौकर रख लो। उसकी तलब मैं दे दूंगा, गांव में रहने की इच्छा न हो तो शहर चलो, हलधर को

अपने यहां रख लूंगा, तुम आराम से रहना। तुम्हारे लिए मैं सब कुछ करने को तैयार हूं, केवल तुम्हारी दया-दृष्टि चाहता हूं। राजेश्वरी, मेरी इतनी उम्र गुजर गई लेकिन परमात्मा जानते हैं कि आज तक मुझे न मालूम हुआ कि प्रेम क्या वस्तु है। मैं इस रस के स्वाद को जानता ही न था, लेकिन जिस दिन से तुमको देखा है, प्रेमानंद का अनुपम सुख भोग रहा हूं। तुम्हारी सूरत एक क्षण के लिए भी आंखों से नहीं उतरती। किसी काम में जी नहीं लगता, तुम्हीं चित्त में बसी रहती हो। बगीचे में जाता हूं तो मालूम होता है कि फूलों में तुम्हारी ही सुगंधि है, श्यामा की चहक सुनता हूं तो मालूम होता है कि तुम्हारी ही मधुर ध्वनि है। चंद्रमा को देखता हूं तो जान पड़ता है कि वह तुम्हारी ही मूर्ति है। प्रबल उत्कंठा होती है कि चलकर तुम्हारे चरणों पर सिर झुका दूं। ईश्वर के लिए यह मत समझो कि मैं तुम्हें कलंकित कराना चाहता हूं। कदापि नहीं ! जिस दिन यह कुभाव, यह कुचेष्टा, मन में उत्पन्न होगी उस दिन हृदय को चीरकर बाहर फेंक दूंगा। मैं केवल तुम्हारे दर्शन से अपनी आंखों को तृप्त करना, तुम्हारी सुललित वाणी से अपने श्रवण को मुग्ध करना चाहता हूं। मेरी यही परमाकांक्षा है कि तुम्हारे निकट रहूं, तुम मुझे अपना प्रेमी और भक्त समझो और मुझसे किसी प्रकार का पर्दा या संकोच न करो। जैसे किसी सागर के निकट के वृक्ष उससे रस खींचकर हरे-भरे रहते हैं उसी प्रकार तुम्हारे समीप रहने से मेरा जीवन आनंदमय हो जाएगा।

चेतनदास भजन गाते हुए दोनों प्राणियों को देखते चले जाते हैं।

**राजेश्वरी** : **(मन में)** मैं इनसे कौशल करना चाहती थी पर न जाने इनकी बातें सुनकर क्यों हृदय पुलकित हो रहा है। एक-एक शब्द मेरे हृदय में चुभ जाता है। **(प्रकट)** ठाकुर साहब, एक दीन मजूरी करने वाली स्त्री से ऐसी बातें करके उसका सिर आसमान पर न चढ़ाइए। मेरा जीवन नष्ट हो जाएगा। आप धर्मात्मा हैं, जसी हैं, दयावान हैं। आज घर-घर आपके जस का बखान हो रहा है, आपने अपनी प्रजा पर जो दया की है उसकी महिमा मैं नहीं गा सकती। लेकिन ये बातें अगर किसी के कान में पड़ गईं तो यही

परजा, जो आपके पैरों की धूल माथे पर चढ़ाने को तरसती है, आपकी बैरी हो जाएगी, आपके पीछे पड़ जाएगी। अभी कुछ नहीं बिगड़ा है। मुझे भूल जाइए। संसार में एक-से-एक सुंदर औरतें हैं। मैं गंवारिन हूं। मजूरी करना मेरा काम है। इन प्रेम की बातों को सुनकर मेरा चित्त ठिकाने न रहेगा। मैं उसे अपने बस में न रख सकूंगी। वह चंचल हो जाएगा और न जाने उस अचेत दशा में क्या कर बैठे। उसे फिर नाम की, कुल की, निंदा की लाज न रहेगी। प्रेम बढ़ती हुई नदी है। उसे आप यह नहीं कह सकते कि यहां तक चढ़ना, इसके आगे नहीं। चढ़ाव होगा तो वह किसी के रोके न रुकेगी। इसलिए मैं आपसे विनती करती हूं कि यहीं तक रहने दीजिए। मैं अभी तक अपनी दशा में संतुष्ट हूं। मुझे इसी दशा में रहने दीजिए। अब मुझे देर हो रही है, जाने दीजिए।

सबल : राजेश्वरी, प्रेम के मद से मतवाला आदमी उपदेश नहीं सुन सकता। क्या तुम समझती हो कि मैंने बिना सोचे-समझे इस पथ पर पग रखा है। मैं दो महीनों से इसी हैस-बैस में हूं। मैंने नीति का, सदाचरण का, धर्म का. लोकनिंदा का आश्रय लेकर देख लिया, कहीं संतोष न हुआ तब मैंने यह पथ पकड़ा। मेरे जीवन को बनाना-बिगाड़ना अब तुम्हारे ही हाथ है। अगर तुमने मुझ पर तरस न खाया तो अंत यही होगा कि मुझे आत्महत्या जैसा भीषण पाप करना पड़ेगा, क्योंकि मेरी दशा असह्य हो गई है। मैं इसी गांव में घर बना लूंगा, यहीं रहूंगा, तुम्हारे लिए भी मकान, धन-संपत्ति, जगह-जमीन किसी पदार्थ की कमी न रहेगी। केवल तुम्हारी स्नेह-दृष्टि चाहता हूं।

राजेश्वरी : **(मन में)** इनकी बातें सुनकर मेरा चित्त चंचल हुआ जाता है। आप-ही-आप मेरा हृदय इनकी ओर खिंचा जाता है। पर यह तो सर्वनाश का मार्ग है। इससे मैं इन्हें कटु वचन सुनाकर यहीं रोक देती हूं। **(प्रकट)** आप विद्वान हैं, सज्जन हैं, धर्मात्मा हैं, परोपकारी हैं, और मेरे मन में आपका जितना मान है वह मैं कह नहीं सकती। मैं अब से थोड़ी देर पहले आपको देवता समझती थी। पर आपके मुंह से ऐसी बातें सुनकर दु:ख होता है। आपसे मैंने अपना हाल साफ-साफ कह दिया। उस पर भी आप वही बातें करते जाते हैं। क्या आप समझते हैं कि मैं अहीर जात और

किसान हूं तो मुझे अपने धरम-करम का कुछ विचार नहीं है और मैं धन और संपत्ति पर अपने धरम को बेच दूंगी ? आपका यह भरम है। आपको मैं इतनी सिरिद्धा से न देखती होती तो इस समय आप यहां इस तरह बेधड़क मेरे धरम का सत्यानाश करने की बातचीत न करते। एक पुकार पर सारा गांव यहां आ जाता और आपको मालूम हो जाता कि देहात के गंवार अपनी औरतों की लाज कैसे रखते हैं। मैं जिस दशा में भी हूं संतुष्ट हूं, मुझे किसी वस्तु की तृषना नहीं है। आपका धन आपको मुबारक रहे। आपकी कुशल इसी में है कि अभी आप यहां से चले जाइए। अगर गांव वालों के कानों में इन बातों की जरा भी भनक पड़ी तो वह मुझे तो किसी तरह जीता न छोड़ेंगे, पर आपके भी जान के दुश्मन हो जाएंगे। आपकी दया, उपकार, सेवा एक भी आपको उनके कोप से न बचा सकेगा।

चली जाती है।

**सबल** : **(आप-ही-आप)** इसकी सम्मत्ति मेरे चित्त को हटाने की जगह और भी बल के साथ अपनी ओर खींचती है। ग्रामीण स्त्रियां भी इतनी दृढ़ और आत्माभिमानी होती हैं, इसका मुझे ज्ञान न था। अबोध बालक को जिस काम के लिए मना करो, वही अदबदाकर करता है। मेरे चित्त की दशा उसी बालक के समान है। वह अवहेलना से हतोत्साह नहीं, वरन् और भी उत्तेजित होता है।

प्रस्थान।

## छठा दृश्य

**स्थान**—मधुबन गांव।

**समय**—फागुन का अंत, तीसरा पहर, गांव के लोग बैठे बातें कर रहे हैं।

**एक किसान** : बेगार तो सब बंद हो गई थी। अब यह दहलाई की बेगार क्यों मांगी जाती है ?

**फत्तू** : जमींदार की मर्जी। उसी ने अपने हुक्म से बेगार बंद की थी।

वही अपने हुक्म से जारी करता है।

**हलधर** : यह किस बात पर चिढ़ गए ? अभी तो चार-ही-पांच दिन होते हैं, तमाशा दिखाकर कर गए हैं। हम लोगों ने उनके सेवा-सत्कार में तो कोई बात उठा नहीं रखी।

**फत्तू** : भाई, राजा ठाकुर हैं, उनका मिजाज बदलता रहता है। आज किसी पर खुश हो गए तो उसे निहाल कर दिया, कल नाखुश हो गए तो हाथी के पैरों तले कुचलवा दिया। मन की बात है।

**हलधर** : अकारन ही थोड़े किसी का मिजाज बदलता है। वह तो कहते थे, अब तुम लोग हाकिम-हुक्काम किसी को भी बेगार मत देना। जो कुछ होगा मैं देख लूंगा। कहां आज यह हुकुम निकाल दिया। जरूर कोई बात मर्जी के खिलाफ हुई है।

**फत्तू** : हुई होगी। कौन जाने घर ही में किसी ने कहा हो, असामी अब सेर हो गए, तुम्हें बात भी न पूछेंगे। इन्होंने कहा हो कि सेर कैसे हो जाएंगे, देखो अभी बेगार लेकर दिखा देते हैं। या कौन जाने कोई काम-काज आ पड़ा हो। अरहर भरी रखी हो, दलवा कर बेच देना चाहते हों।

**कई आदमी** : हां, ऐसी ही कोई बात होगी। जो हुकुम देंगे वह बजाना ही पड़ेगा, नहीं तो रहेंगे कहां !

**एक किसान** : और जो बेगार न दें तो क्या करें ?

**फत्तू** : करने की एक ही कही। नाक में दम कर दें, रहना मुसकिल हो जाए। अरे और कुछ न करें लगान की रसीद ही न दें तो उनका क्या बना लोगे ? कहां फरियाद ले जाओगे और कौन सुनेगा ? कचहरी कहां तक दौड़ोगे ? फिर वहां भी उनके सामने तुम्हारी कौन सुनेगा !

**कई आदमी** : आजकल मरने की छुट्टी ही नहीं है, कचहरी कौन दौड़ेगा ? खेती तैयार खड़ी है, इधर ऊख बोना है, फिर अनाज मांड़ना पड़ेगा। कचहरी के धक्के खाने से तो यही अच्छा है कि जमींदार जो कहे, वही बजाएं।

**फत्तू** : घर पीछे एक औरत जानी चाहिए। बुढ़ियों को छांटकर भेजा जाए।

**हलधर** : सबके घर बुढ़िया कहां ?

**फत्तू** : तो बहू-बेटियों को भेजने की सलाह मैं न दूंगा।

**हलधर** : वहां इसका कौन खटका है ?

**फत्तू** : *तुम क्या जानो, सिपाही हैं, चपरासी हैं, क्या वहां सब-के-सब देवता ही बैठे हैं। पहले की बात दूसरी थी।*

**एक किसान** : हां, यह बात ठीक है। मैं तो अम्मां को भेज दूंगा।

**हलधर** : मैं कहां से अम्मां लाऊं ?

**फत्तू** : गांव में जितने घर हैं क्या उतनी बुढ़िया न होंगी। गिनो एक-दो-तीन, राजा की मां चार....उस टोले में पांच, पच्छिम ओर सात, मेरी तरफ नौ—कुल पच्चीस बुढ़ियां हैं।

**हलधर** : घर कितने होंगे ?

**फत्तू** : घर तो अबकी मरदुमसुमारी में तीस थे। कह दिया जाएगा, पांच घरों में कोई औरत ही नहीं है, हुकुम हो तो मर्द ही हाजिर हों।

**हलधर** : मेरी ओर से कौन बुढ़िया जाएगी ?

**फत्तू** : सलोनी काकी को भेज दो। लो वह आप ही आ गईं।

सलोनी आती है।

**फत्तू** : अरे सलोनी काकी, तुझे जमींदार की दलहाई में जाना पड़ेगा।

**सलोनी** : जाय नौज, जमींदार के मुंह में लूका लगे, मैं उसका क्या चाहती हूं कि बेगार लेगा। एक धुर जमीन भी तो नहीं है। और बेगार तो उसने बंद कर दी थी ?

**फत्तू** : जाना पड़ेगा, उसके गांव में रहती हो कि नहीं ?

**सलोनी** : गांव उसके पुरखों का नहीं है, हां नहीं तो। फतुआ, मुझे चिढ़ा मत, नहीं कुछ कह बैठूंगी।

**फत्तू** : जैसे गा-गाकर चक्की पीसती हो उसी तरह गा-गाकर दाल दलना। बता कौन गीत गाओगी ?

**सलोनी** : डाढ़ीजार, मुझे चिढ़ा मत, नहीं तो गाली दे दूंगी। मेरी गोद का खेला लौंडा मुझे चिढ़ाता है।

**फत्तू** : कुछ तू ही थोड़े जाएगी। गांव की सभी बुढ़ियां जाएंगी।

**सलोनी** : गंगा-असनान है क्या ? पहले तो बुढ़ियां छांटकर न जाती थीं। मैं उमिर-भर कभी नहीं गई। अब क्या बहुओं को पर्दा लगा है। गहने गढ़ा-गढ़ा कर तो वह पहनें, बेगार करने बुढ़ियां जाएं।

**फत्तू** : अबकी कुछ ऐसी ही बात आ पड़ी है। हलधर के घर कोई बुढ़िया नहीं है। उसकी घरवाली कल की बहुरिया है, जा नहीं सकती। उसकी ओर से चली जा।

**सलोनी** : हां, उसकी जगह पर चली जाऊंगी। बेचारी मेरी बड़ी सेवा करती है। जब जाती हूं तो बिना सिर में तेल डाले और हाथ-पैर दबाए नहीं आने देती। लेकिन बहली जुता देगा न ?

**फत्तू** : बेगार करने रथ पर बैठकर जाएगी।

**हलधर** : नहीं काकी, मैं बहली जुता दूंगा। सबसे अच्छी बहली में तुम बैठना।

**सलोनी** : बेटा, तेरी बड़ी उम्मिर हो, जुग-जुग जी। बहली में ढोल-मजीरा रख देना। गाती बजाती जाऊंगी।

## सातवां दृश्य

**समय**—संध्या।

**स्थान**—मधुबन। ओले पड़ गए हैं। गांव के स्त्री-पुरुष खेतों में जमा हैं।

**फत्तू** : अल्लाह ने परसी-परसायी थाली छीन ली।

**हलधर** : बना-बनाया खेल बिगड़ गया।

**फत्तू** : छावत लागत छह बरस और छिन में होत उजाड़। कई साल के बाद तो अबकी खेती जरा रंग पर आई थी। कल इन खेतों को देखकर कैसी गज-भर की छाती हो जाती थी। ऐसा जान पड़ता था, सोना बिछा दिया गया है। बित्ते-बित्ते भर की बालें लहराती थीं, पर अल्लाह ने मारा सब सत्यानाश कर दिया। बाग में निकल जाते थे तो बौर की महक से चित्त खिल उठता था। पर आज बौर की कौन कहे पत्ते तक झड़ गए।

**एक वृद्ध किसान** : मेरी याद में इतने बड़े-बड़े ओले कभी न पड़े थे।

**हलधर** : मैंने इतने बड़े ओले देखे ही न थे, जैसे चट्टान काट-काटकर लुढ़का दिया गया हो।

**फत्तू** : तुम अभी हो कै दिन के ? मैंने भी इतने बड़े ओले नहीं देखे।

**एक वृद्ध किसान** : एक बेर मेरी जवानी में इतने बड़े ओले गिरे थे कि सैकड़ों ढोर मर गए। जिधर देखो मरी हुई चिड़ियां गिरी मिलती थीं। कितने ही पेड़ गिर पड़े। पक्की छतें तक फट गई थीं। बखारों में अनाज सड़ गए, रसोई में बर्तन चकनाचूर हो गए। मुदा अनाज की सड़ाई हो चुकी थी। इतना नुकसान नहीं हुआ था।

को सदैव तुमसे छिपाया । देवता के रूप में मैं राक्षस था। मैं तुम्हारा पति बनने योग्य न था। मैंने एक पति-परायणा स्त्री को कपट चालों से निकाला, उसे लाकर शहर में रखा। कंचनसिंह को भी मैंने वहां दो-तीन बार बैठे देखा। बस, उसी क्षण से मैं ईर्ष्या की आग में जलने लगा और अंत में मैंने एक हत्यारे के हाथों....(रोकर) भैया को कैसे पाऊं ? ज्ञानी, इन तिरस्कार के नेत्रों से न देखो। मैं ईश्वर से कहता हूं, तुम कल मेरा मुंह न देखोगी। मैं अपनी आत्मा को कलुषित करने के लिए अब और नहीं जीना चाहता। मैं अपने पापों का प्रायश्चित एक ही दिन में समाप्त कर दूंगा। मैंने तुम्हारे साथ दगा की, क्षमा करना।

**ज्ञानी** : **(मन में)** भगवन् ! पुरुष इतने ईर्ष्यालु, इतने विश्वासघाती, इतने क्रूर, वज्र-हृदय होते हैं ! अगर मैंने स्वामी चेतनदास की बात पर विश्वास किया होता तो यह नौबत न आने पाती। पर मैंने तो उनकी बातों पर ध्यान ही नहीं दिया। यह उसी अश्रद्धा का दण्ड है। **(प्रकट)** मैं आपको इससे ज्यादा विचारशील समझती थी। किसी दूसरे के मुंह से ये बातें सुनकर मैं कभी विश्वास न करती।

**सबल** : ज्ञानी, मुझे सच्चे दिल से क्षमा करो। मैं स्वयं इतना दुःखी हूं कि उस पर एक जौ का बोझ भी मेरी कमर तोड़ देगा। मेरी बुद्धि इस समय भ्रष्ट हो गई है। न जाने क्या कर बैठूं। मैं आपे में नहीं हूं। तरह-तरह के आवेग मन में उठते हैं। मुझमें उनको दबाने की सामर्थ्य नहीं है। कंचन के नाम से एक धर्मशाला और ठाकुरद्वारा अवश्य बनवाना। मैं तुमसे यह अनुरोध करता हूं, यह मेरी अंतिम प्रार्थना है। विधाता की यह वीभत्स लीला, यह पैशाचिक तांडव जल्द समाप्त होने वाला है। कंचन की यही जीवन-लालसा थी। इन्हीं लालसाओं पर उसने जीवन के सब आनंदों, सभी पार्थिव सुखों को अर्पण कर दिया था। अपनी लालसाओं को पूरा होते देखकर उसकी आत्मा प्रसन्न होगी और इस कुटिल निर्दय आघात को क्षमा कर देगी।

अचलसिंह का प्रवेश।

**ज्ञानी** : **(आंखें पोंछकर)** बेटा, क्या अभी तुमने भी भोजन नहीं किया?

**अचल** : अभी चाचाजी तो आए ही नहीं। आज उनके कमरे में जाते हुए

न जाने क्यों भय लगता है। ऐसा मालूम होता है कि वह कहीं छिपे बैठे हैं और दिखाई नहीं देते। उनकी छाया कमरे में छिपी हुई जान पड़ती है।

**सबल** : **(मन में)** इसे देखकर चित्त कातर हो रहा है। इसे फलते-फूलते देखना मेरे जीवन की सबसे बड़ी लालसा थी। कैसा चतुर, सुशील, हंसमुख लड़का है। चेहरे से प्रतिभा टपक पड़ती है। मन में क्या-क्या इरादे थे। इसे जर्मनी भेजना चाहता था। संसार-यात्रा कराके इसकी शिक्षा को समाप्त करना चाहता था। इसकी शक्तियों का पूरा विकास करना चाहता था, पर सारी आशाएं धूल में मिल गईं। **(अचल को गोद में लेकर)** बेटा, तुम जाकर भोजन कर लो, मैं तुम्हारे चाचाजी को देखने जाता हूं।

**अचल** : आप लोग आ जाएंगे तो साथ ही मैं भी खाऊंगा। अभी भूख नहीं है।

**सबल** . और जो मैं शाम तक न आऊं ?

**अचल** : आधी रात तक आपकी राह देखकर तब खा लूंगा, मगर आप ऐसा प्रश्न क्यों करते हैं ?

**सबल** : कुछ नहीं, यों ही। अच्छा बताओ, मैं आज मर जाऊं तो तुम क्या करोगे ?

**ज्ञानी** : कैसे असगुन मुंह से निकालते हो !

**अचल** : **(सबलसिंह की गर्दन में हाथ डालकर)** आप तो अभी जवान हैं, स्वस्थ हैं, ऐसी बातें क्यों सोचते हैं ?

**सबल** : कुछ नहीं, तुम्हारी परीक्षा करना चाहता हूं।

**अचल** : **(सबल की गोद में सिर रखकर)** नहीं, कोई और ही कारण है। **(रोकर)** बाबूजी, मुझसे छिपाइए न, बताइए। आप क्यों इतने उदास हैं, अम्मां क्यों रो रही हैं ? मुझे भय लग रहा है। जिधर देखता हूं उधर ही बेरौनकी-सी मालूम होती है, जैसे पिंजरे में से चिड़िया उड़ गई हो।

कई सिपाही और चौकीदार बंदूकें और लाठियां लिए हाते में घुस आते हैं, और थानेदार तथा इंस्पेक्टर और सुपरिंटेंडेंट घोड़ों से उतरकर बरामदे में खड़े हो जाते हैं। ज्ञानी भीतर चली जाती है। और सबल बाहर निकल आते हैं।

**इंस्पेक्टर** : ठाकुर साहब, आपकी खानातलाशी होगी। यह वारंट है।

**सबल** : शौक से लीजिए।

**सुपरिंटेंडेंट** : हम तुम्हारा रियासत छीन लेगा। हम तुमको रियासत दिया है, तब तुम इतना बड़ा आदमी बना है और मोटर में बैठा घूमता है। तुम हमारा बनाया हुआ है। हम तुमको अपने काम के लिए रियासत दिया है और तुम सरकार से दुश्मनी करता है। तुम दोस्त बनकर तलवार मारना चाहता है। दगाबाज है। हमारे साथ पोलो खेलता है, क्लब में बैठता है, दावत खाता है और हमीं से दुश्मनी रखता है। यह रियासत तुमको किसने दिया ?

**सबल** : **(सरोष होकर)** मुगल बादशाहों ने। हमारे खानदान में पच्चीस पुश्तों से यह रियासत चली आती है।

**सुपरिंटेंडेंट** : झूठ बोलता है। मुगल लोग जिसको चाहता था जागीर देता था, जिससे नाराज हो जाता था उससे जागीर छीन लेता था। जागीरदार मौरूसी नहीं होता था। तुम्हारा बुजुर्ग लोग मुगल बादशाहों से ऐसा बदखाही करता जैसा तुम हमारे साथ कर रहा है, तो जागीर छिन गया होता। हम तुमको असामियों से लगान वसूल करने के लिए कमीसन देता है और तुम हमारा जड़ खोदना चाहता है। गांव में पंचायत बनाता है, लोगों को ताड़ी-शराब पीने से रोकता है, हमारा रसद-बेगार बंद करता है। हमारा गुलाम होकर हमको आंखें दिखाता है। जिस बर्तन में पानी पीता है उसी में छेद करता है। सरकार चाहे तो एक घड़ी में तुमको मिट्टी में मिला दे सकता है। **(दोनों हाथ से चुटकी बजाता है।)**

**सबल** : आप जो काम करने आए हैं वह काम कीजिए और अपनी राह लीजिए। मैं आपसे सिविक्स और पॉलिटिक्स के लेक्चर नहीं सुनना चाहता।

**सुपरिंटेंडेंट** : हम न रहें तो तुम एक दिन भी अपनी रियासत पर काबू नहीं पा सकता।

**सबल** : मैं आपसे डिसकशन **(बहस)** नहीं करना चाहता। पर यह समझ रखिए कि अगर मान लिया जाय, सरकार ने ही हमको बनाया तो उसने अपनी रक्षा और स्वार्थ-सिद्धि के ही लिए यह पालिसी कायम की। जमींदारों की बदौलत सरकार का राज कायम है। जब-जब सरकार पर कोई संकट पड़ा है, जमींदारों ने ही उसकी मदद की है। अगर आपका खयाल है कि

जमींदारों को मिटाकर आप राज्य कर सकते हैं तो भूल है। आपकी हस्ती जमींदारों पर निर्भर है।

**सुपरिंटेंडेंट** : हमने अभी किसानों के हमले से तुमको बचाया, नहीं तो तुम्हारा निशान भी न रहता।

**सबल** : मैं आपसे बहस नहीं करना चाहता।

**सुपरिंटेंडेंट** : हम तुमसे चाहता है कि जब रैयत के दिल में बदखाही पैदा हो तो तुम हमारा मदद करे। सरकार से पहले वही लोग बदखाही करेगा जिसके पास जायदाद नहीं है, जिसका सरकार से कोई कनेक्शन **(संबंध)** नहीं है। हम ऐसे आदमियों का तोड़ करने के लिए ऐसे लोगों को मजबूत करना चाहता है जो जायदाद वाला है और जिसका हस्ती सरकार पर है। हम तुमसे रैयत को दबाने का काम लेना चाहता है।

**सबल** : और लोग आपको इस काम में मदद दे सकते हैं, मैं नहीं दे सकता। मैं रैयत का मित्र बनकर रहना चाहता हूं, शत्रु बनकर नहीं। अगर रैयत को गुलामी में जकड़े और अंधकार में डाले रखने के लिए जमींदारों की सृष्टि की गई है तो मैं इस अत्याचार का पुरस्कार न लूंगा चाहे वह रियासत ही क्यों न हो। मैं अपने देश-बंधुओं के मानसिक और आत्मिक विकास का इच्छुक हूं। दूसरों को मूर्ख और अशक्त रखकर अपना ऐश्वर्य नहीं चाहता।

**सुपरिंटेंडेंट** तुम सरकार से बगावत करता है।

**सबल** अगर इसे बगावत कहा जाता है तो मैं बागी ही हूं।

**सुपरिंटेंडेंट** हां, यही बगावत है। देहातों में पंचायत खोलना बगावत है, लोगों को शराब पीने से रोकना बगावत है, लोगों को अदालतों में जाने से रोकना बगावत है। सरकारी आदमियों का रसद बेगार बंद करना बगावत है।

**सबल** : तो फिर मैं बागी हूं।

**अचल** : मैं भी बागी हूं ।

**सुपरिंटेंडेंट** : गुस्ताख लड़का।

**इंस्पेक्टर** : हुजूर, कमरे में चलें, वहां मैंने बहुत-से कागजात जमा कर रखे हैं।

**सुपरिंटेंडेंट** : चलो।

**इंस्पेक्टर** : देखिए, यह पंचायतों की फिहरिस्त है और पंचों के नाम हैं।

**सुपरिंटेंडेंट** : बहुत काम का चीज है।

**इंस्पेक्टर** : यह पंचायतों पर एक मजमून है।

**सुपरिंटेंडेंट** : बहुत काम का चीज है।

**इंस्पेक्टर** : यह कौम के लीडरों की तस्वीरों का अल्बम है।

**सुपरिंटेंडेंट** : बहुत काम का चीज है।

**इंस्पेक्टर** : यह चंद किताबें हैं, मैजिनी के मजामीन, वीर हारडी का हिन्दुस्तान का सफरनामा, भक्त प्रह्लाद का वृतान्त, टॉल्स्टाय की कहानियां।

**सुपरिंटेंडेंट** : सब बड़े काम का चीज है।

**इंस्पेक्टर** : यह मिसमेरिजिम की किताब है।

**सुपरिंटेंडेंट** : ओह, यह बड़े काम का चीज है।

**इंस्पेक्टर** : यह दवाइयों का बक्स है।

**सुपरिंटेंडेंट** : देहातियों को बस में करने के लिए ! यह भी बहुत काम का चीज है।

**इंस्पेक्टर** : यह मैजिक लालटेन है।

**सुपरिंटेंडेंट** : बहुत ही काम का चीज है।

**इंस्पेक्टर** : यह लेन-देन का बही है।

**सुपरिंटेंडेंट** : मोस्ट इम्पार्टेंट ! बड़े काम का चीज। इतना सबूत काफी है। अब चलना चाहिए।

**एक कानिस्टिबल**: हुजूर, बगीचे में एक अखाड़ा भी है।

**सुपरिंटेंडेंट** : बहुत बड़ा सबूत है।

**दूसरा कानिस्टिबल**: हुजूर, अखाड़े के आगे एक गऊशाला भी है। कई गायें-भैंसें बंधी हुई हैं।

**सुपरिंटेंडेंट** : दूध पीता है जिसमें बगावत करने के लिए ताकत हो जाए। बहुत बड़ा सबूत है। वेल सबलसिंह, हम तुमको गिरफ्तार करता है।

**सबल** : आपको अधिकार है।

चेतनदास का प्रवेश।

**इंस्पेक्टर** : आइए स्वामीजी, तशरीफ लाइए।

**चेतनदास** : मैं जमानत देता हूं।

**इंस्पेक्टर** : आप ! यह क्योंकर !

**सबल** : मैं जमानत नहीं देना चाहता। मुझे गिरफ्तार कीजिए।

**चेतनदास** : नहीं, मैं जमानत दे रहा हूं।

**सबल** : स्वामीजी, आप दया के स्वरूप हैं, पर मुझे क्षमा कीजिएगा, मैं

जमानत नहीं देना चाहता।

**चेतनदास** : ईश्वर की इच्छा है कि मैं तुम्हारी जमानत करूं।

**सुपरिंटेंडेंट** : वेल इंस्पेक्टर, आपकी क्या राय है ? जमानत लेनी चाहिए या नहीं ?

**इंस्पेक्टर** : हुजूर, स्वामीजी बड़े मोतबर, सरकार के बड़े खैरख्वाह हैं। इनकी जमानत मंजूर कर लेने में कोई हर्ज नहीं है।

**सुपरिंटेंडेंट** : हम पांच हजार से कम न लेगा।

**चेतनदास** : मैं स्वीकार करता हूं।

**सबल** : स्वामीजी, मेरे सिद्धांत भंग हो रहे हैं।

**चेतनदास** : ईश्वर की यही इच्छा है।

पुलिस के कर्मचारियों का प्रस्थान। ज्ञानी अंदर से निकलकर चेतनदास के पैरों पर गिर पड़ती है।

**चेतनदास** : माई, तेरा कल्याण हो।

**ज्ञानी** : आपने आज मेरा उद्धार कर दिया।

**चेतनदास** : सब कुछ ईश्वर करता है।

प्रस्थान।

## तीसरा दृश्य

**स्थान**—स्वामी चेतनदास की कुटी।

**समय**—संध्या।

**चेतनदास** : (मन में) यह चाल मुझे खूब सूझी। पुलिस वाले अधिक-से-अधिक कोई अभियोग चलाते। सबलसिंह ऐसे कांटों से डरने वाला मनुष्य नहीं है। पहले मैंने समझा था उस चाल से यहां उसका खूब अपमान होगा। पर वह अनुमान ठीक न निकला। दो घंटे पहले शहर में सबल की जितनी प्रतिष्ठा थी, अब उससे सतगुनी है। अधिकारियों की दृष्टि में चाहे वह गिर गया हो, पर नगरवासियों की दृष्टि में अब वह देव-तुल्य है। यह काम हलधर ही पूरा करेगा। मुझे उसके पीछे का रास्ता साफ करना चाहिए।

ज्ञानी का प्रवेश।

**ज्ञानी** : महाराज, आप उस समय इतनी जल्दी चले आए कि मुझे आपसे कुछ कहने का अवसर ही न मिला। आप यदि सहाय न होते तो आज मैं कहीं की न रहती। पुलिस वाले किसी दूसरे व्यक्ति की जमानत न लेते। आपके योगबल ने उन्हें परास्त कर दिया।

**चेतनदास** : माई, सब ईश्वर की महिमा है। मैं तो केवल उसका तुच्छ सेवक हूं।

**ज्ञानी** : आपके सम्मुख इस समय मैं बहुत निर्लज्ज बनकर आई हूं। मैं अपराधिनी हूं, मेरा अपराध क्षमा कीजिए। आपने मेरे पतिदेव के विषय में जो बातें कहीं थीं वह एक-एक अक्षर सच निकलीं। मैंने आप पर अविश्वास किया। मुझसे यह घोर अपराध हुआ। मैं अपने पति को देव-तुल्य समझती थी। मुझे अनुमान हुआ कि आपको किसी ने भ्रम में डाल दिया है। मैं नहीं जानती थी कि आप अंतर्यामी हैं। मेरा अपराध क्षमा कीजिए।

**चेतनदास** : तुझे मालूम नहीं है, आज तेरे पति ने कैसा पैशाचिक काम कर डाला है। मुझे इसके पहले कहने का अवसर नहीं प्राप्त हुआ।

**ज्ञानी** : नहीं महाराज, मुझे मालूम है। उन्होंने स्वयं मुझसे सारा वृत्तांत कह सुनाया। भगवान् यदि मैंने पहले ही आपकी चेतावनी पर ध्यान दिया होता तो आज इस हत्याकांड की नौबत न आती। यह सब मेरी अश्रद्धा का दुष्परिणाम है। मैंने आप-जैसे महात्मा पुरुष का अविश्वास किया, उसी का यह दंड है। अब मेरा उद्धार आपके सिवा और कौन कर सकता है। आपकी दासी हूं, आपकी चेरी हूं। मेरे अवगुणों को न देखिए। अपनी विशाल दया से मेरा बेड़ा पार लगाइए।

**चेतनदास** : अब मेरे वश की बात नहीं। मैंने तेरे कल्याण के लिए, तेरी मनोकामनाओं को पूरा करने के लिए बड़े-बड़े अनुष्ठान किए थे। मुझे निश्चय था कि तेरा मनोरथ सिद्ध होगा। पर इस पापाभिनय ने मेरे समस्त अनुष्ठानों को विफल कर दिया। मुझे ऐसा प्रतीत हो रहा है कि यह कुकर्म तेरे कुल का सर्वनाश कर देगा।

ज्ञानी : भगवान्, मुझे भी यही शंका हो रही है। मुझे भय है कि मेरे पतिदेव स्वयं पश्चात्ताप के आवेग में अपना प्राणांत न कर दें। उन्हें इस समय अपनी दुष्कृति पर अत्यंत ग्लानि हो रही है। आज वह बैठे-बैठे देर तक रोते रहे। इस दु:ख और निराशा की दशा में उन्होंने प्राणों का अंत कर दिया तो कुल का सर्वनाश हो जाएगा। इस सर्वनाश से मेरी रक्षा आपके सिवा और कौन कर सकता है ? आप जैसा दयालु स्वामी पाकर अब किसकी शरण जाऊं ? ऐसा कोई यत्न कीजिए कि उनका चित्त शांत हो जाए। मैं अपने देवर का जितना आदर और प्रेम करती थी वह मेरा हृदय ही जानता है। मेरे पति भी अपने भाई को पुत्र के समान समझते थे। वैमनस्य का लेश भी न था। पर अब तो जो कुछ होना था, हो चुका। उसका शोक जीवन-पर्यंत रहेगा। अब कुल की रक्षा कीजिए। मेरी आपसे यही याचना है।

चेतनदास : पाप का दण्ड ईश्वरीय नियम है। उसे कौन भंग कर सकता है?

ज्ञानी : योगीजन चाहें तो ईश्वरीय नियमों को भी झुका सकते हैं।

चेतनदास : इसका तुझे विश्वास है ?

ज्ञानी : हां, महाराज ! मुझे पूरा विश्वास है।

चेतनदास : श्रद्धा है ?

ज्ञानी : हां, महाराज, पूरी श्रद्धा है।

चेतनदास : भक्त को अपने गुरु के सामने अपना तन-मन-धन सभी समर्पण करना पड़ता है। वही अर्थ, धर्म, काम और मोक्ष के प्राप्त करने का एकमात्र साधन है। भक्त गुरु की बातों पर, उपदेशा पर, व्यवहारों पर कोई शंका नहीं करता। वह अपने गुरु को ईश्वर-तुल्य समझता है। जैसे कोई रोगी अपने को वैद्य के हाथों में छोड़ देता है, उसी भांति भक्त भी अपने शरीर को, अपनी बुद्धि को और आत्मा को गुरु के हाथों में छोड़ देता है। तू अपना कल्याण चाहती है तो तुझे भक्तों के धर्म का पालन करना पड़ेगा।

ज्ञानी : महाराज, मैं अपना तन-मन-धन सब आपके चरणों पर समर्पित करती हूं।

चेतनदास : शिष्य का अपने गुरु के साथ आत्मिक संबंध होता है। उसके और सभी संबंध पार्थिव होते हैं। आत्मिक संबंध के सामने पार्थिव संबंधों का कुछ भी मूल्य नहीं होता। मोक्ष के सामने

सांसारिक सुखों का कुछ भी मूल्य नहीं है। मोक्षपद-प्राप्ति ही मानव-जीवन का उद्देश्य है। इस उद्देश्य को पूरा करने के लिए प्राणी को ममत्व का त्याग करना चाहिए। पिता-माता, पति-पत्नी, पुत्र-पुत्री, शत्रु-मित्र यह सभी संबंध पार्थिव हैं। यह सब मोक्षमार्ग की बाधाएं हैं। इनसे निवृत्त होकर ही मोक्ष-पद प्राप्त हो सकता है। केवल गुरु की कृपा-दृष्टि ही उस महान्-पद पर पहुंचा सकती है। तू अभी तक भ्रांति में पड़ी हुई है। तू अपने पति और पुत्र, धन और संपत्ति को ही जीवन-सर्वस्व समझ रही है। यही भ्रांति तेरे दु:ख और शोक का मूल कारण है। जिस दिन तुझे इस भ्रांति से निवृत्ति होगी उसी दिन तुझे मोक्ष-मार्ग दिखाई देने लगेगा। तब इन सासांरिक सुखों से तेरा मन आप-ही-आप हट जाएगा। तुझे इनकी असारता प्रकट होने लगेगी। मेरा पहला उपदेश यह है कि गुरु ही तेरा सर्वस्व है। मैं ही तेरा सब कुछ हूं।

**ज्ञानी** : महाराज, आपकी अमृतवाणी से मेरे चित्त को बड़ी शांति मिल रही है।

**चेतनदास** : मैं तेरा सर्वस्व हूं। मैं तेरी संपत्ति हूं, तेरी प्रतिष्ठा हूं, तेरा पति हूं, तेरा पुत्र हूं, तेरी माता हूं, तेरा पिता हूं, तेरा स्वामी हूं, तेरा सेवक हूं, तेरा दान हूं, तेरा व्रत हूं। हां, मैं तेरा स्वामी हूं और तेरा ईश्वर हूं। तू राधिका है, मैं तेरा कन्हैया हूं; तू सती है, मैं तेरा शिव हूं, तू पत्नी है, मैं तेरा पति हूं; तू प्रकृति है, मैं तेरा पुरुष हूं; तू जीव है, मैं आत्मा हूं; तू स्वर है, मैं उसका लालित्य हूं; तू पुष्प है, मैं उसकी सुगंध हूं।

**ज्ञानी** : भगवन्, मैं आपके चरणों की रज हूं। आपकी सुधा-वर्षा से मेरी आत्मा तृप्त हो गई।

**चेतनदास** : तेरा पति तेरा शत्रु है, जो तुझे अपने कुकृत्यों का भागी बनाकर तेरी आत्मा का सर्वनाश कर रहा है।

**ज्ञानी** : (मन में) वास्तव में उनके पीछे मेरी आत्मा कलुषित हो रही है। उनके लिए मैं अपनी मुक्ति क्यों बिगाड़ूं। अब उन्होंने अधर्म-पथ पर पग रखा है, मैं उनकी सहगामिनी क्यों बनूं ? (प्रकट) स्वामीजी, अब मैं आपकी शरण आई हूं, मुझे उबारिए।

**चेतनदास** : प्रिये, हम और तुम एक हैं, कोई चिंता मत करो। ईश्वर ने तुम्हें मंझधार में डूबने से बचा लिया। वह देखो सामने ताक पर

बोतल है। उसमें महाप्रसाद रखा हुआ है। उसे उतारकर अपने कोमल हाथों से मुझे पिलाओ और प्रसाद-स्वरूप स्वयं पान करो। तुम्हारा अंतःकरण आलोकमय हो जाएगा। सांसारिकता की कालिमा एक क्षण में कट जाएगी और भक्ति का उज्ज्वल प्रकाश प्रस्फुटित हो जाएगा। यह वह सोमरस है जो ऋषिगण पान करके योगबल प्राप्त किया करते थे।

ज्ञानी बोतल उतारकर चेतनदास के कमंडल में उंड़ेलती है, चेतनदास पी जाते हैं।

**चेतनदास** : यह प्रसाद तुम भी पान करो।

**ज्ञानी** : भगवन्, मुझे क्षमा कीजिए।

**चेतनदास** : प्रिये, यह तुम्हारी पहली परीक्षा है।

**ज्ञानी** : **(कमंडल मुंह से लगाकर पीती है। तुरंत उसे अपने शरीर में एक विशेष स्फूर्ति का अनुभव होता है।)** स्वामिन्, यह तो कोई अलौकिक वस्तु है।

**चेतनदास** : प्रिये, यह ऋषियों का पेय पदार्थ है। इसे पीकर वह चिरकाल तक तरुण बने रहते थे। उनकी शक्तियां कभी क्षीण न होती थीं। थोड़ा-सा और दो। आज बहुत दिनों के बाद यह शुभ अवसर प्राप्त हुआ है।

ज्ञानी बोतल उठाकर कमंडल में उंड़ेलती है। चेतनदास पी जाते हैं। ज्ञानी स्वयं थोड़ा-सा निकालकर पीती है।

**चेतनदास** : **(ज्ञानी के हाथों को पकड़कर)** प्रिये, तुम्हारे हाथ कितने कोमल हैं, ऐसा जान पड़ता है मानो फूल की पंखड़ियां हैं। **(ज्ञानी झिझककर हाथ खींच लेती है)** प्रिये, झिझको नहीं, यह वासनाजनित प्रेम नहीं है। यह शुद्ध, पवित्र प्रेम है। यह तुम्हारी दूसरी परीक्षा है।

**ज्ञानी** : मेरे हृदय में बड़े वेग से धड़कन हो रही है।

**चेतनदास** : यह धड़कन नहीं है, विमल प्रेम की तरंगें हैं जो वक्ष के किनारों से टकरा रही हैं। तुम्हारा शरीर फूल की भांति कोमल है। उस वेग को सहन नहीं कर सकता। इन हाथों के स्पर्श से मुझे वह आनंद मिल रहा है जिसमें चंद्र का निर्मल प्रकाश, पुष्पों की मनोहर सुगंध, समीर के शीतल मंद झोंके और

जल-प्रवाह का मधुर गान सभी समाविष्ट हो गए हैं।

**ज्ञानी** : मुझे चक्कर-सा आ रहा है। जान पड़ता है लहरों में बही जाती हूं।

**चेतनदास** : थोड़ा-सा सोमरस और निकालो। संजीवनी है।

ज्ञानी बोतल से कमंडल में उंड़ेलती है, चेतनदास पी जाता है, ज्ञानी भी दो-तीन घूंट पीती है।

**चेतनदास** : आज जीवन सफल हो गया। ऐसे सुख के एक क्षण पर समग्र जीवन भेंट कर सकता हूं **(ज्ञानी के गले में बांहें डालकर आलिंगन करना चाहता है, ज्ञानी झिझककर पीछे हट जाती है।)** प्रिये, यह भक्ति मार्ग की तीसरी परीक्षा है !

ज्ञानी अलग खड़ी होकर रोती है।

**चेतनदास** : प्रिये....

**ज्ञानी** : **(उच्च स्वर से)** कोचवान, गाड़ी लाओ।

**चेतनदास** : इतनी अधीर क्यों हो रही हो ? क्या मोक्षपद के निकट पहुंचकर फिर उसी मायावी संसार में लिप्त होना चाहती हो ? यह तुम्हारे लिए कल्याणकारी न होगा।

**ज्ञानी** : मुझे मोक्षपद प्राप्त हो या न हो, यह ज्ञान अवश्य प्राप्त हो गया कि तुम धूर्त, कुटिल, भ्रष्ट, दुष्ट, पापी हो। तुम्हारे इस भेष का अपमान नहीं करना चाहती, पर यह समझ रखो कि तुम सरला स्त्रियों को इस भांति दगा देकर अपनी आत्मा को नर्क की ओर ले जा रहे हो। तुमने मेरे शरीर को अपने कलुषित हाथों से स्पर्श करके सदा के लिए विकृत कर दिया। तुम्हारे मनोविकारों के संपर्क से मेरी आत्मा सदा के लिए दूषित हो गई। तुमने मेरे व्रत की हत्या कर डाली। अब मैं अपने ही को अपना मुंह नहीं दिखा सकती। सतीत्व-जैसी अमूल्य वस्तु खोकर मुझे ज्ञात हुआ कि मानव-चरित्र का कितना पतन हो सकता है। अगर तुम्हारे हृदय में मनुष्यत्व का कुछ भी अंश शेष है तो मैं उसी को संबोधित करके विनय करती हूं कि अपनी आत्मा पर दया करो और इस दुष्टाचरण को त्याग कर सद्वृत्तियों का आवाहन करो।

कुटी से बाहर निकलकर गाड़ी में बैठ जाती है।

**कोचवान** : किधर से चलूं ?

**ज्ञानी** : सीधे घर चलो।

## चौथा दृश्य

**स्थान**—राजेश्वरी का मकान।

**समय**—दस बजे रात।

**राजेश्वरी** : **(मन में)** मेरे ही लिए जीवन का निर्वाह करना क्यों इतना कठिन हो रहा है ? संसार में इतने आदमी पड़े हुए हैं। सब अपने-अपने धंधों में लगे हुए हैं। मैं ही क्यों इस चक्कर में डाली गई हूं ? मेरा क्या दोष है ? मैंने कभी अच्छा खाने, पहनने या आराम से रहने की इच्छा की, जिसके बदले में मुझे यह दंड मिला है? जबरदस्ती इस कारागार में बंद की गई हूं। यह सब विलास की चीजें जबरदस्ती मेरे गले मढ़ी गई हैं। एक धनी पुरुष मुझे अपने इशारों पर नचा रहा है। मेरा दोष इतना ही है कि मैं रूपवती हूं और निर्बल हूं। इसी अपराध की यह सजा मुझे मिल रही है। जिसे ईश्वर धन दे, उसे इतना सामर्थ्य भी दे कि धन की रक्षा कर सके। निर्बल प्राणियों को रत्न देना उन पर अन्याय करना है। हा ! कंचनसिंह पर आज न जाने क्या बीती ! सबलसिंह ने अवश्य ही उनको मार डाला होगा। मैंने उन पर कभी क्रोध चढ़ते नहीं देखा था। क्रोध में तो मानो उन पर भूत सवार हो जाता है। मर्दों को उत्तेजित करना सरल है। उनकी नाड़ियों में रक्त की जगह रोष और ईर्ष्या का प्रवाह होता है। ईर्ष्या की ही मिट्टी से उनकी सृष्टि हुई है। यह सब विधाता की विषम लीला है। **(गाती है।)**

**दयानिधि तेरी गति लखि न परी।**

सबलसिंह का प्रवेश।

**राजेश्वरी** : आइए, आपकी ही बाट जोह रही थी। उधर ही मन लगा हुआ था। आपकी बातें याद करके शंका और भय से चित्त बहुत व्याकुल हो रहा था। पूछते डरती हूं....

**सबल** : **(मलिन स्वर से)** जिस बात की तुम्हें शंका थी वह हो गई।

**राजेश्वरी** : अपने ही हाथों ?

**सबल** : नहीं। मैंने क्रोध के आवेग में चाहे मुंह से जो बक डाला हो पर अपने भाई पर मेरे हाथ नहीं उठ सके। पर इससे मैं अपने पाप का समर्थन नहीं करना चाहता। मैंने स्वयं हत्या की और उसका सारा भार मुझ पर है। पुरुष कड़े-से-कड़े आघात सह सकता है, बड़ी-से-बड़ी मुसीबतें झेल सकता है, पर यह चोट नहीं सह सकता, यही उसका मर्मस्थान है। एक ताले में दो कुंजियां साथ-साथ चली जाएं, एक म्यान में दो तलवारें साथ-साथ रहें, एक कुल्हाड़ी में दो बेंट साथ लगें, पर एक स्त्री के दो चाहने वाले नहीं रह सकते, असंभव है।

**राजेश्वरी** : एक पुरुष को चाहने वाली तो कई स्त्रियां होती हैं।

**सबल** : यह उनके अपंग होने के कारण हैं। एक ही भाव दोनों के मन में उठते हैं। पुरुष शक्तिशाली है, वह अपने क्रोध को व्यक्त कर सकता है; स्त्री मन में ऐंठकर रह जाती है।

**राजेश्वरी** : क्या आप समझते थे कि मैं कंचनसिंह को मुंह लगा रही हूं। उन्हें केवल यहां बैठे देखकर आपको इतना उबलना न चाहिए था।

**सबल** : तुम्हारे मुंह से यह तिरस्कार कुछ शोभा नहीं देता। तुमने अगर सिरे से ही उसे यहां न घुसने दिया होता तो आज यह नौबत न आती। तुम अपने को इस इल्जाम से मुक्त नहीं कर सकतीं।

**राजेश्वरी** : एक तो आपने मुझ पर संदेह करके मेरा अपमान किया, अब आप इस हत्या का भार भी मुझ पर रखना चाहते हैं। मैंने आपके साथ ऐसा कोई व्यवहार नहीं किया था कि आप इतना अविश्वास करते।

**सबल** : राजेश्वरी, इन बातों से दिल न जलाओ। मैं दुःखी हूं, मुझे तस्कीन दो; मैं घायल हूं, मेरे घाव पर मरहम रखो। मैंने वह रत्न हाथ से खो दिया जिसका जोड़ अब संसार में मुझे न मिलेगा। कंचन आदर्श भाई था। मेरा इशारा उसके लिए हुक्म था। मैंने जरा-सा इशारा कर दिया होता तो वह भूलकर भी इधर पग न रखता। पर मैं अंधा हो रहा था, उन्मत्त हो रहा था। मेरे हृदय की जो दशा हो रही है वह तुम देख सकतीं तो कदाचित् तुम्हें मुझ पर दया आती। ईश्वर के लिए मेरे घावों पर नमक न छिड़को। अब तुम्हीं मेरे जीवन का आधार हो। तुम्हारे लिए मैंने इतना

बड़ा बलिदान किया। अब तुम मुझे पहले से कहीं अधिक प्रिय हो। मैंने पहले सोचा था, केवल तुम्हारे दर्शनों से, तुम्हारी तिरछी चितवनों से मैं तृप्त हो जाऊंगा। मैं केवल तुम्हारा सहवास चाहता था। पर अब मुझे अनुभव हो रहा है कि मैं गुड़ खाना और गुलगुलों से परहेज करना चाहता था; मैं भरे प्याले को उछालकर भी चाहता था कि उसका पानी न छलके। नदी में जाकर भी चाहता था कि दामन न भीगे। पर अब मैं तुमको पूर्णरूप से चाहता हूं। मैं तुम्हारा सर्वस्व चाहता हूं। मेरी विकल आत्मा के लिए संतोष का केवल यही एक आधार है। अपने कोमल हाथों को मेरी दहकती हुई छाती पर रखकर शीतल कर दो।

**राजेश्वरी** : मुझे अब आपके समीप बैठते हुए भय होता है। आपके मुख पर नम्रता और प्रेम की जगह अब क्रूरता और कपट की झलक है।

**सबल** . तुम अपने प्रेम से मेरे हृदय को शांत कर दो। इसीलिए इस समय तुम्हारे पास आया हूं। मुझे शांति दो। मैं निर्जन पार्क और नीरव नदी से निराश लौटा आता हूं। वहां शांति नहीं मिली। तुम्हें यह मुंह नहीं दिखाना चाहता था। हत्यारा बनकर तुम्हारे सम्मुख आते लज्जा आती थी। किसी को मुंह नहीं दिखाना चाहता। केवल तुम्हारे प्रेम की आशा मुझे तुम्हारी शरण लाई। मुझे आशा थी, तुम्हें मुझ पर दया आएगी, पर देखता हूं तो मेरा दुर्भाग्य वहां भी मेरा पीछा नहीं छोड़ता। राजेश्वरी, प्रिये, एक बार मेरी तरफ प्रेम की चितवनों से देखो। मैं दुःखी हूं। मुझसे ज्यादा दुःखी कोई प्राणी संसार में न होगा। एक बार मुझे प्रेम से गले लगा लो, एक बार अपनी कोमल बाहें मेरी गर्दन में डाल दो, एक बार मेरे सिर को अपनी जांघों पर रख लो। प्रिये, मेरी यह अंतिम लालसा है। मुझे दुनिया से नामुराद मत जाने दो। मुझे चंद घंटों का मेहमान समझो।

**राजेश्वरी** : **(सजल नयन होकर)** ऐसी बातें करके दिल न दुखाइए।

**सबल** : अगर इन बातों से तुम्हारा दिल दुखता है तो न करूंगा। पर राजेश्वरी, मुझे तुमसे इस निर्दयता की आशा न थी। सौंदर्य और दया में विरोध है; इसका मुझे अनुमान न था। मगर इसमें तुम्हारा दोष नहीं है। यह अवस्था ही ऐसी है। हत्यारे पर कौन दया करेगा ? जिस प्राणी ने सगे भाई को ईर्ष्या और दंभ के वश

होकर वध करा दिया, वह इसी योग्य है कि चारों ओर उसे धिक्कार मिले। उसे कहीं मुंह दिखाने का ठिकाना न रहे। उसके पुत्र और स्त्री भी उसकी ओर से आंखें फेर लें, उसके मुंह में कालिमा पोत दी जाए और उसे हाथी के पैरों से कुचलवा दिया जाए। उसके पाप का यही दंड है। राजेश्वरी, मनुष्य कितना दीन, कितना परवश प्राणी है। अभी एक सप्ताह पहले मेरा जीवन कितना सुखमय था। अपनी नौका में बैठा हुआ धीमी-धीमी लहरों पर बहता, समीर की शीतल, मंद तरंगों का आनंद उठाता चला जाता था। क्या जानता था कि एक ही क्षण में वे मंद तरंगें इतनी भयंकर हो जाएंगी, शीतल झोंके इतने प्रबल हो जाएंगे कि नाव को उलट देंगे। सुख और दु:ख, हर्ष और शोक में उससे कहीं कम अंतर है जितना हम समझते हैं। आंखों को एक जरा-सा इशारा, मुंह का एक जरा-सा शब्द हर्ष का शोक और सुख को दु:ख बना सकता है। लेकिन हम यह सब जानते हुए भी सुख पर लौ लगाए रहते हैं। यहां तक कि फांसी पर चढ़ने से एक क्षण पहले तक हमें सुख की लालसा घेरे रहती है। ठीक वही दशा मेरी है। जानता हूं कि चंद घंटों का और मेहमान हूं, निश्चय है कि फिर ये आंखें सूर्य और आकाश को न देखेंगी; पर तुम्हारे प्रेम की लालसा हृदय से नहीं निकलती।

राजेश्वरी **(मन में)** इस समय यह वास्तव में बहुत दु:खी हैं। इन्हें जितना दंड मिलना चाहिए था उससे ज्यादा मिल गया। भाई के शोक में इन्होंने आत्मघात करने की ठानी है। मेरा जीवन तो नष्ट हो ही गया, अब इन्हें मौत के मुंह में झोंकने की चेष्टा क्यों करूं ? इनकी दशा देखकर दया आती है। मेरे मन के घातक भाव लुप्त हो रहे हैं। **(प्रकट)** आप इतने निराश क्यों हो रहे हैं ? संसार में ऐसी बातें आए दिन होती रहती, हैं। अब दिल को संभालिए। ईश्वर ने आपको पुत्र दिया है, सती स्त्री दी है। क्या आप उन्हें मंझधार में छोड़ देंगे ? मेरे अवलंब भी आप ही हैं। मुझे द्वार-द्वार की ठोकर खाने के लिए छोड़ दीजिएगा ? इस शोक को दिल से निकाल डालिए।

सबल **(खुश होकर)** तुम भूल जाओगी कि मैं पापी-हत्यारा हूं ?

राजेश्वरी : आप बार-बार इसकी चर्चा क्यों करते हैं !

सबल तुम भूल जाओगी कि इसने अपने भाई को मरवाया है ?

राजेश्वरी **(भयभीत होकर)** प्रेम दोषों पर ध्यान नहीं देता। वह गुणों ही पर मुग्ध होता है। आज मैं अंधी हो जाऊं तो क्या आप मुझे त्याग देंगे ?

सबल प्रिये, ईश्वर न करे, पर मैं तुमसे सच्चे दिल से कहता हूं कि काल की कोई गति, विधाता की कोई पिशाच-लीला, तापों का कोई प्रकोप मेरे हृदय से तुम्हारे प्रेम को नहीं निकाल सकता, हां, नहीं निकाल सकता।

गाता है।

**दफ्न करने ले चले थे जब मेरे घर से मुझे**
**काश, तुम भी झांक लेते रौज़-ए दर से मुझे।**
**सांस पूरी हो चुकी, दुनिया से रुखसत हो चुका**
**तुम अब आए हो उठाने मेरे बिस्तर से मुझे।**
**क्यों उठाता है मुझे मेरी तमन्ना को निकाल**
**तेरे दर तक खींच लाई थी वही घर से मुझे।**
**हिज्र की शब कुछ यही मूनिस था मेरा, ऐ कजा**
**रुक जरा रो लेने दे मिल-मिलके बिस्तर से मुझे।**

राजेश्वरी मेरे दिल में आपका वही प्रेम है।

सबल तुम मेरी हो जाओगी ?

राजेश्वरी और अब किसकी हूं ?

सबल तुम पूर्ण रूप से मेरी हो जाओगी ?

राजेश्वरी आपके सिवा अब मेरा कौन है ?

सबल तो प्रिये, मैं अभी मौत को कुछ दिनों के लिए द्वार से टाल दूंगा। अभी न मरूंगा। पर हम सब यहां नहीं रह सकते। हमें कहीं बाहर चलना पड़ेगा, जहां अपना परिचित प्राणी न हो। चलो, आबू चलें, जी चाहे कश्मीर चलो, दो-चार महीने रहेंगे. फिर जैसी अवस्था होगी वैसा करेंगे। पर इस नगर में मैं नहीं रह सकता। यहां की एक-एक पत्ती मेरी दुश्मन है।

राजेश्वरी घर के लोगों को किस पर छोड़िएगा ?

सबल ईश्वर पर ! अब मालूम हो गया कि जो कुछ करता है, ईश्वर करता है। मनुष्य के किए कुछ नहीं हो सकता।

राजेश्वरी यह समस्या कठिन है। मैं आपके साथ बाहर नहीं जा सकती।

सबल : प्रेम तो स्थान के बंधनों में नहीं रहता।

राजेश्वरी : इसका यह कारण नहीं है। अभी आपका चित्त अस्थिर है, न जाने क्या रंग पकड़े। वहां परदेश में कौन अपना हितैषी होगा, कौन विपत्ति में अपना सहायक होगा ? मैं गंवारिन, परदेश करना क्या जानूं ? ऐसा ही है तो आप कुछ दिनों के लिए बाहर चले जाएं।

सबल : प्रिये, यहां से जाकर फिर आना नहीं चाहता, किसी से बताना भी नहीं चाहता कि मैं कहां जा रहा हूं। मैं तुम्हारे सिवा और सारे संसार के लिए मर जाना चाहता हूं।

गाता है।

**किसी को देके दिल कोई नवा संजे फुगां क्यों हो,**
**न हो जब दिल ही सीने में तो फिर मुंह में जबां क्यों हो।**
**वफा कैसी, कहां का इश्क, जब सिर फोड़ना ठहरा,**
**तो फिर ऐ संग दिल तेरा ही संगे आस्तां क्यों हो।**
**कफस में मुझसे रूदादे चमन कहते न डर हमदम,**
**गिरी है जिस पै कल बिजली वह मेरा आशियां क्यों हो।**
**यह फितना आदमी की खानावीरानी को क्या कम है,**
**हुए तुम दोस्त जिसके उसका दुश्मन आसमां-क्यों हो।**
**कहा तुमने कि क्यों हो गैर के मिलने में रुसवाई,**
**बजा कहते हो, सच कहते हो, फिर कहियो कि हां क्यों हो।**

राजेश्वरी : (मन में) यहां हूं तो कभी-न-कभी नसीब जागेंगे ही। मालूम नहीं वह (**हलधर**) आजकल कहां हैं, कैसे हैं, क्या करते हैं, मुझे अपने मन में क्या समझ रहे हैं। कुछ भी हो, जब मैं जाकर सारी रामकहानी सुनाऊंगी तो उन्हें मेरे निरपराध होने का विश्वास हो जाएगा। इनके साथ जाना अपना सर्वनाश कर लेना है। मैं इनकी रक्षा करना चाहती हूं, पर अपना सत खोकर नहीं; इनको बचाना चाहती हूं, पर अपने को डुबाकर नहीं। अगर मैं इस काम में सफल न हो सकूं तो मेरा दोष नहीं है। (**प्रकट**) मैं आपके घर को उजाड़ने का अपराध अपने सिर नहीं लेना चाहती।

सबल : प्रिये, मेरा घर मेरे रहने से ही उजड़ेगा, मेरे अंतर्धान होने से वह बच जाएगा। इसमें मुझे जरा भी संदेह नहीं है।

**राजेश्वरी** : फिर अब मैं आपसे डरती हूं, आप शक्की आदमी हैं। न जाने किस वक्त आपको मुझ पर शक हो जाए। जब आपने जरा-से शक पर....

**सबल** : **(शोकातुर होकर)** राजेश्वरी, उसकी चर्चा न करो। उसका प्रायश्चित कुछ हो सकता है तो वह यही है कि अब शक और भ्रम को अपने पास फटकने भी न दूं। इस बलिदान से मैंने समस्त शंकाओं को जीत लिया है। अब फिर भ्रम में पड़ूं, तो मैं मनुष्य नहीं पशु हूंगा।

**राजेश्वरी** : आप मेरे सतीत्व की रक्षा करेंगे ? आपने मुझे वचन दिया था कि मैं केवल तुम्हारा सहवास चाहता हूं।

**सबल** : प्रिये, प्रेम को बिना पाए संतोष नहीं होता। जब तक मैं गृहस्थी के बंधनों में जकड़ा था, जब तक भाई, पुत्र, बहिन का मेरे प्रेम के एक अंश पर अधिकार था तब मैं तुम्हें न पूरा प्रेम दे सकता था और न तुमसे सर्वस्व मांगने का साहस कर सकता था। पर अब मैं संसार में अकेला हूं, मेरा सर्वस्व तुम्हारे अर्पण है। प्रेम अपना पूरा मूल्य चाहता है, आधे पर संतुष्ट नहीं हो सकता।

**राजेश्वरी** : मैं अपने सत को नहीं खो सकती।

**सबल** : प्रिये, प्रेम के आगे सत, व्रत, नियम, धर्म सब उन तिनकों के समान हैं जो हवा से उड़ जाते हैं। प्रेम पवन नहीं, आंधी है। उसके सामने मान-मर्यादा, शर्म-हया की कोई हस्ती नहीं।

**राजेश्वरी** : यह प्रेम परमात्मा की देन है। उसे आप धन और रोब से नहीं पा सकते।

**सबल** : राजेश्वरी, इन बातों से मेरा हृदय चूर-चूर हुआ जाता है। मैं ईश्वर को साक्षी देकर कहता हूं कि मुझे तुमसे जितना अटल प्रेम है उसे मैं शब्दों में प्रकट नहीं कर सकता। मेरा सत्यानाश हो जाए अगर धन और संपत्ति का ध्यान भी मुझे आया हो। मैं यह मानता हूं कि मैंने तुम्हें पाने के लिए बेजा दबाव से काम लिया, पर इसका कारण यही था कि मेरे पास और कोई साधन न था। मैं विरह की आग में जल रहा था, मेरा हृदय फुंका जाता था, ऐसी अवस्था में यदि मैं धर्म-अधर्म का विचार न करके किसी व्यक्ति के भरे हुए पानी के डोल की ओर लपका तो तुम्हें उसको क्षम्य समझना चाहिए।

**राजेश्वरी** : वह डोल किसी भक्त ने अपने इष्टदेव को चढ़ाने के लिए एक हाथ से भरा था। जिसे आप प्रेम कहते हैं वह काम-लिप्सा थी। आपने अपनी लालसा को शांत करने के लिए एक बसे-बसाये घर को उजाड़ दिया, उसके प्राणियों को तितर-बितर कर दिया। यह सब अनर्थ आपने अधिकार के बल पर किया। पर याद रखिए, ईश्वर भी आपको इस पाप का दंड भोगने से नहीं बचा सकता। आपने मुझसे उस बात की आशा रखी जो कुलटाएं ही कर सकती हैं। मेरी यह इज्जत आपने की। आंख की पुतली निकल जाए तो उसमें सुरमा क्या शोभा देगा ? पौधे की जड़ काटकर फिर आप दूध और शहद से सींचें तो क्या फायदा ? स्त्री का सत हर कर आप उसे विलास और भोग में डुबा ही दें तो क्या होता है ! मैं अगर यह घोर अपमान चुपचाप सह लेती तो मेरी आत्मा का पतन हो जाता। मैं यहां उस अपमान का बदला लेने आई हूं। आप चौंकें नहीं, मैं मन में यही संकल्प करके आई थी।

ज्ञानी का प्रवेश।

**ज्ञानी** : देवी, तुझे धन्य है। तेरे पैरों पर शीश नवाती हूं।

**सबल** : ज्ञानी ! तुम यहां ?

**ज्ञानी** : क्षमा कीजिए। मैं किसी और विचार से नहीं आई। आपको घर पर न देखकर मेरा चित्त व्याकुल हो गया।

**सबल** : यहां का पता कैसे मालूम हुआ ?

**ज्ञानी** : कोचवान की खुशामद करने से।

**सबल** : राजेश्वरी, तुमने मेरी आंखें खोल दीं ! मैं भ्रम में पड़ा हुआ था। तुम्हारा संकल्प पूरा होगा। तुम सती हो। तुम्हारी प्रतिज्ञा पूरी होगी। मैं पापी हूं, मुझे क्षमा करना....

नीचे की ओर जाता है।

**ज्ञानी** : मैं भी चलती हूं। राजेश्वरी, तुम्हारे दर्शन पाकर कृतार्थ हो गई। **(धीरे से)** बहिन, किसी तरह इनकी जान बचाओ। तुम्हीं इनकी रक्षा कर सकती हो।

राजेश्वरी के पैरों पर गिर पड़ती है।

**राजेश्वरी** : रानी जी, ईश्वर ने चाहा तो सब कुशल होगा।

**ज्ञानी** : तुम्हारे आशीर्वाद का भरोसा है।

प्रस्थान।

## पाचवा दृश्य

**स्थान**—गंगा के करार पर एक बड़ा पुरानन मकान।

**समय**—बारह बजे रात, हलधर और उसके साथी डाकू बैठे हुए हैं।

**हलधर** : अब समय आ गया, मुझे चलना चाहिए।

**एक डाकू रंगी** : हम लोग भी तैयार हो जाएं न ? शिकारी आदमी है, कहीं पिस्तौल चला बैठे तो ?

**हलधर** : देखी जाएगी। मैं जाऊंगा अकेले।

कंचन का प्रवेश।

**हलधर** : अरे, आप अभी तक सोए नहीं ?

**कंचन** : तुम लोग भैया को मारने पर तैयार हो, मुझे नींद कैसे आए ?

**हलधर** : मुझे आपकी बातें सुनकर अचरज होता है। आप ऐसे पापी आदमी की रक्षा करना चाहते हैं जो अपने भाई की जान लेने पर तुल जाए।

**कंचन** : तुम नहीं जानते, वह मेरे भाई नहीं, मेरे पिता के तुल्य हैं। उन्होंने भी सदैव मुझे अपना पुत्र समझा है। उन्होंने मेरे प्रति जो कुछ किया, उचित किया। उसके सिवा मेरे विश्वासघात का और कोई दंड न था। उन्होंने वही किया जो मैं आप करने जाता था। अपराध सब मेरा है। तुमने मुझ पर दया की है। इतनी दया और करो। इसके बदले में तुम जो कुछ कहो करने को तैयार हूं। मैं अपनी सारी कमाई जो बीस हजार से कम नहीं है, तुम्हें भेंट कर दूंगा। मैंने यह रुपये एक धर्मशाला और देवालय बनवाने के लिए संचित कर रखे थे। पर भैया के प्राणों का मूल्य धर्मशाला और देवालय से कहीं अधिक है।

**हलधर** : ठाकुर साहब; ऐसा कभी न होगा। मैंने धन के लोभ से यह भेष नहीं लिया है। मैं अपने अपमान का बदला लेना चाहता हूं। मेरा मर्याद इतना सस्ता नहीं है।

**कंचन** : मेरे यहां जितनी दस्तावेजें हैं वह सब तुम्हें दे दूंगा।

**हलधर** : आप व्यर्थ ही मुझे लोभ दिखा रहे हैं। मेरी इज्जत बिगड़ गई। मेरे कुल में दाग लग गया। बाप-दादों के मुंह में कालिख पुत गई। इज्जत का बदला जान है, धन नहीं। जब तक सबलसिंह की लाश को अपनी आंखों से तड़पते न देखूंगा, मेरे हृदय की ज्वाला शांत न होगी।

**कंचन** : तो फिर सबेरे तक मुझे भी जीता न पाओगे।

प्रस्थान।

**हलधर** : भाई पर जान देते हैं।

**रंगी** : तुम भी तो हक-नाहक की जिद्द कर रहे हो। बीस हजार नकद मिल रहा है। दस्तावेज भी इतने की ही होगी। इतना धन तो ऐसा ही भाग जागे तो हाथ लग सकता है। आधा तुम ले लो। आधा हम लोगों को दे दो। बीस हजार में तो ऐसी-ऐसी बीस औरतें मिल जाएंगी।

**हलधर** : कैसी बेगैरतों की-सी बात करते हो ! स्त्री चाहे सुंदर हो, चाहे कुरूप, कुल-मरजाद की देवी है। मरजाद रुपयों पर नहीं बिकती।

**रंगी** : ऐसा ही है तो उसी को क्यों नहीं मार डालते। न रहे बांस न बजे बंसुरी।

**हलधर** : उसे क्यों मारूं ? स्त्री पर हाथ उठाने में क्या जवांमरदी है ?

**रंगी** : तो क्या उसे फिर रखोगे ?

**हलधर** : मुझे क्या तुमने ऐसा बेगैरत समझ लिया है। घर में रखने की बात ही क्या, अब उसका मुंह भी नहीं देख सकता। वह कुलटा है, हरजाई है। मैंने पता लगा लिया है। वह अपने-आप घर से निकल खड़ी हुई है। मैंने कब का उसे दिल से निकाल दिया। अब उसकी याद भी नहीं करता। उसकी याद आते ही शरीर में ज्वाला उठने लगती है। अगर उसे मारकर कलेजा ठंडा हो सकता तो इतने दिनों चिंता और क्रोध की आग में जलता ही क्यों ?

**रंगी** : मैं तो रुपयों का इतना बड़ा ढेर कभी हाथ से न जाने देता। मान-मर्यादा सब ढकोसला है। दुनिया में ऐसी बातें आए दिन होती रहती हैं। लोग औरत को घर से निकाल देते हैं। बस।

**हलधर** : क्या कायरों की-सी बातें करते हो। रामचन्द्र ने सीताजी के लिए लंका का राज विध्वंस कर दिया। द्रोपदी की मानहानि करने के लिए पांडवों ने कौरवों को निर्बंस कर दिया। जिस आदमी के दिल में इतना अपमान होने पर भी क्रोध न आए, मरने-मारने पर तैयार न हो जाए, उसका खून न खौलने लगे, वह मर्द नहीं हिजड़ा है। हमारी इतनी दुर्गत क्यों हो रही है ? जिसे देखो वही हमें चार गालियां सुनाता है, ठोकर मारता है। क्या अहलकार, क्या जमींदार सभी कुत्तों से नीच समझते हैं। इसका कारण यही है कि हम बेहया हो गए हैं। अपनी चमड़ी को प्यार करने लगे हैं। हममें भी गैरत होती, अपने मान-अपमान का विचार होता तो मजाल थी कि कोई हमें तिरछी आंखों से देख सकता। दूसरे देशों में सुनते हैं गालियों पर लोग मरने-मारने को तैयार हो जाते हैं। वहां कोई किसी को गाली नहीं दे सकता। किसी देवता का अपमान कर दो तो जान न बचे। यहां तक कि कोई किसी को ला-सखुन नहीं कह सकता, नहीं तो, खून की नदी बहने लगे। यहां क्या है, लात खाते हैं, जूते खाते हैं, घिनौनी गालियां सुनते हैं, धर्म का नाश अपनी आंखों से देखते हैं, पर कानों पर जूं नहीं रेंगती, खून जरा भी गर्म नहीं होता। चमड़ी के पीछे सब तरह की दुर्गत सहते हैं। जान इतनी प्यारी हो गई है। मैं ऐसे जीने से मौत को हजार दर्जे अच्छा समझता हूं। बस यही समझ लो कि जो आदमी प्रान को जितना ही प्यारा समझता है वह उतना ही नीच है। जो औरत हमारे घर में रहती थी, हमसे हंसती थी, हमसे बोलती थी, हमारे खाट पर सोती थी वह अब भी....**(क्रोध से उन्मत्त होकर)** तुम लोग मेरे लौटने तक यहीं रहो। कंचनसिंह को देखते रहना।

चला जाता है।

## छठा दृश्य

**स्थान**—सबलसिंह का कमरा।

**समय**—एक बजे रात।

**सबल** : **(ज्ञानी से)** अब जाकर सो रहो। रात कम है।

**ज्ञानी** : आप लेटें, मैं चली जाऊंगी। अभी नींद नहीं आती।

**सबल** : तुम अपने दिल में मुझे बहुत नीच समझ रही होगी ?

**ज्ञानी** : मैं आपको अपना इष्टदेव समझती हूं।

**सबल** : क्या इतना पतित हो जाने पर भी ?

**ज्ञानी** : मैली वस्तुओं के मिलने से गंगा का माहात्म्य कम नहीं होता।

**सबल** : मैं इस योग्य भी नहीं हूं कि तुम्हें स्पर्श कर सकूं। पर मेरे हृदय में इस समय तुमसे गले मिलने की प्रबल उत्कंठा है। याद ही नहीं आता कि कभी मेरा मन इतना अधीर हुआ हो। जी चाहता है तुम्हें प्रिये कहूं, आलिंगन करूं पर हिम्मत नहीं पड़ती। अपनी ही आंखों में इतना गिर गया हूं। **(ज्ञानी रोती हुई जाने लगती है, सबल रास्ते में खड़ा हो जाता है।)** प्रिये, इतनी निर्दयता न करो। मेरा हृदय टुकड़े-टुकड़े हुआ जाता है। **(रास्ते से हटकर)** जाओ ! मुझे तुम्हें रोकने का कोई अधिकार नहीं है। मैं पतित हूं, पापी हूं, दुष्टाचारी हूं। न जाने क्यों पिछले दिनों की याद आ गई, जब मेरे और तुम्हारे बीच में यह विच्छेद न था, जब हम-तुम प्रेम-सरोवर के तट पर विहार करते थे, उसकी तरंगों के साथ झूमते थे। वह कैसे आनंद के दिन थे ? अब वह दिन फिर न आएंगे। जाओ, न रोकूंगा, पर मुझे बिल्कुल नजरों से न गिरा दिया हो तो प्रेम की चितवन से मेरी तरफ देख लो। मेरा संतप्त हृदय उस प्रेम की फुहार से तृप्त हो जाएगा। इतना भी नहीं कर सकतीं ? न सही। मैं तो तुमसे कुछ कहने के योग्य ही नहीं हूं। तुम्हारे सम्मुख खड़े होते, तुम्हें यह काला मुंह दिखाते, मुझे लज्जा आनी चाहिए थी। पर मेरी आत्मा का पतन हो गया है। हां, तुम्हें मेरी एक बात अवश्य माननी पड़ेगी, उसे मैं जबरदस्ती मनवाऊंगा, जब तक न मानोगी जाने न दूंगा। मुझे एक बार अपने चरणों पर सिर झुकाने दो।

ज्ञानी रोती हुई अंदर के द्वार की तरफ बढ़ती है।

**सबल** : क्या मैं अब इस योग्य भी नहीं रहा ? हां, मैं अब घृणित प्राणी हूं, जिसकी आत्मा का अपहरण हो चुका है। पूजी जाने वाली प्रतिमा टूटकर पत्थर का टुकड़ा हो जाती है, उसे किसी

खंडहर में फेंक दिया जाता है। मैं वही टूटी हुई प्रतिमा हूं और इसी योग्य हूं कि ठुकरा दिया जाऊं। तुमसे कुछ कहने का, तुम्हारी दया-याचना करने के योग्य मेरा मुंह ही नहीं रहा। जाओ। हम तुम बहुत दिनों तक साथ रहे। अगर मेरे किसी व्यवहार से, किसी शब्द से, किसी आक्षेप से तुम्हें दुःख हुआ हो तो क्षमा करना। मुझ-सा अभागा संसार में न होगा जो तुम जैसी देवी पाकर उसकी कद्र न कर सका।

ज्ञानी हाथ जोड़कर सजल नेत्रों से ताकती है, कंठ से शब्द नहीं निकलता। सबल तुरंत मेज पर से पिस्तौल उठाकर बाहर निकल जाता है।

ज्ञानी : **(मन में)** हताश होकर चले गए। मैं तस्कीन दे सकती, उन्हें प्रेम के बंधन से रोक सकती तो शायद न जाते। मैं किस मुंह से कहूं कि यह अभागिनी पतिता तुम्हारे चरणों का स्पर्श करने योग्य नहीं है। वह समझते हैं, मैं उनका तिरस्कार कर रही हूं, उनसे घृणा कर रही हूं। उनके इरादे में अगर कुछ कमजोरी थी तो वह मैंने पूरी कर दी। इस यज्ञ की पूर्णाहुति मुझे करनी पड़ी। हा विधाता, तेरी लीला अपरम्पार है। जिस पुरुष पर इस समय मुझे अपना प्राण अर्पण करना चाहिए था आज मैं उसकी घातिका हो रही हूं। हा अर्थलोलुपता ! तूने मेरा सर्वनाश कर दिया। मैंने संतान-लालसा के पीछे कुल को कलंक लगा दिया, कुल को धूल में मिला दिया। पूर्वजन्म में न जाने मैंने कौन-सा पाप किया था। चेतनदास, तुमने मेरी सोने की लका दहन कर दी। मैंने तुम्हें देवता समझकर तुम्हारी आराधना की थी। तुम राक्षस निकले। जिस रूखार को मैंने बाग समझा था वह बीहड़ निकला। मैंने कमल का फूल तोड़ने के लिए पैर बढ़ाए थे, दलदल में फंस गई, जहां से अब निकलना दुस्तर है। पतिदेव ने चलते समय मेज पर से कुछ उठाया था। न जाने कौन-सी चीज थी। काली घटा छाई हुई है। हाथ को हाथ नहीं सूझता। वहां कहां गए ? भगवन्, कहां जाऊं ? किससे पूछूं, क्या करूं ? कैसे उनकी प्राण-रक्षा करूं ? हो न हो राजेश्वरी के पास गए हों ! वहीं इस लीला का अंत होगा। उसके प्रेम में विह्वल हो रहे हैं। अभी उनकी आशा वह लगी

हुई है। मृग-तृष्णा है। वह नीच जाति की स्त्री है, पर सती है। अकेली इस अंधेरी रात में वहां कैसे पहुंचूंगी। कुछ भी हो, यहां नहीं रहा जाता। बग्घी पर गई थी। रास्ता कुछ-कुछ याद है। ईश्वर के भरोसे पर चलती हूं। या तो वहां पहुंच ही जाऊंगी या इसी टोह में प्राण दे दूंगी। एक बार मुझे उनके दर्शन हो जाते तो जीवन सफल हो जाता। मैं उनके चरणों पर प्राण त्याग देती। यही अंतिम लालसा है। दयानिधि, मेरी अभिलाषा पूरी करो। हा, जननी धरती, तुम क्यों मुझे अपनी गोद में नहीं ले लेतीं ! दीपक का ज्वाला-शिखर क्यों मेरे शरीर को भस्म नहीं कर डालता ! यह भयंकर अंधकार क्यों किसी जल-जंतु की भांति मुझे अपने उदर में शरण नहीं देता !

प्रस्थान।

## सातवां दृश्य

**स्थान**—सबलसिंह का मकान।

**समय**—ढाई बजे रात। सबलसिंह अपने बाग में हौज के किनारे बैठे हुए हैं।

**सबल** : **(मन में)** इस जिंदगी पर धिक्कार है। चारों तरफ अंधेरा है, कहीं प्रकाश की झलक तक नहीं। सारे मनसूबे, सारे इरादे खाक में मिल गए। अपने जीवन को आदर्श बनाना चाहता था, अपने कुल को मर्यादा के शिखर पर पहुंचाना चाहता था, देश और राष्ट्र की सेवा करना चाहता था, समग्र देश में अपनी कीर्ति फैलाना चाहता था। देश को उन्नति के परम स्थान पर देखना चाहता था। उन बड़े-बड़े इरादों का कैसा करुणाजनक अंत हो रहा है। फले-फूले वृक्ष की जड़ में कितनी बेदर्दी से आरा चलाया जा रहा है। कामलोलुप होकर मैंने अपनी जिंदगी तबाह कर दी। मेरी दशा उस मांझी की-सी है जो नाव को बोझने के बाद शराब पी ले और नशे में नाव को भंवर में डाल दे। भाई की हत्या करके भी अभीष्ट न पूरा हुआ। जिसके लिए इस पाप-कुंड में कूदा, वह भी अब मुझसे घृणा करती है। कितनी घोर निर्दयता है। हाय ! मैं क्या जानता था कि राजेश्वरी

मन में मेरे अनिष्ट का दृढ़ संकल्प करके यहां आई है। मैं क्या जानता था कि वह मेरे साथ त्रियाचरित्र खेल रही है। एक अमूल्य अनुभव प्राप्त हुआ। स्त्री अपने सतीत्व की रक्षा करने के लिए, अपने अपमान का बदला लेने के लिए, कितना भयंकर रूप धारण कर सकती है। गऊ कितनी सीधी होती है, पर किसी को अपने बछड़े के पास आते देखकर कितनी सतर्क हो जाती है। सती स्त्रियां भी अपने व्रत पर आघात होते देखकर जान पर खेल जाती हैं। कैसी प्रेम में सनी हुई बातें करती थी। जान पड़ता था, प्रेम के हाथों बिक गई हो। ऐसी सुंदरी, ऐसी सरला, मृदु-प्रकृति, ऐसी विनयशीला, ऐसी कोमल-हृदया रमणियां भी छल-कौशल में इतनी निपुण हो सकती हैं ! उसकी निठुरता मैं सह सकता था। किंतु ज्ञानी की घृणा नहीं सही जाती, उसकी उपेक्षा-सूचक दृष्टि के सम्मुख खड़ा नहीं हो सकता। जिस स्त्री का अब तक आराध्य देव था, जिसकी मुझ पर अखंड भक्ति थी, जिसका सर्वस्व मुझ पर अर्पण था, वही स्त्री अब मुझे इतना नीच और पतित समझ रही है। ऐसे जीने पर धिक्कार है ! एक बार प्यारे अचल को भी देख लूं। बेटा, तुम्हारे प्रति मेरे दिल में बड़े-बड़े अरमान थे। मैं तुम्हारा चरित्र आर्दश बनाना चाहता था, पर कोई अरमान न निकला। अब न जाने तुम्हारे ऊपर क्या पड़ेगी। ईश्वर तुम्हारी रक्षा करें ! लोग कहते हैं प्राण बड़ी प्रिय वस्तु है। उसे देते हुए बड़ा कष्ट होता है। मुझे तो जरा भी शंका, जरा भी भय नहीं है। मुझे तो प्राण देना खेल-सा मालूम हो रहा है। वास्तव में जीवन ही खेल है, विधाता का क्रीड़ा-क्षेत्र ! **(पिस्तौल निकालकर)** हां, दोनों गोलियां हैं, काम हो जाएगा। मेरे मरने की सूचना जब राजेश्वरी को मिलेगी तो एक क्षण के लिए उसे शोक तो होगा ही, चाहे फिर हर्ष हो। आंखों में आंसू भर आएंगे। अभी मुझे पापी, अत्याचारी, विषयी समझ रही है, सब ऐब-ही-ऐब दिखाई दे रहे हैं। मरने पर कुछ तो गुणों की याद आएगी। मेरी कोई बात तो उसके कलेजे में चुटकियां लेगी। इतना तो जरूर ही कहेगी कि उसे मुझसे सच्चा प्रेम था। शहर में मेरी सार्वजनिक सेवाओं की प्रशंसा होगी। लेकिन कहीं यह रहस्य खुल गया तो मेरी सारी कीर्ति पर पानी फिर जाएगा। यह

ऐब सारे गुणों को छिपा लेगा, जैसे सफेद चादर पर काला धब्बा, या सर्वांग सुंदर चित्र पर एक छींटा। बेचारी ज्ञानी तो यह समाचार पाते ही मूर्च्छित होकर गिर पड़ेगी, फिर शायद कभी न सचेत हो। यह उसके लिए वज्राघात होगा। चाहे वह मुझसे कितनी ही घृणा करे, मुझे कितना ही दुरात्मा समझे, पर उसे मुझसे प्रेम है, अटल प्रेम है, वह मेरा अकल्याण नहीं देख सकती। जब से मैंने उसे अपना वृत्तांत सुनाया है, वह कितनी चिंतित, कितनी सशंक हो गई है। प्रेम के सिवा और कोई शक्ति न थी जो उसे राजेश्वरी के घर खींच ले जाती।

हलधर चारदीवारी कूदकर बाग में आता है और धीरे-धीरे इधर-उधर ताकता हुआ सबल के कमरे की तरफ जाता है।

**हलधर** : **(मन में)** यहां किसी की आवाज आ रही है। **(भाला संभालकर)** यहां कौन बैठा हुआ है। अरे ! यह तो सबलसिंह ही है। साफ उसी की आवाज है। इस वक्त यहां बैठा क्या कर रहा है ? अच्छा है यहीं काम तमाम कर दूंगा। कमरे में न जाना पड़ेगा। इसी हौज में फेंक दूंगा। सुनूं क्या कह रहा है।

**सबल** : बस अब बहुत सोच चुका। मन इस तरह बहाना ढूंढ रहा है। ईश्वर, तुम दया के सागर हो, क्षमा की मूर्ति हो। मुझे क्षमा करना। अपनी दीनवत्सलता से मुझे वंचित न करना। कहां निशाना लगाऊं ? सिर में लगाने से तुरत अचेत हो जाऊंगा। कुछ न मालूम होगा, प्राण कैसे निकलते हैं। सुनता हूं प्राण निकलने में कष्ट नहीं होता। बस छाती पर निशाना मारूं।

पिस्तौल का मुंह छाती की तरफ फेरता है। सहसा हलधर भाला फेंककर झपटता है और सबलसिंह के हाथ से पिस्तौल छीन लेता है।

**सबल** : **(अचंभे में)** कौन ?

**हलधर** : मैं हूं हलधर।

**सबल** : तुम्हारा काम तो मैं ही किए देता था। तुम हत्या से बच जाते। उठा लो पिस्तौल।

**हलधर** : आपके ऊपर मुझे दया आती है।

**सबल** : मैं पापी हूं, कपटी हूं। मेरे ही हाथों तुम्हारा घर सत्यानाश हुआ। मैंने तुम्हारा अपमान किया, तुम्हारी इज्जत लूटी, अपने सगे भाई का वध कराया। मैं दया के योग्य नहीं हूं।

**हलधर** : कंचनसिंह को मैंने नहीं मारा।

**सबल** : **(उछलकर)** सच कहते हो ?

**हलधर** : वह आप ही गंगा में कूदने जा रहे थे। मुझे उन पर भी दया आ गई। मैंने समझा था, आप मेरा सर्वनाश करके भोग-विलास में मस्त हैं। तब मैं आपके खून का प्यासा हो गया था। पर अब देखता हूं तो आप अपने किए पर लज्जित हैं, पछता रहे हैं, इतने दु:खी हैं कि प्राण तक देने को तैयार हैं। ऐसा आदमी दया के योग्य है। उस पर क्या हाथ उठाऊं !

**सबल** : **(हलधर के पैरों पर गिरकर)** तुमने कंचन की जान बचा ली, इसके लिए मैं मरते दम तक तुम्हारा यश मानूंगा। मैं न जानता था कि तुम्हारा हृदय इतना कोमल और उदार है। तुम पुण्यात्मा हो, देवता हो। मुझे ले चलो। कंचन को देख लूं। हलधर, मेरे पास अगर कुबेर का धन होता तो तुम्हारी भेंट कर देता। तुमने मेरे कुल को सर्वनाश से बचा लिया।

**हलधर** : मैं सबेरे उन्हें साथ लाऊंगा।

**सबल** : नहीं, मैं इसी वक्त तुम्हारे साथ चलूंगा। अब सब्र नहीं है।

**हलधर** : चलिए।

दोनों फाटक खोलकर चले जाते हैं।

# पांचवां अंक

## पहला दृश्य

**स्थान**— डाकुओं का मकान।

**समय**—ढाई बजे रात। हलधर डाकुओं के मकान के सामने बैठा हुआ है।

**हलधर** : **(मन में)** दोनों भाई कैसे टूटकर गले मिले हैं। मैं न जानता था कि बड़े आदमियों में भाई-भाई में भी इतना प्रेम होता है। दोनों के आंसू ही न थमते थे। बड़ी कुशल हुई कि मैं मौके से पहुंच गया, नहीं तो वंश का अंत हो जाता। मुझे तो दोनों भाइयों से ऐसा प्रेम हो गया है मानो मेरे अपने भाई हैं। मगर आज तो मैंने उन्हें बचा लिया। कौन कह सकता है वह फिर एक-दूसरे के दुश्मन न हो जायेंगे। रोग की जड़ तो मन में जमी हुई है। उसको काटे बिना रोगी की जान कैसे बचेगी। राजेश्वरी के रहते हुए इनके मन की मैल न मिटेगी। दो-चार दिन में इनमें फिर अनबन हो जाएगी। इस अभागिनी ने मेरे कुल में दाग लगायी। अब इस कुल का सत्यानाश कर रही है। उसे मौत भी नहीं आ जाती। जब तक जियेगी मुझे कलंकित करती रहेगी। बिरादरी में कहीं मुंह दिखाने लायक नहीं रहा। सब लोग मुझे बिरादरी से निकाल देंगे। हुक्का-पानी बंद कर देंगे। हेठी और बदनामी होगी वह घाते में । यह तो यहां महल में रानी बनी बैठी अपने कुकर्म का आनंद उठाया करे और मैं इसके कारण बदनामी उठाऊं। अब तक उसको मारने का जी न चाहता था। औरतों पर हाथ उठाना नीचता का काम समझता था। पर अब वह नीचता करनी पड़ेगी। उसके किए बिना सब खेल बिगड़ जाएगा।

चेतनदास का प्रवेश।

**चेतनदास** : यहां कौन बैठा है ?

**हलधर** : मैं हूं हलधर।

**चेतनदास** : खूब मिले। बताओ सबलसिंह का क्या हाल हुआ ? वध कर डाला ?

**हलधर** : नहीं, उन्हें मरने से बचा लिया।

चेतनदास : **(खुश होकर)** बहुत अच्छा किया। मुझे यह सुनकर बड़ी खुशी हुई। सबलसिंह कहां हैं ?

**हलधर** : मेरे घर।

**चेतनदास** : ज्ञानी जानती है कि वह जिंदा है ?

**हलधर** : नहीं, उसे अब तक इसकी खबर नहीं मिली।

**चेतनदास** : तो उसे जल्द खबर दो नहीं तो उससे भेंट न होगी। वह घर में नहीं है। न जाने कहां गयी ? उसे यह खबर मिल जाएगी तो कदाचित् उसकी जान बच जाए। मैं उसकी टोह में जा रहा हूं। इस अंधेरी रात में कहां खोजूं ? **(प्रस्थान।)**

**हलधर** : **(मन में)** यह डायन न जाने कितनी जानें लेकर संतुष्ट होगी। ज्ञानीदेवी है। उसने सबलसिंह को कमरे में न देखा होगा। समझी होगी वह गंगा में डूब मरे। कौन जाने इसी इरादे से वह भी घर से निकल खड़ी हुई हो। चलकर अपने आदमियों को उसका पता लगाने के लिए दौड़ा दूं। उसकी जान मुफ्त में चली जाएगी। क्या दिल्लगी है कि रानी तो मारी-मारी फिरे और कुलटा महल में सुख की नींद सोवे।

अचल दूसरी ओर से हवाई बंदूक लिये आता है।

**हलधर** : कौन ?

**अचल** : अचलसिंह—कुंअर सबलसिंह का पुत्र।

**हलधर** : अच्छा, तुम खूब आ गये। पर अंधेरी रात में तुम्हें डर नहीं लगा?

**अचल** : डर किस बात का ? मुझे डर नहीं लगता। बाबूजी ने मुझे बताया है कि डरना पाप है !

**हलधर** : जाते कहां हो ?

**अचल** : कहीं नहीं।

**हलधर** : तो इतनी रात गए घर से क्यों निकले ?

**अचल** : तुम कौन हो ?

**हलधर** : मेरा नाम हलधर है।

**अचल** : अच्छा, तुम्हीं ने माताजी की जान बचायी थी ?

**हलधर** : जान तो भगवान् ने बचायी, मैंने तो केवल डाकुओं को भगा दिया था। तुम इतनी रात गए अकेले कहां जा रहे हो ?

**अचल** : किसी से कहोगे तो नहीं ?

**हलधर** : नहीं, किसी से न कहूंगा।

**अचल** : तुम बहादुर आदमी हो। मुझे तुम्हारे ऊपर विश्वास है। तुमसे कहने में शर्म नहीं है। यहां कोई वेश्या है। उसने चाचा जी को और बाबूजी को विष देकर मार डाला है। अम्मांजी ने शोक से प्राण त्याग दिए। वह स्त्री थीं, क्या कर सकती थीं । अब मैं उसी वेश्या के घर जा रहा हूं। इसी वक्त बंदूक से उसका सिर उड़ा दूंगा। (**बंदूक तानकर दिखाता है।**)

**हलधर** : तुमसे किसने कहा ?

**अचल** : मिसराइन ने। चाचाजी कल से घर पर नहीं हैं। बाबूजी भी दस बजे रात से नहीं हैं। न घर में अम्मां का पता है। मिसराइन सब हाल जानती हैं।

**हलधर** : तुमने वेश्या का घर देखा है ?

**अचल** : नहीं, घर तो नहीं देखा है।

**हलधर** : तो उसे मारोगे कैसे ?

**अचल** : किसी से पूछ लूंगा ।

**हलधर** : तुम्हारे चाचाजी और बाबूजी तो मेरे घर में हैं।

**अचल** : झूठ कहते हो। दिखा दोगे ?

**हलधर** : कुछ इनाम दो तो दिखा दूं।

**अचल** : चलो, क्या दिखाओगे ! वह लोग अब स्वर्ग में होंगे। हां, राजेश्वरी का घर दिखा दो तो जो कहो वह दूं।

**हलधर** : अच्छा मेरे साथ आओ, मगर बंदूक ले लूंगा।

दोनों घर में जाते हैं, सबल और कंचन चकित होकर अचल को देखते हैं, अचल दौड़कर बाप की गरदन से चिमट जाता है।

**हलधर** : (**मन में**) अब यहां नहीं रह सकता। फिर तीनों रोने लगे ?

बाहर चलूं। कैसा होनहार बालक है। **(बाहर आकर मन में)** यह बच्चा तक उसे वेश्या कहता है। वेश्या है ही। सारी दुनिया यही कहती होगी। अब तो और भी गुल खिलेगा। अगर दोनों भाइयों ने उसे त्याग दिया तो पेट के लिए उसे अपनी लाज बेचनी पड़ेगी। ऐसी हयादार नहीं है कि जहर खाकर मर जाए। जिसे मैं देवी समझता था वह ऐसी कुल-कलंकिनी निकली ! तूने मेरे साथ ऐसा छल किया ! अब दुनिया को कौन मुंह दिखाऊं। सब की एक ही दवा है । न बांस रहे न बांसुरी बजे। तेरे जीने से सबकी हानि है। किसी का लाभ नहीं। तेरे मरने से सबका लाभ है, किसी की हानि नहीं। उससे कुछ पूछना व्यर्थ है । रोएगी, गिड़गिड़ाएगी, पैरों पड़ेगी। जिसने लाज बेच दी वह अपनी जान बचाने के लिए सभी तरह की चालें चल सकती है। कहेगी, मुझे सबलसिंह जबरदस्ती निकाल लाए, मैं तो आती न थी। न जाने क्या-क्या बहाने करेगी ! उससे सवाल-जवाब करने की जरूरत नहीं। चलते ही काम तमाम कर दूंगा....

हथियार संभालकर चल खड़ा होता है।

## दूसरा दृश्य

**स्थान**—शहर की एक गली।

**समय**—तीन बजे रात। इंस्पेक्टर और थानेदार की चेतनदास से मुठभेड़।

**इंस्पेक्टर** : महाराज, खूब मिले। मैं तो आपके ही दौलतखाने की तरफ जा रहा था। लाइए दूध के धुले हुए पूरे एक हजार, कमी की गुंजाइश नहीं, बेशी की हद नहीं।

**थानेदार** आपने जमानत न कर ली होती तो उधर भी हजार-पांच सौ पर हाथ साफ करता।

**चेतनदास** इस वक्त मैं दूसरी फिक्र में हूं। फिर कभी आना।

**इंस्पेक्टर** जनाब, हम आपके गुलाम नहीं हैं जो बार-बार सलाम करने को हाजिर हों। आपने आज का वादा किया था। वादा पूरा

कीजिए। कौल व काल की जरूरत नहीं।

**चेतनदास** : कह दिया, मैं इस समय दूसरी चिंता में हूं। फिर इस संबंध में बातें होंगी।

**इंस्पेक्टर** : आपका क्या एतबार, इसी वक्त की गाड़ी से हरिद्वार की राह लें। पुलिस के मुआमले नकद होते हैं।

**एक सिपाही** : लाओ नगद-नारायन निकालो। पुलिस से ई फेरफार न चल पइहैं। तुमरे ऐसे साधुन का इहां रोज चराइत हैं।

**इंस्पेक्टर** : आप हैं किस गुमान में ! यह चालें अपने भोले-भाले चेले-चापड़ों के लिए रहने दीजिए, जिन्हें आप नजात देते हैं। हमारी नजात के लिए आपके रुपये काफी हैं। उससे हम फरिश्तों को भी राह पर लगा लेंगे। दारोगाजी, वह शेर आपको याद है ?

**दारोगा** : जी हां, ऐ ज़र तू खुदा नई, बलेकिन बखुदा हाशा रब्बी व फाज़िल हो जाती।

**इंस्पेक्टर** : मतलब यह है कि रुपया खुदा नहीं है लेकिन खुदा के दो सबसे बड़े औसाफ उसमें मौजूद हैं। परवरिश करना और इंसान की जरूरतों को रफा करना।

**चेतनदास** : कल किसी वक्त आइएगा।

**इंस्पेक्टर** : **(रास्ते में खड़े होकर)** कल आने वाले पर लानत है। एक भले आदमी की इज्जत खाक में मिलवाकर अब आप यों झांसा देना चाहते हैं। कहीं साहब बहादुर ताड़ जाते तो नौकरी के लाले पड़ जाते।

**चेतनदास** : रास्ते से हटो। **(आगे बढ़ना चाहता है।)**

**इंस्पेक्टर** : **(हाथ पकड़कर)** इधर आइए, इस सीनाजोरी से काम न चलेगा !

चेतनदास हाथ झटककर छुड़ा लेता है और इंस्पेक्टर को जोरे से धक्का मार कर गिरा देता है।

**दारोगा** : गिरफ्तार कर लो। रहजन है।

**चेतनदास** : अगर कोई मेरे निकट आया तो गर्दन उड़ा दूंगा।

दारोगा पिस्तौल उठाता है, लेकिन पिस्तौल नहीं चलती, चेतनदास उसके हाथ से पिस्तौल छीनकर उसकी छाती

पर निशाना लगाता है।

**दारोगा** : स्वामीजी, खुदा के वास्ते रहम कीजिए। ताजीस्त आपका गुलाम रहूंगा।

**चेतनदास** : मुझे तुझ-जैसे दुष्टों की गुलामी की जरूरत नहीं। **(दोनों सिपाही भाग जाते हैं। थानेदार चेतनदास के पैरों पर गिर पड़ता है।)** बोल, कितने रुपये लेगा ?

**थानेदार** : महाराज, मेरी जां बख्श दीजिए। जिंदा रहूंगा तो आपके एकबाल से बहुत रुपये मिलेंगे !

**चेतनदास** : अभी गरीबों को सताने की इच्छा बनी हुई है। तुझे मार क्यों न डालूं। कम-से-कम एक अत्याचारी का भार तो पृथ्वी पर कम हो जाये।

**थानेदार** : नहीं महाराज, खुदा के लिए रहम कीजिए। बाल-बच्चे दाने बगैर मर जाएंगे। अब कभी किसी को न सताऊंगा। अगर एक कौड़ी भी रिश्वत लूं तो मेरे अस्ल में फर्क समझिएगा। कभी हराम के माल के करीब न जाऊंगा।

**चेतनदास** : अच्छा, तुम इस इंस्पेक्टर के सिर पर पचास जूते गिनकर लगाओ तो छोड़ दूं।

**थानेदार** : महाराज, वह मेरे अफसर हैं। मैं उनकी शान में ऐसी बे-अदबी क्यों कर सकता हूं। रिपोर्ट कर दें तो बर्खास्त हो जाऊं।

**चेतनदास** : तो फिर आंखें बंद कर लो और खुदा को याद करो, घोड़ा गिरता है।

**थानेदार** : हुजूर जरा ठहर जायें, हुक्म की तामील करता हूं। कितने जूते लगाऊं ?

**चेतनदास** : पचास से कम न ज्यादा।

**थानेदार** : इतने जूते पड़ेंगे तो चांद खुल जाएगी। नाल लगी हुई है।

**चेतनदास** : कोई परवाह नहीं। उतार लो जूते।

थानेदार जूते पैर से निकालकर इंस्पेक्टर के सिर पर लगाता है, इंस्पेक्टर चौंककर उठ बैठता है, दूसरा जूता फिर पड़ता है।

**इंस्पेक्टर** : शैतान कहीं का, मलऊन।

**थानेदार** : मैं क्या करूं ? बैठ जाइए, पचास लगा लूं। इतनी इनायत कीजिए ! जान तो बचे।

इंस्पेक्टर उठकर थानेदार से हाथापाई करने लगता है, दोनों एक दूसरे को गालियां देते हैं, दांत काटते हैं।

**चेतनदास** : जो जीतेगा उसे इनाम दूंगा। मेरी कुटी पर आना । खूब लड़ो, देखें कौन बाजी ले जाता है। **(प्रस्थान।)**

**इंस्पेक्टर** : तुम्हारी इतनी मजाल ! बर्खास्त न करा दिया तो कहना।

**थानेदार** : क्या करता, सीने पर पिस्तौल का निशाना लगाए तो खड़ा था।

**इंस्पेक्टर** : यहां कोई सिपाही तो नहीं है ?

**थानेदार** : वह दोनों तो पहले ही भाग गए।

**इंस्पेक्टर** : अच्छा, खैरियत चाहो तो चुपके से बैठ जाओ और मुझे गिन कर सौ जूते लगाने दो, वरना कहे देता हूं कि सुबह को तुम थाने में न रहोगे। पगड़ी उतार लो।

**थानेदार** : मैंने तो आपकी पगड़ी नहीं उतारी थी।

**इंस्पेक्टर** : उस बदमाश साधु को यह सूझी ही नहीं।

**थानेदार** : आप तो दूसरे ही हाथ पर उठ खड़े हुए थे !

**इंस्पेक्टर** : खबरदार, जो यह कलमा फिर मुंह से निकला। दो के दस तो तुम्हें जरूर लगाऊंगा। बाकी फी पापोश एक रुपये के हिसाब से माफ कर सकता हूं।

दोनों सिपाही आ जाते हैं, दारोगा सिर पर साफा रख लेता है, इंस्पेक्टर क्रोधपूर्ण नेत्रों से उसे देखता है और सब गश्त पर निकल जाते हैं।

## तीसरा दृश्य

**स्थान**—राजेश्वरी का कमरा।

**समय**—तीन बजे रात। फानूस जल रही है, राजेश्वरी पानदान खोले फर्श पर बैठी है।

**राजेश्वरी** : **(मन में)** मेरे मन की सारी अभिलाषाएं पूरी हो गयीं। जो प्रण करके घर से निकली थी वह पूरा हो गया। जीवन सफल हो गया। अब जीवन में कौन-सा सुख रखा है। विधाता की लीला विचित्र है। संसार के और प्राणियों का जीवन धर्म से सफल

होता है। अहिंसा ही सबकी मोक्षदाता है। मेरा जीवन अधर्म से सफल हुआ, हिंसा से ही मेरा मोक्ष हो रहा है। अब कौन मुंह लेकर मधुबन जाऊं, मैं कितनी ही पतिव्रता बनूं, किसे विश्वास आएगा ? मैंने यहां कैसे अपना धर्म निबाहा, इसे कौन मानेगा ? हाय ! किसकी होकर रहूंगी ? हलधर का क्या ठिकाना ? न जानें कितनी जानें ली होंगी, कितनों का घर लूटा होगा, कितनों के खून से हाथ रंगे होंगे, क्या-क्या कुकर्म किये होंगे। वह अगर मुझे पतिता और कुलटा समझते हैं तो मैं भी उन्हें नीच और अधम समझती हूं। वह मेरी सूरत न देखना चाहते हों तो मैं उनकी परछाईं भी अपने ऊपर नहीं पड़ने देना चाहती। अब उनसे मेरा कोई संबंध नहीं। मैं अनाथा हूं, अभागिनी हूं, संसार में कोई मेरा नहीं है।

कोई किवाड़ खटखटाता है, लालटेन लेकर नीचे जाती है, और किवाड़ खोलती है, ज्ञानी का प्रवेश।

**ज्ञानी** : बहिन, क्षमा करना, तुम्हें असमय कष्ट दिया। मेरे स्वामीजी यहां हैं या नहीं ? मुझे एक बार उनके दर्शन कर लेने दो।

**राजेश्वरी** : रानीजी, सत्य कहती हूं वह यहां नहीं आये।

**ज्ञानी** : यहां नहीं आये !

**राजेश्वरी** : न ! जब से गए हैं फिर नहीं आये।

**ज्ञानी** : घर पर भी नहीं हैं। अब किधर जाऊं ? भगवन्, उनकी रक्षा करना। बहिन, अब मुझे उनके दर्शन न होंगे। उन्होंने कोई भयंकर काम कर डाला। शंका से मेरा हृदय कांप रहा है। तुमसे उन्हें प्रेम था। शायद वह एक बार फिर आएं। उनसे कह देना, ज्ञानी तुम्हारे पदरज को शीश पर चढ़ाने के लिए आयी थी। निराश होकर चली गयी। उनसे कह देना वह अभागिनी, भ्रष्टा, तुम्हारे प्रेम के योग्य नहीं रही।

हीरे की कनी खा लेती है।

**राजेश्वरी** : रानीजी, आप देवी हैं; वह पतित हो गए हों, पर आपका चरित्र उज्ज्वल रत्न है। आप क्यों क्षोभ करती हैं !

**ज्ञानी** : बहिन, कभी यह घमंड था, पर अब नहीं है।

उसका मुख पीला होने लगता है और पैर लड़खड़ाते हैं।

**राजेश्वरी** : रानीजी, कैसा जी है ?

**ज्ञानी** : कलेजे में आग-सी लगी हुई है। थोड़ा-सा ठंडा पानी दो। मगर नहीं, रहने दो। जबान सूखी जाती है। कंठ में कांटे पड़ गए हैं। आत्मगौरव से बढ़कर कोई चीज नहीं। उसे खोकर जिये तो क्या जिये !

**राजेश्वरी** : आपने कुछ खा तो नहीं लिया?

**ज्ञानी** : तुम आज ही यहां से चली जाओ। अपने पति के चरणों पर गिरकर अपना अपराध क्षमा करा लो। वह वीरात्मा हैं। एक बार मुझे डाकुओं से बचाया था। तुम्हारे ऊपर दया करेंगे। ईश्वर इस समय उनसे मेरी भेंट करवा देते तो मैं उनसे शपथ खाकर कहती, इस देवी के साथ तुमने बड़ा अन्याय किया है। वह ऐसी पवित्र है जैसे फूल की पंखड़ियों पर पड़ी हुई ओस की बूंदें या प्रभात काल की निर्मल किरणें। मैं सिद्ध करती कि इसकी आत्मा पवित्र है।

पीड़ा से विकल होकर बैठ जाती है।

राजेश्वरी : **(मन में)** इन्होंने अवश्य कुछ खा लिया । आंखें पथरायी जाती हैं, पसीना निकल रहा है। निराशा और लज्जा ने अंत में इनकी जान ही लेकर छोड़ी, मैं इनकी प्राणघातिका हूं। मेरे ही कारण इस देवी की जान जा रही है। इसे मर्यादा-पालन कहते हैं। एक मैं हूं कि कष्ट और अपमान भोगने के लिए बैठी हूं। नहीं देवी, मुझे भी साथ लेती चलो। तुम्हारे साथ मेरी भी लाज रह जाएगी। तुम्हें ईश्वर ने क्या नहीं दिया। दूध-पूत, मान-महातम सभी कुछ तो है। पर केवल पति के पतित हो जाने के कारण तुम अपने प्राण त्याग रही हो। तो मैं, जिसका आंसू पोंछने वाला भी कोई नहीं, कौन-सा सुख भोगने के लिए बैठी रहूं।

ज्ञानी : **(सचेत होकर)** पानी....पानी....।

राजेश्वरी : **(कटोरे में पानी देती हुई)** पी लीजिए।

ज्ञानी : **(राजेश्वरी को ध्यान से देखकर)** नहीं, रहने दो। पतिदेव के दर्शन कैसे पाऊं। मेरे मरने का हाल सुनकर उन्हें बहुत दुःख

होगा। राजेश्वरी, उन्हें मुझसे बहुत प्रेम है। इधर वह मुझसे इतने लज्जित थे कि मेरी तरफ सीधी आंख से ताक भी न सकते थे। **(फिर अचेत हो जाती है।)**

**राजेश्वरी** : **(मन में)** भगवन् अब यह शोक देखा नहीं जाता। कोई और स्त्री होती तो मेरे खून की प्यासी हो जाती। इस देवी के हृदय में कितनी दया है। मुझे इतनी नीची समझती हैं कि मेरे हाथ का पानी भी नहीं पीतीं, पर व्यवहार में कितनी भलमनसाहत है। मैं ऐसी दया की मूरत की घातिका हूं। मेरा क्या अंत होगा !

**ज्ञानी** : हाय, पुत्र-लालसा ! तूने मेरा सर्वनाश कर दिया। राजेश्वरी, साधुओं का भेस देखकर धोखे में न आना। **(आंखें बंद कर लेती है।)**

**राजेश्वरी** : कभी किसी साधु ने इसे जट कर रास्ता लिया होगा। वही सुध आ रही है। तुम तो चली, मेरे लिए कौन रास्ता है ? वह डाकू ही हो गए हैं। अब तक सबलसिंह के भय से इधर न आते थे। अब वह मुझे कब जीता छोड़ेंगे ? न जाने क्या-क्या दुर्गति करें? मैं जीना भी तो नहीं चाहती। मन, अब संसार का मायामोह छोड़ो। संसार में तुम्हारे लिए अब जगह नहीं है। हा ! यही करना था तो पहले ही क्यों न किया ? तीन प्राणियों की जान लेकर तब यह सूझी। कदाचित् तब मुझे मौत से इतना डर न लगता। अब तो जमराज का ध्यान आते ही रोयें खड़े हो जाते हैं। पर यहां की दुर्दशा से वहां की दुर्दशा तो अच्छी। कोई हंसने वाला तो न होगा। **(रस्सी का फंदा बना कर छत से लटका देती है।)** बस, एक झटके में काम तमाम हो जाएगा। इतनी-सी जान के लिए आदमी कैसे-कैसे जतन करता है। **(गले में फंदा डालती है।)** दिल कांपता है। जरा-सा फंदा खींच लूं और बस। दम घुटने लगेगा। तड़प-तड़पकर जान निकलेगी। **(भय से कांप उठती है)** मुझे इतना डर क्यों लगता है ? मैं अपने को इतनी कायर न समझती थी। सास के एक ताने पर, पति की एक कड़ी बात पर स्त्रियां प्राण दे देती हैं। लड़कियां अपने विवाह की चिंता से माता-पिता को बचाने के लिए प्राण दे देती हैं। पहले स्त्रियां पति के साथ सती हो जाती थीं। डर क्या है ? जो भगवान् यहां हैं वही भगवान् वहां हैं। मैंने कोई पाप नहीं

किया है। एक आदमी मेरा धर्म बिगाड़ना चाहता था। मैं और किसी तरह उससे न बच सकती थी। मैंने कौशल से अपने धर्म की रक्षा की। यह पाप नहीं किया। मैं भोग-विलास के लोभ से यहां नहीं आई ! संसार चाहे मेरी कितनी ही निन्दा करे, ईश्वर सब जानते हैं। उनसे डरने का कोई काम नहीं।

फंदा खींच लेती है। तलवार लिए हुए हलधर का प्रवेश।

**हलधर** : **(आश्चर्य से)** अरे ! यहां तो इसने फांसी लगा रखी है।

तलवार से तुरत रस्सी काट देता है और राजेश्वरी को संभालकर फर्श पर लिट देता है।

**राजेश्वरी** : **(सचेत होकर)** वही तलवार मेरी गर्दन पर क्यों नहीं चला देते ?

**हलधर** : जो आप ही मर रही है उसे क्या मारूं ?

**राजेश्वरी** : अभी इतनी दया है ?

**हलधर** : वह तुम्हारी लाज की तरह बाजार में बेचने की चीज नहीं है।

**ज्ञानी** : **(होश में आकर)** कौन कहता है कि इसने अपनी लाज बेच दी? यह आज भी उतनी ही पवित्र है जितनी अपने घर थी। इसने अपनी लाज बेचने के लिए इस मार्ग पर पग नहीं रखा, बल्कि अपनी लाज की रक्षा करने के लिए अपनी। लाज की रक्षा के लिए इसने मेरे कुल का सर्वनाश कर दिया। इसीलिए इसने यह कपटभेष धारण किया। एक सम्पन्न पुरुष से बचने का इसके सिवा और कौन-सा उपाय था। तुम उस पर लांछन लगाकर बड़ा अन्याय कर रहे हो। उसने तुम्हारे कुल को कलंकित नहीं किया, बल्कि उसे उज्ज्वल कर दिया। ऐसी बिरली ही कोई स्त्री ऐसी अवस्था में अपने व्रत पर अटल रह सकती थी। यह चाहती तो आजीवन सुख भोग करती, पर इसने धर्म को स्वाद-लिप्सा की भेंट नहीं चढ़ाया....आह ! अब नहीं बोला जाता। बहुत-सी बातें मन में थीं....सिर में चक्कर आ रहा है...स्वामी के दर्शन न कर सकी....**(बेहोश हो जाती है।)**

**हलधर** : ज्ञानी हैं क्या ?

**राजेश्वरी** : सबल का दर्शन पाने की आशा से यहां आयी थीं; किंतु बेचारी की लालसा मन में रही जाती है। न जाने उनकी क्या गत हुई ?

**हलधर** : मैं अभी उन्हें लाता हूं।

**राजेश्वरी** : क्या अभी वह....

**हलधर** : हां, उन्होंने प्राण देना चाहा था, पिस्तौल का निशाना छाती पर लगा लिया था, पर मैं पहुंच गया और उनके हाथ से पिस्तौल छीन ली। दोनों भाई वहीं हैं। तुम इनके मुंह पर पानी के छींटे देती रहना। गुलाबजल तो रखा ही होगा, उसे इनके मुंह में टपकाना, मैं अभी आता हूं।

जल्दी से चला जाता है।

**राजेश्वरी** : (मन में) मैं समझती थी इनका स्वरूप बदल गया होगा। दया नाम को भी न रही होगी। नित्य डाका मारते होंगे, आचरन भ्रष्ट हो गया होगा। पर इनकी आंखों में तो दया की जोत झलकती हुई दिखाई देती है। न जाने कैसे दोनों भाइयों की जान बचा ली। कोई दूसरा होता तो उनकी घात में लगा रहता और अवसर पाते ही प्राण ले लेता। पर इन्होंने उन्हें मौत के मुंह से निकाल दिया। क्या ईश्वर की लीला है कि एक हाथ से विष पिलाते हैं और दूसरे हाथ से अमृत। मुझी को कौन बचाता। सोचता कि मर रही है, मरने दो। शायद यह मुझे मारने के ही लिए यहां तलवार लेकर आए होंगे। मुझे इस दशा में देखकर दया आ गई। पर इनकी दया पर मेरा जी झुंझला रहा है। मेरी यह बदनामी यह जगहंसाई बिल्कुल निष्फल हो गई। इसमें जरूर ईश्वर का हाथ है। सबलसिंह के परोपकार ने उन्हें बचाया। कंचनसिंह की भक्ति ने उनकी रक्षा की। पर इस देवी की जान व्यर्थ जा रही है। इसका दोष मेरी गरदन पर है। इस एक देवी पर कई सबलसिंह भेंट किए जा सकते हैं! **(ज्ञानी को ध्यान से देखकर)** आंखें पथरा गईं, सांस उखड़ गई, पति के दर्शन न कर सकेंगी, मन की कामना मन में ही रह गयी। **(गुलाब के छींटें देकर)** छनभर और....

**ज्ञानी** : **(आंखें खोलकर)** क्या वह आ गए ? कहां हैं, जरा मुझे उनके

पैर दिखा दो।

**राजेश्वरी** : **(सजल नयन होकर)** आते ही होंगे, अब देर नहीं है। गुलाबजल पिलाऊं?

**ज्ञानी** : **(निराशा से)** न आएंगे, कह देना तुम्हारे चरणों की याद में.... **(मूर्च्छित हो जाती है।)**

चेतनदास का प्रवेश।

**राजेश्वरी** : यह समय भिक्षा मांगने का नहीं है। आप यहां कैसे चले आए ?

**चेतनदास** : इस समय न आता तो जीवनपर्यन्त पछताता। क्षमा-दान मांगने आया हूं।

**राजेश्वरी** : किससे?

**चेतनदास** : जो इस समय प्राण त्याग रही है।

**ज्ञानी** : **(आंखें खोलकर)** क्या वह आ गए? कोई अचल को मेरी गोद में क्यों नहीं रख देता?

**चेतनदास** : देवी, सब-के-सब आ रहे हैं। तुम जरा यह जड़ी मुंह में रख लो। भगवान् चाहेंगे तो सब कल्याण होगा।

**ज्ञानी** : कल्याण अब मेरे मरने में ही है।

**चेतनदास** : मेरे अपराध क्षमा करो।

ज्ञानी के पैरों पर गिर पड़ता है।

**ज्ञानी** : यह भेष त्याग दो। भगवान् तुम पर दया करें।

उसके मुंह से खून निकलता है और प्राण निकल जाते हैं, अन्तिम शब्द उसके मुंह से यही निकलता है, 'अचल तू अमर हो।'

**राजेश्वरी** : अन्त हो गया। **(रोती है)** मन की अभिलाषा मन में ले गई। पति और पुत्र से भेंट न हो सकी।

**चेतनदास** : देवी थी।

सबलसिंह, कंचनसिंह, अचल, हलधर सब आते हैं।

**राजेश्वरी** : स्वामीजी, कुछ अपनी सिद्धि दिखाइए। एक पल-भर के लिए सचेत हो जाती तो उनकी आत्मा शांत हो जाती।

**चेतनदास** : अब ब्रह्मा भी आएं तो कुछ नहीं कर सकते।

अचल रोता हुआ मां के शव से लिपट जाता है, सबल को ज्ञानी की तरफ देखने की भी हिम्मत नहीं पड़ती।

**राजेश्वरी** : आप लोग एक पल-भर पहले आ जाते तो इनकी मनो-कामना पूरी हो जाती। आपकी ही रट लगाए हुए थीं। अन्तिम शब्द जो उनके मुंह से निकला वह अचलसिंह का नाम था।

**सबल** : यह मेरी दुष्टता का दंड है। हलधर, अगर तुमने मेरी प्राण रक्षा न की होती तो मुझे यह शोक न सहना पड़ता। ईश्वर बड़े न्यायी हैं। मेरे कर्मों का इससे उचित दंड हो ही नहीं सकता था। मैं तुम्हारे घर का सर्वनाश करना चाहता था। विधाता ने मेरे घर का सर्वनाश कर दिया। आज मेरी आंखें खुल गयीं। मुझे विदित हो रहा है कि ऐश्वर्य और सम्पत्ति जिस पर मानव-समाज मिटा हुआ है, जिसकी आराधना और भक्ति में हम अपनी आत्माओं को भी भेंट कर देते हैं, वास्तव में एक प्रचंड ज्वाला है, जो मनुष्य के हृदय को जलाकर भस्म कर देती है। यह समस्त पृथ्वी किन प्राणियों के पाप-भार से दबी हुई है? वह कौन से लोग हैं जो दुर्व्यसनों के पीछे नाना प्रकार के पापाचार कर रहे हैं? वेश्याओं की अट्टालिकाएं किन लोगों के दम से रौनक पर हैं? किनके घरों की महिलाएं रो-रोकर अपना जीवनक्षेप कर रही हैं? किनकी बंदूकों से जंगल के जानवरों की जान संकट में पड़ी रहती है? किन लोगों की महत्त्वाकांक्षाओं को पूरा करने के लिए आए दिन समर भूमि रक्तमयी होती रहती है। किनके सुख भोग करने के लिए गरीबों को आए दिन बेगारें भरनी पड़ती हैं? यह वही लोग हैं जिनके पास ऐश्वर्य है, सम्पत्ति है, प्रभुत्व है, बल है। उन्हीं के भार से पृथ्वी दबी हुई है, उन्हीं के नखों से संसार पीड़ित हो रहा है। सम्पत्ति ही पाप का मूल है, इसी से कुवासनाएं जागृत होती हैं, इसी से दुर्व्यसनों की सृष्टि होती है। गरीब आदमी अगर पाप करता है तो क्षुधा की तृप्ति के लिए। धनी पुरुष पाप करता है अपनी कुवृत्तियों, और कुवासनाओं की पूर्ति के लिए। मैं इसी व्याधि का मारा हुआ हूं। विधाता ने मुझे

निर्धन बनाया होता, मैं भी अपनी जीविका के लिए पसीना बहाता होता, अपने बाल-बच्चों के उदर-पालन के लिए मजूरी करता होता तो मुझे यह दिन न देखना पड़ता, यों रक्त के आंसू न रोने पड़ते। धनीजन पुण्य भी करते हैं, दान भी करते हैं, दु:खी आदमियों पर दया भी करते हैं। देश में बड़ी-बड़ी धर्मशालाएं, सैकड़ों पाठशालाएं, चिकित्सालय, तालाब, कुएं उनकी कीर्ति के स्तम्भ रूप खड़े हैं, उनके दान से सदाव्रत चलते हैं, अनाथों और विधवाओं का पालन होता है, साधुओं और अतिथियों का सत्कार होता है, कितने ही विशाल मन्दिर सजे हुए हैं, विद्या की उन्नति हो रही है, लेकिन उनकी अपकीर्तियों के सामने उनकी सुकीर्तियां अंधेरी रात में जुगनू की चमक के समान हैं, जो अंधकार को और भी गहन बना देती हैं। पाप की कालिमा दान और दया से नहीं धुलती। नहीं, मेरा तो यह अनुभव है कि धनी जन कभी पवित्र भावों से प्रेरित हो ही नहीं सकते। उनकी दानशीलता, उनकी भक्ति, उनकी उदारता, उनकी दीन-वत्सलता वास्तव में उनके स्वार्थ को सिद्ध करने का साधन-मात्र है। इसी टट्टी की आड़ में वह शिकार खेलते हैं। हाय ! तुम लोग मन में सोचते होगे, यह रोने और विलाप करने का समय है, धन और सम्पदा की निंदा करने का नहीं। मगर मैं क्या करूं? आंसुओं की अपेक्षा इन जले हुए शब्दों से, इन फफोलों के फोड़ने से, मेरे चित्त को अधिक शांति मिल रही है। मेरे शोक हृदय-दाह, और आत्मग्लानि का प्रवाह केवल लोचनों द्वारा नहीं हो सकता, उसके लिए ज्यादा चौड़े, ज्यादा स्थूल मार्ग की जरूरत है। हाय ! इस देवी में अनेक गुण थे। मुझे याद नहीं आता कि इसने कभी एक अप्रिय शब्द भी मुझसे कहा हो, वह मेरे प्रेम में मग्न थी। आमोद और विलास से उसे लेश-मात्र भी प्रेम न था। वह संन्यासियों का जीवन व्यतीत करती थी। मेरे प्रति उनके हृदय में कितनी श्रद्धा थी, कितनी शुभकामना। जब तक जी मेरे लिए जी और जब मुझे सत्पथ से हटते देखा तो यह शोक उसके लिए असह्य हो गया। हाय ! मैं जानता कि वह ऐसा घातक संकल्प कर लेगी तो अपने आत्मपतन का वृत्तांत उससे न कहता ! पर उसकी सहृदयता और सहानुभूति

के रसास्वादन से मैं अपने को रोक न सका। उसकी यह क्षमा, आत्मकृपा कभी न भूलेगी जो इस वृत्तांत को सुनकर उसके उदास मुख पर झलकने लगी। रोष या क्रोध का लेश-मात्र भी चिह्न न था। वह दयामूर्ति सदा के लिए मेरे हृदयगृह को उजाड़ कर अदृश्य हो गई। नहीं, मैंने उसे पटककर चूर-चूर कर दिया। **(रोता है।)** हा ! उसकी याद अब मेरे दिल से कभी न निकलेगी।

## चौथा दृश्य

**स्थान**—गुलाबी का मकान।

**समय**—दस बजे रात।

**गुलाबी** : अब किसके बल पर कूदूं। पास जो जमा-पूंजी थी वह निकल गई। तीन-चार दिन के अन्दर क्या-से-क्या हो गया। बना-बनाया घर उजड़ गया। जो राजा थे वह रंक हो गए। जिस देवी की बदौलत इतनी उम्र सुख से कटी वह संसार से उठ गयीं। अब वहां पेट की रोटियों के सिवा और क्या रखा है। न उधर ही कुछ रहा, न इधर ही कुछ रहा। दोनों लोक से गई। उस कलमुंहे साधु का कहीं पता नहीं। न जाने कहां लोप हो गया। रंगा हुआ सियार था। मैं भी उसके छल में आ गई। अब किसके बल पर कूदूं। बेटा-बहू यों ही बात न पूछते थे, अब तो एक बूंद पानी को तरसूंगी। अब किस दावे से कहूंगी, मेरे नहाने के लिए पानी रख दे, मेरी साड़ी छांट दे, मेरा बदन दाब दे। किस दावे पर धौंस जमाऊंगी। सब रुपये के मीत हैं। दोनों जानते थे, अम्मां के पास धन है। इसलिए डरते थे, मानते थे, जिस कल चाहती थी उठाती थी, जिस कल चाहती थी बैठाती थी। उस धूर्त्त साधु को पाऊं तो सैकड़ों गालियां सुनाऊं, मुंह नोच लूं। अब तो मेरी दशा उस बिल्ली की-सी है जिसके पंजे कट गए हों, उस बिच्छु की-सी जिसका डंक टूट गया हो, उस रानी की-सी जिसे राजा ने आखों से गिरा दिया हो।

**चम्पा** : अम्मां, चलो, रसोई तैयार है।

**गुलाबी** : चलो बेटी, चलती हूं। आज मुझे ठाकुर साहब के घर से आने में

देर हो गई। तुम्हें बैठने का कष्ट हुआ।

**चम्पा** : **(मन में)** अम्मां आज इतने प्यार से क्यों बातें कर रही हैं, सीधी बात मुंह से निकलती ही न थी। **(प्रकट)** कुछ कष्ट नहीं हुआ, अम्मां, कौन अभी तो नौ बजे हैं।

**गुलाबी** : भृगुनाथ ने भोजन कर लिया है न?

**चम्पा** : **(मन में)** कल तक को अम्मां पहले ही खा लेती थीं, बेटे को पूछती तक न थीं, आज क्यों इतनी खातिर कर रही हैं? **(प्रकट)** तुम चलकर खा लो, हम लोगों को तो सारी रात पड़ी है।

गुलाबी रसोई में जाकर अपने हाथों से पानी निकालती है।

**चम्पा** : तुम बैठो अम्मां, मैं पानी रख देती हूं।

**गुलाबी** : नहीं बेटी, मटका भरा हुआ है, तुम्हारी आस्तीन भीग जाएगी।

**चम्पा** : **(पंखा झलने लगती है।)** नमक तो ज्यादा नहीं हो गया?

**गुलाबी** : पंखा रख दो बेटी, आज गरमी नहीं है। दाल में जरा नमक ज्यादा हो गया है। लाओ, थोड़ा-सा पानी मिलाकर खा लूं।

**चम्पा** : मैं बहुत अंदाज से छोड़ती हूं, मगर कभी-कभी कम-बेस हो ही जाता है।

**गुलाबी** : बेटी, नमक का अंदाज बुढ़ापे तक ठीक नहीं होता; कभी-कभी धोखा हो ही जाता है। **(भृगु आता है।)** आओ बेटा, खाना खा लो, देर हो रही है। क्या हुआ, कंचनसिंह के यहां जवाब मिल गया?

**भृगु** : **(मन में)** आज अम्मां की बातों में कुछ प्यार भरा हुआ जान पड़ता है। **(प्रकट)** नहीं अम्मां, सच पूछो तो आज ही मेरी नौकरी लगी है। ठाकुरद्वारा बनवाने के लिए मसाला जुटाना मेरा काम तय हुआ है।

**गुलाबी** : बेटा, यह धरम का काम है, हाथ-पांव संभालकर रहना।

**भृगु** : दस्तूरी तो छोड़ता नहीं, और कहीं हाथ मारने की गुंजाइश नहीं। ठाकुर जी सीधे से दे दें तो उंगली क्यों टेढ़ी करनी पड़े।

भोजन करने बैठता है।

**चम्पा** : **(भृगु से)** कुछ और लेना हो तो ले लो, मैं जाती हूं अम्मां का बिछावन बिछाने।

**गुलाबी** : रहने दो बेटी, मैं आप बिछा लूंगी।

**भृगु** : **(चम्पा से)** यह आज दाल में नमक क्यों झोंक दिया? नित्य यही काम करती हो, फिर भी तमीज नहीं आती?

**चम्पा** : ज्यादा हो गया, हाथ ही तो है।

**भृगु** : शर्म नहीं आती, ऊपर से हेकड़ी करती हो।

**गुलाबी** : जाने दो बेटा, अंदाज न मिला होगा। मैं तो रसोई बनाते-बनाते बुड्ढी हो गई, लेकिन कभी-कभी नमक घट-बढ़ जाता ही है।

**भृगु** : **(मन में)** अम्मां आज क्यों इतनी मुलायम हो गई हैं। शायद ठाकुरों का पतन देख के इनकी आंखें खुल गई हैं। यह अगर इसी तरह प्यार से बातें करें तो हम लोग तो इनके चरण धो-धोकर पियें। **(प्रकट)** मैं तो किसी तरह खा लूंगा, पर तुम तो न खा सकोगी।

**गुलाबी** : खा लिया बेटा, एक दिन जरा नमक ज्यादा ही सही। देखो बेटी, खा-पीकर आराम से सो रहना, मेरा बदन दाबने मत आना। रात अधिक हो गई है।

**चम्पा** : **(मन में)** आज तो ऐसा जी चाहता है कि इनके चरण धोकर पीऊं। इसी तरह रोज रहें तो फिर यह घर स्वर्ग हो जाये। **(प्रकट)** जरा बदन दबा देने से कौन बड़ी रात निकल जाएगी।

**गुलाबी** : **(मन में)** आज कितने प्रेम से बहू मेरी सेवा कर रही है, नहीं तो जरा-जरा-सी बात पर नाक-भौं सिकोड़ा करती थी **(प्रकट)** जी चाहे तो थोड़ी देर के लिए आ जाना, तुम्हें प्रेमसागर सुनाऊंगी।

चेतनदास का प्रवेश।

**गुलाबी** : **(आश्चर्य से)** महाराज, आप कहां चले गए थे? मैं दिन में कई बार आपकी कुटी पर गई।

**चेतनदास** : आज मैं एक कार्यवश बाहर चला गया था। अब एक महान् तीर्थ पर जाने का विचार है। अपना धन ले लो गिन लेना, कुछ-न-कुछ अधिक ही होगा। मैं वह मन्त्र भूल गया जिससे धन दूना हो जाता था।

**गुलाबी** : **(चेतनदास के पैरों पर गिरकर)** महाराज, बैठ जाइए, आपने

यहां तक आने का कष्ट किया है, कुछ भोजन कर लीजिए। कृतार्थ हो जाऊंगी।

**चेतनदास** : नहीं माताजी, मुझे विलम्ब होगा। मुझे आज्ञा दो और मेरी यह बात ध्यान से सुनो। आगे किसी साधु-महात्मा को अपना धन दूना करने के लिए मत देना नहीं तो धोखा खाओगी। **(चम्पा और भृगु आकर चेतनदास के चरण छूते हैं।)** माता, तेरे पुत्र और वधू बहुत सुशील दीखते हैं। परमात्मा इनकी रक्षा करें। तू भूल जा कि मेरे पास धन है। धन के बल से नहीं, प्रेम के बल से अपने घर में शासन कर।

चेतनदास का प्रस्थान।

## पांचवां दृश्य

**स्थान**—स्वामी चेतनदास की कुटी।

**समय**—रात, चेतनदास गंगा तट पर बैठे हैं।

**चेतनदास** : **(आप-ही-आप)** मैं हत्यारा हूं, पापी हूं, धूर्त हूं। मैंने सरल प्राणियों को ठगने के लिए यह भेष बनाया है। मैंने इसीलिए योग की क्रियाएं सीखीं, इसीलिए हिप्नाटिज्म सीखी, मेरा लोग कितना सम्मान, कितनी प्रतिष्ठा करते हैं। पुरुष मुझसे धन मांगते हैं, स्त्रियां मुझसे सन्तान मांगती हैं। मैं ईश्वर नहीं कि सबकी मुरादें पूरी कर सकूं तिस पर भी लोग मेरा पिंड नहीं छोड़ते। मैंने कितने घर तबाह किए, कितनी सती स्त्रियों को जाल में फंसाया, कितने निश्छल पुरुषों को चकमा दिया। यह सब स्वांग केवल सुखभोग के लिए, मुझ पर धिक्कार है ! पहले मेरा जीवन कितना पवित्र था। मेरे आदर्श कितने ऊंचे थे। मैं संसार से विरक्त हो गया। पर स्वार्थी संसार ने मुझे खींच लिया। मेरी इतनी मान-प्रतिष्ठा थी, मैं पाखंडी हो गया, नर से पिशाच हो गया। हां, मैं पिशाच हो गया। हां ! मेरे कुकर्म मुझे चारों ओर से घेरे हुए हैं। उनके स्वरूप कितने भयंकर हैं। वह मुझे निगल जाएंगे। भगवन्, मुझे बचाओ ! वह सब अपने मुह खोले मेरी ओर लपके चले आते हैं। **(आंखें बन्द कर लेते हैं)** ज्ञानी ! ईश्वर के लिए मुझे छोड़ दो। कितना विकराल

स्वरूप है। तेरे मुख से ज्वाला निकल रही है। तेरी आंखों से आग की लपटें आ रही हैं। मैं जल जाऊंगा। भस्म हो जाऊंगा। तू कैसी सुन्दर थी। कैसी कोमलांगी थी ! तेरा यह रौद्र रूप नहीं, तू वह सती नहीं, वह कमल की-सी आंखें, वह पुष्प के-से कपोल कहां हैं। नहीं, यह मेरे अधर्मों का, मेरे दुष्कर्मों का मूर्तिमान स्वरूप है, मेरे दुष्कर्मों ने यह पैशाचिक रूप धारण किया है। यह मेरे ही पापों की ज्वाला है। क्या मैं अपने ही पापों की आग में जलूंगा? अपने ही बनाए हुए नरक में पड़ूंगा? **(आंखें बंद करके हाथों से हटाने की चेष्टा करके)** नहीं, मैं ईश्वर की शपथ खाता हूं, अब कभी ऐसे कर्म न करूंगा। मुझे प्राण-दान दे। आह, कोई विनय नहीं सुनता। ईश्वर, मेरी क्या गति होगी ! मैं इस पिशाचिनी के मुख का ग्रास बना जा रहा हूं। यह दया-शून्य, हृदय-शून्य राक्षसी मुझे निगल जाएगी। भगवन् ! कहां जाऊं, कहां भागूं? अरे रे.... जला....

दौड़कर नदी में कूद पड़ता है, और एक बार फिर ऊपर आकर नीचे डूब जाता है।

## छठा दृश्य

**स्थान**—मधुबन।

**समय**—सावन का महीना, पूजा-उत्सव, ब्रह्मभोज, राजेश्वरी और सलोनी गांव की अन्य स्त्रियों के साथ गहने-कपड़े पहने पूजा करने जा रही हैं।

गीत

**जय जगदीश्वरी मात सरस्वती, सरनागत प्रतिपालनहारी।**
**चंद्र-जोत-सा बदन बिराजे, सीस मुकुट माला गलधारी।जय०।**
**बीना बाम अंग में सोहे, सामगीत धुन मधुर पियारी।जय०।**
**श्वेत बसन कमलासन सुन्दर, संग सखी अरु हंस सवारी।जय०।**

**सलोनी** : **(देवी की पूजा करके राजेश्वरी से)** आ, तेरे गले में माला डाल दूं, तेरे माथे पर भी टीका लगा दूं। तू भी हमारी

देवी है। मैं जीती रही तो इस गांव में तेरा मन्दिर बनवाकर छोड़ूंगी।

**एक वृद्धा** : साक्षात् देवी है। इसके कारन हमारे भाग जाग गए, नहीं तो बेगार भरने और रो-रोकर दिन काटने के सिवा और क्या था!

**सलोनी** : **(राजेश्वरी से)** क्यों बेटी, तूने वह विद्या कहां पढ़ी थी। धन्न है तेरे माई-बाप को, जिनके कोख से तूने जन्म लिया। मैं तुझे नित्य कोसती थी, कुल-कलंकिनी कहती थी। क्या जानती थी कि तू वहां सबके भाग संवार रही है।

**राजेश्वरी** : काकी, मैंने तो कुछ नहीं किया। जो कुछ हुआ ईश्वर की दया से हुआ। ठाकुर सबलसिंह देवता हैं। मैं तो उनसे अपने अपमान का बदला लेने गई थी। मन में ठान लिया था कि उनके कुल का सर्वनाश करके छोड़ूंगी। अगर तुम्हारे भतीजे ने उनकी जान न बचा ली होती तो आज कोई कुल में पानी देने वाला भी न रहता।

**सलोनी** : ईश्वर की लीला अपार है।

**राजेश्वरी** : ज्ञानीदेवी ने अपने प्राण देकर हम सभी को उबार लिया। इस शोक ने ठाकुर साहब को विरक्त कर दिया। कोई दूसरा समझता, बला से मर गई, दूसरा ब्याह कर लेंगे, संसार में कौन लड़कियों की कमी है। लेकिन उनके मन में दया और धर्म की जोत चमक रही थी। ग्लानि उत्पन्न हुई कि मैंने इस कुमार्ग पर पैर न रखा होता तो यह देवी क्यों लज्जा और शोक से आत्म-हत्या करती। उनके मन ने कहा, तुम्हीं हत्यारे हो, तुम्हीं ने इसकी गरदन पर छुरी चलाई है। इसी ग्लानि की दशा में उनको विदित हुआ कि इन सारी विपत्तियों का मूल कारन मेरी सम्पत्ति है। यह न होती तो मेरा मन इतना चंचल न होता। ऐसी सम्पत्ति ही क्यों न त्याग दूं जिससे ऐसे-ऐसे अनर्थ होते हैं। मैं तो बखानूंगी उस दुधमुंहे अचलसिंह को जो ठाकुर साहब के मुंह से बात निकलते ही सब कोठी, महल, बाग-बगीचा त्यागने पर तैयार हो गया। उनके छोटे भाई कंचनसिंह पहले ही से भगवद्-भजन में मग्न रहते थे। उनकी अभिलाषा एक ठाकुरद्वारा और एक धर्मशाला बनवाने की थी। राजभवन खाली हो गया। उसी को धर्मशाला बनायेंगे। घर में सब मिलाकर कोई पचास-साठ हजार नकद रुपये थे। हवागाड़ी, फिटन, घोड़े, लकड़ी के

सामान, झाड़-फानूस, पलंग, मसहरी, कालीन, दरी, इन सब चीजों के बेचने से पच्चीस हजार मिल गए, दस हजार के ज्ञानदेवी के गहने थे। वह भी बेच दिए गए। इस तरह सब जोड़कर एक लाख रुपये ठाकुरद्वारा के लिए जमा हो गए। ठाकुरद्वारे के पास ही ज्ञानीदेवी के नाम का एक पक्का तालाब बनेगा। जब कोई लोभ ही न रह गया तो जमींदारी रखकर क्या करते। सब जमीन असामियों के नाम दर्ज कराके तीरथयात्रा करने चले गए।

**सलोनी** : और अचलसिंह कहां गया? मैं तो उसे देख लेती तो छाती से लगा लेती। लड़का नहीं है, भगवान् का अवतार है।

**एक स्त्री** : उसके चरन धोकर पीना चाहिए।

**राजेश्वरी** : गुरुकुल में पढ़ने चला गया। कोई नौकर भी साथ नहीं लिया। अब अकेले कंचनसिंह रह गए हैं। वह ठाकुरद्वारा बनवा रहे हैं।

**सलोनी** : अच्छा अब चलो, अभी दस मन की पूरियां बेलनी हैं।

सब स्त्रियां गाती हुई लौटती हैं, लक्ष्मी की स्तुति करती हुई जाती हैं।

**फत्तू** : चलो, चलो, कड़ाह की तैयारी करो। रात हुई जाती है। हलधर देखो, देर न हो, मैं जाता हूं मौलूद सरीफ का इंतजाम करने। फरस और सामियाना आ गया।

**हलधर** : तुम उधर थे, इधर थानेदार आए थे ठाकुर सबलसिंह की खोज में। कहते थे उनके नाम वारंट है। मैंने कह दिया उन्हें जाकर अब स्वर्गधाम में तलाश करो। मगर यह तो आने का बहाना था। असल में आए थे नजर लेने। मैंने कहा, नजर तो देते नहीं, हां हजारों रुपये खैरात हो रहे हैं, तुम्हारा जी चाहे तुम भी ले लो। मैंने तो समझा था कि यह सुनकर अपना-सा मुंह लेके चला जाएगा लेकिन इस महकमे वालों को हया नहीं होती, तुरन्त हाथ फैला दिए। आखिर मैंने पच्चीस रुपये हाथ पर रख दिए।

**फत्तू** : कुछ बोला तो नहीं?

**हलधर** : बोलता क्या, चुपके से चला गया।

**फत्तू** : गाने वाले आ गए?

**हलधर** : हां, चौपाल में बैठे हैं, बुलाता हूं।

**मंगरू** : **(गांव की ओर से आकर)** हलधर भैया, सबकी सलाह है कि तुम्हारा विमान सजाकर निकाला जाए, वहां से लौटने पर गाना-बजाना हो।

**हरदास** : तुम्हारी बदौलत सब कुछ हुआ है, तुम्हारा कुछ तो महातम होना चाहिए।

**हलधर** : मैंने कुछ नहीं किया। सब भगवान् की इच्छा है। जरा गाने वालों को बुला लो !

हरदास जाता है।

**मंगरू** : भैया, अब तो जमींदार को मालगुजारी न देनी पड़ेगी?

**हलधर** : अब तो हम आप ही जमींदार हैं, मालगुजारी सरकार को देंगे।

**मंगरू** : तुमने कागद-पत्तर देख लिये हैं? रजिस्टरी हो गई है?

**हलधर** : मेरे सामने ही हो गई थी।

हलधर किसी काम से चला जाता है, हरदास गाने वालों को बुला लाता है, वह सब साज मिलाने लगते

**मंगरू** : **(हरदास से)** इसमें हलधर का कौन एहसान है? इनका बस होता तो सब अपने ही नाम चढ़वा लेते।

**हरदास** : एहसान किसी का नहीं है। ईश्वर की जो इच्छा होती है वही होता है। लेकिन यह तो समझ रहे हैं कि मैं ही सबका ठाकुर हूं। जमीन पर पांव ही नहीं रखते। चंदे के रुपये ले लिये, लेकिन हमसे कोई सलाह तक नहीं लेते। फत्तू और यह दोनों जो जी चाहता है, करते हैं।

**मंगरू** : दोनों खासी रकम बना लेंगे। दो हजार चंदा उतरा है। खरचा वाजिबी-ही-वाजिबी हो रहा है।

गाना होता है।

**जगदीश सकल जगत का तू ही अधार है**
**भूमि, नीर, अगिन, पवन, सूरज, चंद, शैल, गगन**

तेरा किया चौदह भुवन का पसार है।जगदीश०।
सुर, नर, पशु, जीव-जंतु, जल, थल, चर है अनंत,
तेरी रचना का नहीं अंत पार है।जगदीश०।
करुनानिधि, विश्वभरण, शरणागत, तापहरण,
सत चित सुखरूप सदा निरविकार है।जगदीश०।
निरगुन सब गुन-निधान निगमागम करत गान,
सेवक नमन करत बार-बार है।जगदीश०।

# कर्बला

रचनाकाल : जुलाई, 1923 – जनवरी, 1924

प्रकाशनकाल : नवम्बर, 1924

# कथा-सार

हज़रत मुहम्मद की मृत्यु के बाद कुछ ऐसी परिस्थिति हुई कि ख़िलाफ़त का पद उनके चचेरे भाई और दामाद हज़रत अली को न मिलकर उमर फ़ारूक़ को मिला। हज़रत मुहम्मद ने स्वयं ही व्यवस्था की थी कि ख़लीफ़ा सर्व-सम्मति से चुना जाया करे, और सर्व-सम्मति से उमर फ़ारूक़ चुने गए। उनके बाद अबूबकर चुने गए। अबूबकर के बाद यह पद उसमान को मिला। उसमान अपने कुटुंब वालों के साथ पक्षपात करते थ, और उच्च राजकीय पद उन्हीं को दे रखे थे। उनकी इस अनीति से बिगड़कर कुछ लोगों ने उनकी हत्या कर डाली। उसमान के संबंधियों को संदेह हुआ कि यह हत्या हज़रत अली की ही प्रेरणा से हुई है। अतएव उसमान के बाद अली ख़लीफ़ा तो हुए, किंतु उसमान के एक आत्मीय संबंधी ने, जिसका नाम मुआबिया था, और जो शाम-प्रांत का सूबेदार था, अली के हाथों पर बैयत न की, अर्थात् अली को ख़लीफ़ा नहीं स्वीकार किया। अली ने मुआबिया को दंड देने के लिए सेना नियुक्त की। लड़ाइयां हुईं, किंतु पांच वर्ष की लगातार लड़ाई के बाद अन्त को मुआबिया की ही विजय हुई हज़रत अली अपने प्रतिद्वंद्वी के समान कूटनीतिज्ञ न थे। वह अभी मुआबिया को दबाने के लिए एक नई सेना संगठित करने की चिंता में ही थे कि एक हत्यारे ने उनका वध कर डाला।

मुआबिया ने घोषणा की थी कि अपने बाद में अपने पुत्र को ख़लीफ़ा नामज़द न करूंगा, वरन् हज़रत अली के ज्येष्ठ पुत्र हसन को ख़लीफ़ा बनाऊंगा। किंतु जब इसका अंत-काल निकट आया, तो उसने अपने पुत्र यज़ीद को ख़लीफ़ा बना दिया। हसन इसके पहले ही मर चुके थे। उनके छोटे भाई हज़रत हुसैन ख़िलाफ़त के उम्मीदवार थे, किंतु मुआबिया ने यज़ीद को अपना उत्तराधिकारी बनाकर हुसैन को निराश कर दिया।

ख़लीफ़ा हो जाने के बाद यज़ीद को सबसे अधिक भय हुसैन का था, क्योंकि वह हज़रत अली के बेटे और हज़रत मुहम्मद के नवासे (दौहित्र) थे। उनकी माता का नाम फ़ातिमा ज़ोहरा था, जो मुस्लिम विदुषियों में सबसे श्रेष्ठ थीं, हुसैन बड़े विद्वान्, सच्चरित्र, शांत-प्रकृति, नम्र, सहिष्णु, ज्ञानी, उदार और धार्मिक

पुरुष थे। वह वीर थे, ऐसे वीर कि अरब में कोई उनकी समता का न था। किंतु वह राजनीतिक छल-प्रपंच और कुत्सित व्यवहारों से अपरिचित थे। यज़ीद इन सब बातों में निपुण था। उसने अपने पिता अमीर मुआबिया से कूटनीति की शिक्षा पाई थी। उसके गोत्र (क़बीले) के सब लोग कूटनीति के पंडित थे। धर्म को वे केवल स्वार्थ का एक साधन समझते थे। भोग-विलास और ऐश्वर्य का उनको चस्का पड़ चुका था। ऐसे भोग-लिप्सु प्राणियों के समाने सत्यव्रती हुसैन की भला कब चल सकती थी, और चली भी नहीं।

यज़ीद ने मदीने के सूबेदार को लिखा कि हुसैन से मेरे नाम पर बैयत, अर्थात् उनसे मेरे ख़लीफ़ा होने की शपथ लो। मतलब यह कि वह गुप्त रीति से उन्हें क़त्ल करने का षड्यंत्र रचने लगा। हुसैन ने बैयत लेने से इनकार किया। यज़ीद ने समझ लिया कि हुसैन बग़ावत करना चाहते हैं, अतएव वह उनसे लड़ने के लिए शक्ति-संचय करने लगा। कूफ़ा-प्रांत के लोगों को हुसैन से प्रेम था। वे उन्हीं को अपना ख़लीफ़ा बनाने के पक्ष में थे। यज़ीद को जब यह बात मालूम हुई, तो उसने कूफ़ा के नेताओं को धमकाना और नाना प्रकार के कष्ट देना आरंभ किया। कूफ़ा-निवासियों ने हुसैन के पास, जो उस समय मदीने से मक्के चले गए थे, संदेशा भेजा कि आप आकर हमें इस संकट से मुक्त कीजिए। हुसैन ने इस संदेश का कुछ उत्तर न दिया, क्योंकि वह राज्य के लिए ख़ून बहाना नहीं चाहते थे। इधर कूफ़ा में हुसैन के प्रेमियों की संख्या बढ़ने लगी। लोग उनके नाम पर बैयत करने लगे। थोड़े ही दिनों में इन लोगों की संख्या बीस हज़ार तक पहुंच गई। इस बीच में इन्होंने हुसैन की सेवा में दो संदेश भेजे, किंतु हुसैन ने उसका भी कुछ उत्तर नहीं दिया। अंत को कूफ़ा वालों ने एक अत्यंत आग्रहपूर्ण पत्र लिखा, जिसमें हुसैन को हज़रत मुहम्मद और दीन-इस्लाम के निहोरे अपनी सहायता करने को बुलाया। उन्होंने बहुत अनुनय-विनय के बाद लिखा था—"अगर आप न आए, तो कल क़यामत के दिन अल्लाह-ताला के हुज़ूर में हम आप पर दावा करेंगे कि या इलाही, हुसैन ने हमारे ऊपर अत्याचार किया था, क्योंकि हमारे ऊपर अत्याचार होते देखकर वह ख़ामोश बैठे रहे। और, सब लोग फ़रयाद करेंगे कि ऐ खुदा, हुसैन से हमारा बदला दिला दे। उस समय आप क्या जबावं देंगे, और खुदा को क्या मुंह दिखाएंगे ?"

धर्म-प्राण हुसैन ने जब यह पत्र पढ़ा, तो उसके रोएं खड़े हो गए, और उनका हृदय जल के समान तरल हो गया। उनके गालों पर धर्मानुराग के आंसू बहने लगे। उन्होंने तत्काल उन लोगों के नाम एक आश्वासन-पत्र लिखा—"मैं शीघ्र ही तुम्हारी सहायता को आऊंगा।" और अपने चचेर भाई मुसलिम के साथ उन्होंने यह पत्र कूफ़ा वालों के पास भेज दिया।

मुसलिम मार्ग की कठिनाइयां झेलते हुए कूफ़ा पहुंचे। उस समय कूफ़ा का

सूबेदार एक शांत पुरुष था। उसने लोगों को समझाया—"नगर में कोई उपद्रव न होने पाए। मैं उस समय तक किसी से न बोलूंगा, जब तक कोई मुझे क्लेश न पहुंचाएगा।"

जिस समय यज़ीद को मुसलिम के कूफ़ा पहुंचने का समाचार मिला, तो उसने एक दूसरे सूबेदार को कूफ़ा में नियुक्त किया जिसका नाम 'ओबैद बिन-ज़ियाद' था। यह बड़ा निठुर और कुटिल प्रकृति का मनुष्य था। इसने आते-ही-आते कूफ़ा में एक सभा की, जिसमें घोषणा की गई कि "जो लोग यज़ीद के नाम पर बैयत लेंगे, उन पर ख़लीफ़ा की कृपादृष्टि होगी, परंतु जो लोग हुसैन के नाम पर बैयत लेंगे, उनके साथ किसी तरह की रियायत न की जाएगी। हम उसे सूली पर चढ़ा देंगे और उनकी जागीर या वृत्ति ज़ब्त कर लेंगे।" इस घोषणा ने यथेष्ट प्रभाव डाला। कूफ़ा वालों के हृदय कांप उठे। ज़ियाद को वे भली-भांति जानते थे। उस दिन जब मुसलिम भी मस्जिद में नमाज़ पढ़ाने के लिए खड़े हुए, तो किसी ने उसका साथ न दिया। जिन लोगों ने पहले हुसैन की सेवा में आवेदन-पत्र भेजा था, उनका कहीं पता न था। सभी के साहस छूट गए थे। मुसलिम ने एक बार कुछ लोगों की सहायता से ज़ियाद को घेर लिया। किंतु ज़ियाद ने अपने एक विश्वास-पात्र सेवक के मकान की छत पर चढ़कर लोगों को यह संदेशा दिया कि "जो लोग यज़ीद की मदद करेंगे उन्हें जागीर दी जाएगी, और जो लोग बग़ावत करेंगे, उन्हें ऐसा दंड दिया जाएगा कि कोई उनके नाम को रोने वाला भी न रहेगा।" नेतागण यह धमकी सुनकर दहल उठे और मुसलिम को छोड़-छोड़कर दस-दस, बीस-बीस आदमी विदा होने लगे। यहां तक कि मुसलिम वहां अकेला रह गया। विवश हो उसने एक वृद्धा के घर में शरण लेकर अपनी जान बचाई। दूसरे दिन जब ओबैदुल्लाह को मालूम हुआ कि मुसलिम अमुक वृद्धा के घर में छिपा है, तो उसने तीन सौ सिपाहियों को उसे गिरफ्तार करने के लिए भेजा। असहाय मुसलिम ने तलवार खींच ली, और शत्रुओं पर टूट पड़े। पर अकेले कर ही क्या सकते थे। थोड़ी देर में जख़्मी होकर गिर पड़े। उस समय सूबेदार से उनकी जो बातें हुईं, उनसे विदित होता है कि वह कैसे वीर पुरुष थे। गवर्नर उनकी भय-शून्य बातों से और भी गर्म हो गया। उसने उन्हें तुरंत कत्ल करा दिया।

हुसैन, अपने पूज्य पिता की भांति, साधुओं का-सा सरल जीवन व्यतीत करने के लिए बनाए गए थे। कोई चतुर मनुष्य होता तो, उस समय दुर्गम पहाड़ियों में जा छिपता, और यमन के प्राकृतिक दुर्गों में बैठकर चारों ओर से सेना एकत्र करता। देश में उनका जितना मान था और लोगों को उन पर जितनी भक्ति थी, उसके देखते बीस-पच्चीस हज़ार सेना एकत्र कर लेना उनके लिए कठिन न था। किंतु वह अपने को पहले ही से हारा हुआ समझने लगे। यह सोचकर वह कहीं भागते न थे। उन्हें

भय था कि शत्रु मुझे अवश्य खोज लेगा। वह सेना जमा करने का भी प्रयत्न न करते थे। यहां तक कि जो लोग उनके साथ थे, उन्हें भी अपने पास से चले जाने की सलाह देते थे। इतना ही नहीं, उन्होंने यह कभी नहीं कहा कि मैं ख़लीफ़ा बनना चाहता हूं। वह सदैव यही कहते रहे कि मुझे लौट जाने दो, मैं किसी से लड़ाई नहीं करना चाहता। उनकी आत्मा इतनी उच्च थी कि वह सांसारिक राज्य-भोग के लिए संग्राम-क्षेत्र में उतरकर उसे कलुषित नहीं करना चाहते थे। उनके जीवन का उद्देश्य आत्म-शुद्धि और धार्मिक जीवन था। वह कूफ़ा में जाने को इसलिए सहमत नहीं हुए थे कि वहां ख़िलाफ़त स्थापित करें बल्कि इसलिए कि वह अपने सहधर्मियों की विपत्ति को देख न सकते थे। वह कूफ़ा जाते समय अपने सब संबंधियों से स्पष्ट शब्दों में कह गए थे कि मैं शहीद होने जा रहा हूं। यहां तक कि वह एक स्वप्न का भी उल्लेख करते थे, जिसमें उनके नाना ने उनको स्वर्ग आने का निमंत्रण दिया था, और वह उनके आने की प्रतीक्षा कर रहे थे। उनकी टेक केवल यह थी कि मैं यज़ीद के नाम पर बैयत न करूंगा। इसका कारण यही था कि यज़ीद मद्यप, व्यभिचारी और इस्लाम-धर्म के नियमों का पालन, न करने वाला था। यदि यज़ीद ने उनकी हत्या कराने की चेष्टा न की होती, तो वह शांतिपूर्वक मदीने में जीवन-भर पड़े रहते। पर समस्या यह थी कि उनके जीवित रहते हुए यज़ीद को अपना स्थान सुरक्षित नहीं मालूम हो सकता था। उसके निष्कंटक राज्य-भोग के लिए हुसैन का उसके मार्ग से सदा के लिए हट जाना परम आवश्यक था। और इस हेतु कि ख़िलाफ़त एक धर्म-प्रधान संस्था थी, अतः यज़ीद को हुसैन के रण-क्षेत्र में आने का उतना भय न था, जितना उनके शांति-सेवन का। क्योंकि शांति-सेवन से जनता पर उनका प्रभाव बढ़ता जाता था, इसीलिए यज़ीद ने यह भी कहा था कि हुसैन का केवल उसके नाम पर बैयत लेना ही पर्याप्त नहीं है, उन्हें उसके दरबार में भी आना चाहिए। यज़ीद को उनकी बैयत पर विश्वास न था। वह उन्हें किसी भांति अपने दरबार में बुलाकर उनकी जीवन-लीला को समाप्त कर देना चाहता था। इसलिए यह धारणा कि हुसैन अपनी ख़िलाफ़त क़ायम करने के लिए कूफ़ा गए, निर्मूल सिद्ध होती है। वह कूफ़ा इसीलिए गए कि अत्याचार-पीड़ित कूफ़ा-निवासियों की सहायता करें। उन्हें प्राणरक्षा के लिए कोई जगह दिखाई न देती थी। यदि वह ख़िलाफ़त के उद्देश्य से कूफ़ा जाते, तो अपने कुटुंब के केवल बहत्तर प्राणियों के साथ न जाते, जिनमें बालवृद्ध सभी थे। कूफ़ा वालों पर कितना ही विश्वास होने पर भी वह अपने साथ अधिक मनुष्यों को लाने का प्रयत्न करते। इसके सिवा उन्हें यह बात पहले से ज्ञात थी कि कूफ़ा के लोग अपने वचनों पर दृढ़ रहने वाले नहीं हैं। उन्हें कई बार इसका प्रमाण भी मिल चुका था कि थोड़े-से प्रलोभन पर भी वे अपने वचनों से विमुख हो जाते हैं। हुसैन के इष्ट-मित्रों ने उनका ध्यान कूफ़ा वालों की

इस दुर्बलता की ओर खींचा भी, पर हुसैन ने उनकी सलाह न मानी। वह शहादत का प्याला पीने के लिए, अपने को धर्म की वेदी पर बलि देने के लिए, विकल हो रहे थे। इससे हितैषियों के मना करने पर भी वह कूफ़ा चले गए। दैव-संयोग से यह तिथि वही थी। जिस दिन कूफ़ा में मुसलिम शहीद हुए थे। अट्ठारह दिन की कठिन यात्रा के बाद वह 'नाहनेवा' के समीप, कर्बला के मैदान में पहुंचे, जो फ़रात नदी के किनारे था। इस मैदान में न कोई बस्ती थी, न कोई वृक्ष। कूफ़ा के गवर्नर की आज्ञा से वह इसी निर्जन और निर्जल स्थान में डेरे डालने को विवश किए गए।

शत्रुओं की सेना हुसैन के पीछे-पीछे मक्के से ही आ रही थी। और सेनाएं भी चारों ओर फैला दी गई थीं कि हुसैन किसी गुप्त मार्ग से कूफ़ा, न पहुंच जाएं। कर्बला पहुंचने के एक दिन पहले उन्हें हुर की सेना मिली। हुसैन ने हुर को बुलाकर पूछा, "तुम मेरे पक्ष में हो, या विपक्ष में ?" हुर ने कहा, "मैं आपसे लड़ने के लिए भेजा गया हूं।" जब तीसरा पहर हुआ, तो हुसैन नमाज़ पढ़ने के लिए खड़े हुए, और उन्होंने हुर से पूछा—"तू क्या मेरे पीछे खड़ा होकर नमाज़ पढ़ेगा ?" हुर ने हुसैन के पीछे खड़े होकर नमाज़ पढ़ना स्वीकार किया। हुसैन ने अपने साथियों के साथ हुर की सेना को भी नमाज़ पढ़ाई। हुर ने यज़ीद की बैयत ली थी। पर वह सद्विचारशील पुरुष था। हज़रत मुहम्मद के नवासे से लड़ने में उसे संकोच होता था। वह बड़े धर्म-संकट में पड़ा। वह सच्चे हृदय से चाहता था कि हुसैन मक्का लौट जाएं। प्रकट रूप से तो हुसैन को ओबैदुल्लाह के पास ले चलने की धमकी देता था, पर हृदय से उन्हें अपने हाथों कोई हानि नहीं पहुंचाना चाहता था। उसने खुले हुए शब्दों में हुसैन से कहा—"यदि मुझसे कोई ऐसा अनुचित कार्य हो गया, जिससे आपको कोई कष्ट पहुंचा, तो मेरे लोक और परलोक, दोनों बिगड़ जाएंगे। और यदि मैं आपको ओबैदुल्लाह के पास न ले जाऊं, तो कूफ़ा में नहीं घुस सकता। हां, संसार विस्तृत है, कयामत के दिन आपके नाना की कृपादृष्टि से वंचित होने की अपेक्षा यही कहीं अच्छा है कि किसी दूसरी ओर निकल जाऊं। आप मुख्य मार्ग को छोड़कर किसी अज्ञात मार्ग से कहीं और चले जाएं। मैं कूफ़ा के गवर्नर (अर्थात् 'आमिल') को लिख दूंगा कि हुसैन से मेरी भेंट नहीं हुई, वह किसी दूसरी ओर चले गए। मैं आपको क़सम दिलाता हूं कि अपने ऊपर दया कीजिए, और कूफ़ा न जाइए।" पर हुसैन ने कहा—"तुम मुझे मौत से डाराते हो ? मैं तो शहीद होने के लिए ही चला हूं।" उस समय यदि हुसैन हुर को सेना पर आक्रमण करते, तो संभव था, उसे परास्त कर देते, पर अपने इष्ट-मित्रों के अनुरोध करने पर भी उन्होंने यही कहा—"हम लड़ाई के मैदान में अग्रसर न होंगे, यह हमारी नीति के विरुद्ध है।" इससे भी यही बात सिद्ध होती है कि हुसैन को अब अपनी आत्मरक्षा का कोई उपाय न सूझता था। उनमें साधुओं का-सा संतोष था, पर योद्धाओं का-सा धैर्य न था, जो कठिन-से-

कठिन समय पर भी कष्ट-निवारण का उपाय निकाल लेते हैं। उनमें महात्मा गांधी का-सा आत्मसमर्पण था, किंतु शिवाजी की दूरदर्शिता न थी।

इधर हुसैन और उनके आत्मीय तथा सहायकगण तो अपने-अपने ख़ीमे गाड़ रहे थे, और उधर ओबैदुल्लाह—कूफ़ा का गवर्नर—लड़ाई की तैयारी कर रहा था। उसने 'उमर-बिन-साद' नाम के एक योद्धा को बुलाकर हुसैन की हत्या करने के लिए नियुक्त किया, और इसके बदले में 'रै' सूबे के आमिल का उच्च पद देने को कहा। उमर-बिन-साद विवेकहीन प्राणी न था। वह भली-भांति जानता था कि हुसैन की हत्या करने से मेरे मुख पर ऐसी कालिमा लग जाएगी, किंतु 'रै' सूबे का उच्च पद उसे असमंजस में डाले हुए था। उसके संबंधियों ने समझाया—"तुम हुसैन की हत्या करने का बीड़ा न उठाओ, इसका परिणाम अच्छा न होगा।" उमर ने जाकर ओबैदुल्लाह से कहा—"मेरे सिर पर हुसैन के वध का भार न रखिए।" परंतु 'रै' की गवर्नरी छोड़ने को वह तैयार न हो सका। अतएव अब ओबैदुल्लाह ने साफ़-साफ़ कह दिया कि 'रै' का उच्च पद हुसैन की हत्या किए बिना नहीं मिल सकता। यदि तुम्हें यह सौदा महंगा जंचता हो, तो कोई ज़बरदस्ती नहीं है। किसी और को यह पद दिया जाएगा।" तो उमर का आसन डोल गया। वह इस निषिद्ध कार्य के लिए तैयार हो गया। उसने अपनी आत्मा को ऐश्वर्य-लालसा के हाथ बेच दिया। ओबैदुल्लाह ने प्रसन्न होकर उसे बहुत कुछ इनाम-इक़राम दिया, और चार हज़ार सैनिक उसके साथ नियुक्त कर दिए। उमर-बिन-साद की आत्मा अब भी उसे क्षुब्ध करती रही। वह सारी रात पड़ा अपनी अवस्था या दुरवस्था पर विचार करता रहा। वह जिस विचार से देखता, उसी से अपना यह कर्म घृणित जान पड़ता था। प्रातःकाल वह फिर कूफ़ा के गवर्नर के पास गया। उसने फिर अपनी लाचारी दिखाई। परंतु 'रै' की सूबेदारी ने उस पर फिर विजय पाई। जब वह चलने लगा, तो ओबैदुल्लाह ने उसे कड़ी ताक़ीद कर दी कि हुसैन और उनके साथी फ़रात नदी के समीप किसी तरह न आने पाएं, और एक घूंट पानी भी न पी सकें। हुर की एक हज़ार सेना भी उमर के साथ आ मिली। इस प्रकार उमर के साथ पांच हज़ार सैनिक हो गए। उमर अब भी यही चाहता था कि हुसैन के साथ लड़ना न पड़े। उसने एक दूत उनके पास भेजकर पूछा—"आप अब क्या निश्चय करते हैं?" हुसैन ने कहा—"कूफ़ा वालों ने मुझसे दग़ा की है। इन्होंने अपने कष्ट की कथा कहकर मुझे यहां बुलाया और अब वह मेरे शत्रु हो गए हैं। ऐसी दशा में मैं मक्के लौट जाना चाहता हूं, यदि मुझे ज़बरदस्ती रोका न जाए।" उमर मन में प्रसन्न हुआ कि शायद अब कलंक से बच जाऊं। उसने यह समाचार तुरंत ओबैदुल्लाह को लिख भेजा। किंतु वहां तो हुसैन की हत्या करने का निश्चय हो चुका था। उसने उमर को उत्तर दिया—"हुसैन से बैयत लो, और यदि वह इस पर राजी न हों, तो मेरे पास लाओ।"

शत्रुओं को, इतनी सेना जमाकर लेने पर भी, सहसा हुसैन पर आक्रमण करते डर लगता था कि कहीं जनता में उपद्रव न मच जाए। इसलिए इधर तो उमर-बिन-साद कर्बला को चला और उधर ओबैदुल्लाह ने कूफ़ा की जामामस्जिद में लोगों को जमा किया। उसने एक व्याख्यान देकर उन्हें समझाया—"यज़ीद के ख़ानदान ने तुम लोगों पर कितना न्याय-युक्त शासन किया है, और वे तुम्हारे साथ कितनी उदारता से पेश आए हैं ! यज़ीद ने अपने सुशासन से देश को कितना समृद्धिपूर्ण बना दिया है ! रास्ते में अब चोरी और लुटेरों का कोई खटका नहीं है। न्यायालयों में सच्चा, निष्पक्ष न्याय होता है। उसने कर्मचारियों के वेतन बढ़ा दिए हैं। राज भक्तों की जागीरें बढ़ा दी गई हैं। विद्रोहियों के कोट-तहस-नहस कर दिए गए हैं, जिसमें वे तुम्हारी शांति में बाधक न हो सकें। तुम्हारे जीवन-निर्वाह के लिए उसने चिरस्थाई सुविधाएं दे रक्खी हैं। ये सब उनकी दयाशीलता और उदारता के प्रमाण हैं। यज़ीद ने मेरे नाम फ़रमान भेजा है कि मैं तुम्हारे ऊपर विशेष कृपादृष्टि करूं, और जिसे एक दीनार वृत्ति मिलती है, उनकी वृत्ति सौ दीनार कर दूं। इसी तरह वेतन में भी वृद्धि कर दूं। और तुम्हें उसके शत्रु हुसैन से लड़ने के लिए भेजूं। यदि तुम अपनी उन्नति और वृद्धि चाहते हो तो तुरंत तैयार हो जाओ। विलंब से काम बिगड़ जाएगा।"

यह व्याख्यान सुनते ही स्वार्थ के मतवाले नेता लोग, धर्माधर्म के विचार को तिलांजलि देकर, समर-भूमि में चलने की तैयारी करने लगे। 'शिमर' ने चार हज़ार सवार जमा किए, और वह बिन-साद से जा मिला। रिकाब ने दो हज़ार, हसीन ने चार हज़ार, मसायर ने तीन हज़ार और एक अन्य सरदार ने दो हज़ार योद्धा जमा किए। सब-के-सब दल-बल साजकर कर्बला को चले। उमर-बिन-साद के पास अब पूरे बाईस सहस्त्र सैनिक हो गए। कैसी दिल्लगी है कि बहत्तर आदमियों को परास्त करने के लिए इतनी बड़ी सेना खड़ी हो जाए ! उन बहत्तर आदमियों में भी कितने ही बालक और कितने ही वृद्ध थे। फिर प्यास ने सभी को अधमरा कर रखा था।

किंतु शत्रुओं ने अवस्था को भली-भांति समझकर यह तैयारी की थी। हुसैन की शक्ति न्याय और सत्य की शक्ति थी। यह यज़ीद और हुसैन का संग्राम न था। यह इस्लामी धार्मिक जन-सत्ता का पूर्व इस्लाम की राजसत्ता से संघर्ष था। हुसैन उन सब व्यवस्थाओं के पक्ष में थे, जिनका हजरत मोहम्मद द्वारा प्रादुर्भाव हुआ था। मगर यज़ीद उन सभी बातों का प्रतिपक्षी था। दैवयोग से इस समय अधर्म ने धर्म को पैरों-तले दबा लिया था; पर यह अवस्था एक क्षण में परिवर्तित हो सकती थी, और इसके लक्षण भी प्रकट होने लगे थे। बहुतेरे सैनिक जाने को तो चले जाते थे, परंतु अधर्म के विचार से सेना से भाग आते थे। जब ओबैदुल्लाह को यह बात मालूम हुई, तो उसने कई निरीक्षक नियुक्त किए। उनका काम यही था कि भागने वालों का पता

लगाएं। कई सिपाही इस प्रकार जाने से मार डाले गए। यह चाल ठीक पड़ी। भगोड़े भयभीत होकर फिर सेना में जा मिले।

इस संग्राम में सबसे घोर निर्दयता जो शत्रुओं ने हुसैन के साथ की, वह पानी का बंद कर देना था। ओबैदुल्लाह ने उमर को कड़ी ताक़ीद कर दी थी कि हुसैन के आदमी नदी के समीप न जाने पाएं। यहां तक कि वे कुएं खोदकर भी पानी न निकालने पाएं। एक सेना फ़रात-नदी की रक्षा के लिए भेज दी गई। उसने हुसैन की सेना और नदी के बीच में डेरा जमाया। नदी की ओर जाने का कोई रास्ता न रहा। थोड़े नहीं, छः हज़ार सिपाही नदी का पहरा दे रहे थे। हुसैन ने यह ढंग देखा, तो स्वयं इन सिपाहियों के सामने गए, और उन पर प्रभाव डालने की कोशिश की, पर उन पर कुछ असर न हुआ। लाचार होकर वह लौट आए। उस समय प्यास के मारे इनका कंठ सूखा जाता था, स्त्रियां और बच्चे बिलख रहे थे, किंतु उन पाषाण-हृदय पिशाचों को इन पर दया न आती थी।

शहीद होने के तीन दिन पहले हुसैन और अन्य प्राणी प्यास के मारे बेहोश हो गए। तब हुसैन ने अपने प्रिय बंधु अब्बास को बुलाकर, उन्हें बीस सवार तथा तीस पैदल देकर, उनसे कहा—"अपने साथ बीस मश्कें ले जाओ, और पानी से भर लाओ।" अब्बास ने सहर्ष इस आदेश को स्वीकार किया। वह नदी के किनारे पहुंचे। पहरेदार ने पुकारा—"कौन है ?" इधर उस पहरेदार का एक भाई भी था। वह बोला—"मैं हूं, तेरे चाचा का बेटा। पानी पीने आया हूं।" पहरेदार ने कहा—"पी ले।" भाई ने उत्तर दिया—"कैसे पी लूं ? जब हुसैन और उनके बाल-बच्चे प्यासे मर रहे हैं, तो मैं किस मुंह से पी लूं ?" पहरेदार ने कहा—"यह तो जानता हूं, पर करूं क्या, हुक्म से मजबूर हूं !" अब्बास के आदमी मश्कें लेकर नदी की ओर गए और पानी भर लिया। रक्षक-दल ने इनको रोकने की चेष्टा की, पर ये लोग पानी लिए हुए बच निकले।

हुसैन ने अंतिम बार संधि करने का प्रयास किया। उन्होंने उमर-बिन-साद को संदेशा भेजा कि "आज मुझसे रात को, दोनों सेनाओं के बीच में, मिलना।" उमर निश्चित समय पर आया। हुसैन से उसकी बहुत देर तक एकांत में बातें हुईं। हुसैन ने संधि की तीन शर्तें बताईं—(1) या तो हम लोगों को मक्के वापस जाने दिया जाए, (2) या सीमा प्रांत की ओर शांतिपूर्वक चले जाने की अनुमति मिले, (3) या मैं यज़ीद के पास भेज दिया जाऊं। उमर ने ओबैदुल्लाह को यह शुभ सूचना सुनाई, और वह उसे मानने के लिए तैयार भी मालूम होता था, किंतु शिमर ने ज़ोर दिया कि दुश्मन चंगुल में आ फंसा है, तो इसे निकलने न दो, नहीं तो उसकी शक्ति इतनी बढ़ जाएगी कि तुम उसका सामना न कर सकोगे। उमर मजबूर हो गया।

मोहर्रम की नवीं तारीख को, अर्थात् हुसैन की शहादत से एक दिन पहले,

अच्छा हुआ, अब्बास दौड़े जा रहे हैं।

अब्बास का मैदान की तरफ़ दौड़े हुए आना।

**जैनब** : (**खेमे से निकलकर**) अब्बास, तुम्हें रसूल पाक की क़सम है, जो उन्हें लौटाने जाओ। हां, उनका दिल बढ़ाते जाओ। क्या मुझे शहादत के सबाब में कुछ भी देने का इरादा नहीं है ? भैया तो इतने खुदग़रज कभी न थे।

दोनों भाई मारे जाते हैं। हुसैन और अब्बास उनकी लाश उठाने जाते हैं और जैनब एक आह भरकर बेहोश हो जाती है।

## पांचवां दृश्य

**समय**—बारह बजे रात। लड़ाई ज़रा देर के लिए बंद है। दुश्मन की फ़ौज ग़ाफ़िल है। दरिया का किनारा। अब्बास हाथों में मशक लिए दरिया के किनारे खड़े हैं।

**अब्बास** : (**दिल में**) हम दरिया के इतने क़रीब हैं। इतनी ही दूर पर यह दरिया मौज़ें मार रहा है, पर हम पानी के एक-एक बूंद को तरसते हैं। दो दिन से किसी के मुंह में पानी का क़तरा नहीं गया। बच्चे वग़ैरह पाना के लिए बिलबिला रहे हैं। औरतों के लब खुश्क हुए जाते हैं। खुद हज़रत हुसैन का बुरा हाल हो रहा है। मगर कोई अपनी तकलीफ़ किसी से नहीं कहता। बेचारी सकीना तड़प रही थी। काश, ये ज़ालिम इसी तरह ग़ाफ़िल पड़े रहते, और मैं मशक लिये हुए बचकर निकल जाता ! जी चाहता है, दरिया-का-दरिया पी जाऊं, पर ग़ैरत गवारा नहीं करती कि घर के सब आदमी तो प्यासे मर रहे हों, और मैं यहां अपनी प्यास बुझाऊं। घोड़े ने भी पानी में मुंह नहीं डाला। वफ़ादार जानवर ! तू हैवान होकर इतना ग़ैरतमंद है, मैं इंसान होकर बेग़ैरत हो जाऊं !

दरिया से पानी लेकर घाट पर चढ़ते हैं।

**एक सिपाही** : यह कौन पानी लिये जाता है?

अब्बास ख़ामोश रहता है।

**कई आदमी** : क्या कोई पानी ले रहा है ? कौन है ? खड़ा रह।

कई सिपाही अब्बास को घेर लेते हैं।

**एक सिपाही** : यह तो हुसैन के लश्कर का आदमी है। क्यों जी, तुम्हारा क्या नाम है ?

**अब्बास** : मैं हज़रत हुसैन का भाई अब्बास हूं।

**कई आदमी** : छीन लो मशक।

**अब्बास** : इतना आसान न समझो। एक-एक बूंद पानी के लिए एक-एक सिर देना पड़ेगा। पानी इतना मंहगा कभी न बिका होगा।

अब्बास तलवार खींचकर दुश्मनों पर झपट पड़ते हैं, और उनके घेरे से निकल जाने की कोशिश करते हैं। शिमर दौड़ा हुआ आता है।

**शिमर** . ख़बरदार; ख़बरदार ! चारों तरफ़ से घेर लो। मशक में नेज़े मारो, मशक में।

**अब्बास** : ओ ज़ालिम बेदर्द ! तू मुसलमान होकर नबी की औलाद पर इतनी सख्तियां कर रहा है। बच्चे प्यासे तड़प रहे हैं, हज़रत हुसैन का बुरा हाल हो रहा है, और तुझे ज़रा भी दर्द नहीं आता।

**शिमर** : ख़लीफ़ा से बग़ावत करने वाला मुसलमान, मुसलमान नहीं, और न उसके साथ कोई रियायत की जा सकती है। दिलेरो ! बस ज़ंग का इसी दम ख़ातमा है। अब्बास को लिया, फिर वहां हुसैन के सिवा और कोई बाक़ी न रहेगा।

सिपाही अब्बास पर नेज़े चलाते हैं, और अब्बास नेजों को तलवार से काट देते हैं। साद का प्रवेश।

**साद** : ठहरो-ठहरो ! दुश्मन को दोस्त बना लेने में जितना फ़ायदा है, उतना क़त्ल करने में नहीं। अब्बास, मैं आपसे कुछ अर्ज़ करना चाहता हूं। एक दम के लिए तलवार रोक दीजिए। तनी हुई तलवार मसालहत की ज़बान बंद कर देती है।

**अब्बास** : मसालहत की गुफ़्तगू अगर करनी है, तो हज़रत हुसैन के पास क्यों नहीं जाते। हालांकि अब वह कुछ न सुनेंगे। दो भांजे, दो भतीजे मारे जा चुके, कितने ही अहबाब शहीद हो चुके, वह खुद ज़िंदगी से बेज़ार हैं, मरने पर कमर बांध चुके हैं।

**साद** : तो ऐसी हालत में आपको अपनी जान की और भी क़द्र करनी चाहिए। दुनिया में अली की कोई निशानी तो रहे। ख़ानदान का नाम तो न मिटे !

**अब्बास** : भाई के बाद जीना बेक़ार है।

**साद** : **माबैन लहद साथ बिरादर नहीं जाता,**
**भाई कोई भाई के लिए मर नहीं जाता।**

**अब्बास** : **भाई के लिए जी से गुज़र जाता है भाई**
**जाता है बिरादर भी जिधर जाता है भाई**
**क्या भाई हो तेगों में तो डर जाता है भाई**
**आंच आती है भाई पै मर जाता है भाई।**

**साद** : आपसे तो ख़लीफ़ा को कोई दुश्मनी नहीं, आप उनकी बैयत क़बूल कर लें तो अपनी हर तरह भलाई होगी। आप जो रुतबा चाहेंगे, वह आपको मिल जाएगा, और आप हज़रत अली के जांनशीन समझे जाएंगे।

**अब्बास** : जब हुसैन जैसे सुलहपसंद आदमी ने, जिसने कभी गुस्से को पास नहीं आने दिया, जिसने ज़ंग पर कभी सबकत नहीं की, जिसने आज भी मुझसे ताक़ीद कर दी कि राह न मिले, तो दरिया पर न जाना; तुम्हारी बात नहीं मानी, तो मैं, जो इन औसाफ़ में से एक भी नहीं रखता, क्योंकर तुम्हारी बातें मानूंगा !

**साद** : तुम्हें अख़्तियार है।

**शिमर** : टूट पड़ो, टूट पड़ो।

एक सिपाही पीछे से आकर एक तलवार मारता है जिससे अब्बास का दाहिना हाथ कट जाता है। अब्बास बाएं हाथ में तलवार ले लेते हैं।

**शिमर** : अभी एक हाथ बाक़ी है, जो उसे गिरा दे, उसे एक लाख दीनार इनाम मिलेगा।

चारों तरफ़ से ज़ख्मी सिपाहियों की आहें सुनाई दे रही हैं। अब्बास सफ़ों को चीरते, सिपाहियों को गिराते हुसैन के ख़ेमे के सामने पहुंच जाते हैं। इतने में एक सिपाही तलवार से बायां हाथ भी गिरा देता है। शिमर उनकी छाती में भाला चुभा देता है। अब्बास मशक को दांतों से

पकड़ लेते हैं। तब सिर पर गुर्ज़ पड़ता है, और अब्बास घोड़े से गिर पड़ते हैं।

**अब्बास** : **(चिल्लाकर)** भैया, तुम्हारा गुलाम अब जाता है, उसका आखिरी सलाम क़बूल करो।

हुसैन खे़मे से बाहर निकल दौड़ते हुए आते हैं और अब्बास के पास पहुंचकर उन्हें गोद में उठा लेते हैं।

**हुसैन** : आह ! मेरे प्यारे भाई, मेरे क़ूबते-बाजू, तुम्हारी मौत ने कमर तोड़ दी। हाय ! अब कोई सहारा न रहा। तुम्हें अपने पहलू में देखते हुए मुझे वह भरोसा होता था, जो बच्चे को अपनी मां की गोद में होता है। तुम मेरे पुश्तेपनाह थे। हाय ! अब किस देखकर दिल को ढाढ़स होगा। आह ! अगर तुम्हें इतनी जल्द रुख़सत होना था, तो पहले मुझी को क्यों न मर जाने दिया ? आह ! अब तक मैंने तुम्हें इस तरह बचाया था, जैसे कोई आंधी में चिराग को बचाता है, पर क़ज़ा से कुछ बस न चला। हाय ! मैं खुद क्यों न पानी लेने गया। हाय ! अब ख़ैर, भैया इतनी तस्क़ीन है कि फिर हमसे तुमसे ज़ल्द मुलाक़ात होगी, और फिर हम क़यामत तक न जुदा होंगे।

## छठा दृश्य

**समय**—दोपहर का। हुसैन अपने ख़ेमे में खड़े हैं। ज़ैनब, कुलसूम, सकीना, शहरबानू, सब उन्हें घेरे हुए हैं।

**हुसैन** : जैनब, अब्बास के बाद अली अकबर दिल को तस्कीन देता था। अब किसे देखकर दिल को ढाढ़स दूं ? हाय ! मेरा जवान बेटा प्यासों तड़प-तड़पकर मर गया ! किस शान से मैदान की तरफ़ गया था। कितना हंसमुख, कितना हिम्मत का धनी ! जैनब, मैंने उसे कभी उदास नहीं देखा, हमेशा मुस्कराता रहता था। ऐ आंखो ! अगर रोईं तो तुम्हें निकालकर फेंक दूंगा। खुदा की मर्जी में रोना कैसा ! मालूम होता है, सारी क़ुदरत मुझे तबाह करने पर तुली हुई है। यह धूप कि उसकी तरफ़ ताकने ही से आंखें जलने लगती हैं ! यह जलता हुआ बालू, ये लू के

झुलसाने वाले झोंके, और यह प्यास ! यों ज़िंदा जलना तीरों और भालों के जख़्मों से कहीं ज़्यादा सख़्त है।

अली असग़र आता है,और बेहोश होक़र गिर पड़ता है।

**शहरबानू :** हाय, मेरे बच्चे को क्या हुआ !

**हुसैन :** **(असग़र को गोद में उठाकर )** आह ! यह फूल पानी के बग़ैर मुरझाया जा रहा है। खुदा, इस रंज में अगर मेरी ज़बान से तेरी शान में कोई बेअदबी हो जाए तो माफ़ कीजिए, मैं अपने होश में नहीं हूं। एक कटोरे पानी के लिए इस वक़्त मैं जन्नत से हाथ धोने को तैयार हूं।

असग़र को गोद में लिये खेमे से बाहर आकर।

ऐ ज़ालिम क़ौम,अगर तुम्हारे ख़याल में मैं गुनहगार हूं,तो इस बच्चे ने तो कोई ख़ता नहीं की है। इसे एक घूंट पानी पिला दो। मैं तुम्हारे नबी का नवासा हूं, अगर इसमें तुम्हें शक़ है, तो काबा का बेकस मुसाफ़िर तो हूं। उसमें भी अगर तुम्हें ताम्मुल हो, तो मुसलमान तो हूं। यह भी नहीं, तो अल्लाह का एक नाचीज़ बंदा तो हूं। क्या मेरे मरते हुए बच्चे पर तुम्हें इतना रहम भी नहीं आता ?

**मैं यह नहीं. कहता हूं कि पानी मुझे ला दो,**
**तुम आन के चिल्लू से इसे आब पिला दो।**
**मरता है यह, मरते हुए बच्चे को जिला दो,**
**लिल्लाह, कलेजे की मेरी आग बुझा दो।**
**जब मुंह मेरा ताकता है यह हसरत की नज़र से,**
**ऐ ज़ालिमो, उठता है धुआं मेरे जिगर से।**

शिमर एक तीर मारता है, जो असग़र के गले को छेदता हुआ हुसैन के बाजू में चुभ जाता है। हुसैन जल्दी से तीर को निकालते हैं, और तीर निकलते ही असग़र की जान निकल जाती है। हुसैन असग़र को लिये फिर ख़ेमे में आते हैं।

**शहरबानू :** हाय; मेरा फूल-सा बच्चा !

**हुसैन :** हमेशा के लिए इसकी प्यास बुझ गई। **(ख़ून से चिल्लू भरकर आसमान की तरफ़ उछालते हुए)** इन सब आफ़तों का

गवाह खुदा है। अब कौन है, जो ज़ालिमों से इस ख़ून का बदला ले।

सज्जाद चारपाई से उठकर लड़खड़ाते हुए मैदान की तरफ़ चलते हैं।

**जैनब** : अरे बेटा, तुममें तो खड़े होने की भी ताब नहीं, महीनों से आंखें नहीं खोलीं, तुम कहां जाते हो ?

**सज्जाद** : बिस्तर पर मरने से मैदान में मरना अच्छा है। जब सब जन्नत पहुंच चुके, तो मैं यहां क्यों पड़ा रहूं ?

**हुसैन** : बेटा, खुदा के लिए बाप के ऊपर रहम करो, वापस आओ। रसूल की तुम्हीं एक निशानी हो। तुम्हारे ही ऊपर औरतों की हिफ़ाज़त का भार है। आह ! और कौन है, जो इस फ़र्ज को अदा करे। तुम्हीं मेरे जांनसीन हो, इन सबको तुम्हारे हवाले करता हू। खुदा हाफ़िज ! ऐ जैनब, ऐ कुलसूम, ऐ सकीना, तुम लोगों पर मेरा सलाम हो कि यह आख़िरी मुलाक़ात है।

जैनब रोती हुई हुसैन से लिपट जाती है।

**सकीना** : अब किसका मुंह देखकर जिऊंगी।

**हुसैन** : जैनब !

**मरकर भी न भूलूंगा मैं एहसान तुम्हारे**
**बेटों को भला कौन बहन भाई पै वारे।**
**प्यार न किया उनको, जो थे जान से प्यारे**
**बस, मां की मुहब्बत के ये अंदाज हैं सारे।**
**फ़ाके में हमें बर्छियां खाने की रज़ा दो**
**बस, अब यही उल्फ़त है कि जाने की रज़ा दो।**
**हमशीर का ग़म है किसी भाई को गवारा**
**मजबूर है लेकिन असद अल्लाह का प्यारा।**
**रंज और मुसीबत से कलेजा है दो पारा**
**किससे कहूं, जैसा मुझे सदमा है तुम्हारा।**
**इस घर की तबाही के लिए रोता है शब्बीर**
**तुम छूटती नहीं मां से जुदा होता है शब्बीर**
**हाथ उठाकर दुआ करते हैं।**
**या रब, है यह सादात का घर तेरे हवाले**

रांड हैं कई ख़स्ता जिगर तेरे हवाले।
बेकस का है बीमार पिसर तेरे हवाले।
सब हैं मेरे दरिया के गुहर तेरे हवाले।

मैदान की तरफ़ जाते हैं।

**शिमर :** (फ़ौज से) ख़बरदार ! ख़बरदार ! हुसैन आए। सब-के-सब संभल जाओ। समझ लो,अब मैदान तुम्हारा है।

**हुसैन :** फ़ौज के सामने खड़े होकर—

बेटा हूं अली का व नेवासा रसूल का।
मां ऐसी कि सब जिसकी शफ़ाअत के हैं मुहताज,
बाप ऐसा, सनमखानों को जिसने किया ताराज,
बेटा हूं अली का व नेवासा रसूल का।
लड़ने को अगर हैदर सफ़दर न निकलते,
बुत घर से खुदा के कभी बाहर न निकलते,
बेटा हूं अली का व नेवासा रसूल का।
किस जंग में सीने को सिपर करके न आए,
किस फ़ौज की सफ़ जेर व जबर करके न आए,
बेटा हूं अली का व नेवासा रसूल का।
हम पाक न करते तो जहां पाक न होता,
कुछ ख़ाक की दुनिया में सिवा ख़ाक न होता,
बेटा हूं अली का व नेवासा रसूल का।
यह शोर अजां का सहरोशाम कहां था,
हम अर्श पै जब थे तो यह इस्लाम कहां था,
बेटा हूं अली का व नेवासा रसूल का।
लाजिम है कि सादात की इमदाद करो तुम,
ऐ जालिमो ! इस घर को न बरबाद करो तुम,
बेटा हूं अली का व नेवासा रसूल का।

फ़ौज पर टूट पड़ते हैं।

**शिमर :** अरे नामर्दो, क्यों भागे जाते हो। कोई शेर नहीं जो सबको खा जाएगा।

**एक सिपाही :** ज़रा सामने आकर देखो तो मालूम हो। पीछे खड़े-खड़े मुंह के आगे खंदक क्या है।

दूसरा : अरे, फिर इधर आ रहे हैं ! खुदा बचाना !

तीसरा : उन पर तलवार चलाने को तो हाथ ही नहीं उठते। उनकी सूरत देखते ही कलेजा थर्रा जाता है।

चौथा : मैं तो हवा में तीर छोड़ता हूं। कौन जाने कहीं मेरे ही तीर से शहीद हो जाएं, तो आक़बत में कौन मुंह दिखाऊंगा।

पांचवां : मैं भी हवा ही में छोड़ता हूं।

शिमर : तुफ़् है तुम पर डूब मरो नामर्दो। घेर कर नेज़ों से क्यों नहीं वार करते ?

साद : **(शिमर से)** हमारे लिए उन्हें घेरना उतना ही मुश्किल है, जितना चूहों के लिए बिल्ली का। उनके सामने कौन है, जिसके क़दम रुकें ? वह यों ही क़त्ल करते-करते खुद प्यास और थकान से बेदम हो जाएंगे।

शिमर : **(तीर चलाकर)** क्यों भागते हो ? क्यों अपने मुंह में क़ालिख लगाते हो ? दुनिया क्या कहेगी, इसकी भी तुम्हें शर्म नहीं ?

क़ीस : सारा फ़ौज दहल गई, उसको खड़ा रखना मुश्किल है।

शीस : अली के सिवा और किसी का यह दम-ख़म नहीं देखा।

शिमर : **(तीर चलाकर)** सफ़ों को ख़ूब फैला दो ताकि दौड़ते-दौड़ते गिर पड़ें।

हुसैन : साद और शिमर, मैं तुम्हें फिर मौक़ा देता हूं, मुझे लौट जाने दो। क्यों इन ग़रीबों की जान के दुश्मन हो रहे हो ? तुम्हारा मैदान ख़ाली हो गया। तुम्हीं सामने आ जाओ, जंग का फ़ैसला हो जाए।

साद : शिमर, जाते हो ?

शिमर : क्यों न जाऊंगा, यहां जान देने नहीं आया हूं !

साद : मैं जाऊं भी, तो लड़ नहीं सकता।

हुसैन दरिया की तरफ़ जाते हैं।

शिमर : अब और भी ग़ज़ब हो गया। पानी पीकर लौटे, तो खुदा जाने क्या करेंगे। हज्जाज़ को ताक़ीद करनी चाहिए कि दरिया का रास्ता न दे।

हज्जाज़ को बुलाकर।

शिमर : हज्जाज़, हुसैन को हरगिज़ दरिया की तरफ़ न जाने देना।

हज्जाज़ : **(स्वगत)** यह अज़ाब क्यों अपने सिर लूं। मुझे भी तो रसूल से

क़यामत में काम पड़ेगा। (**प्रकट**) जी हां, आदमियों को जमा कर रहा हूं।

हुसैन घोड़े की बाग ढीली कर देते हैं, पर वह पानी की तरफ़ गर्दन नहीं बढ़ाता, मुंह फेरकर हुसैन की रकाब को खींचता है।

**हुसैन** : आह ! मेरे प्यारे बेज़बान दोस्त ! तू हैवान होकर आक़ा का इतना लिहाज करता है,ये इंसान होकर अपने रसूल के बेटे के ख़ून के प्यासे हो रहे हैं। मैं तब तक पानी न पीऊंगा, जब तक तू न पिएगा। (**पानी पीना चाहते हैं।**)

**हज्जाज** : हुसैन, तुम यहां पानी पी रहे हो, और लश्कर खेमों में घुसा जाता है।

**हुसैन** : तू सच कहता है ?

**हज्जाज** ; यक़ीन न आए तो जाकर देख आओ।

**हुसैन** : (**स्वगत**) इस बेकली की हालत में कोई मुझसे दग़ा नहीं कर सकता ! मरते हुए आदमी से दग़ा करके कोई क्यों अपनी इज्ज़त से हाथ धोएगा !

घोड़े को फेर देते हैं और दौड़ते हुए खेमे की तरफ़ आते हैं।

आह ! इंसान उससे कहीं ज़्यादा कमीना और कोरबातिन है, जितना मैं समझता था। इस आख़िरी वक्त में मुझसे दग़ा की, और महज इसलिए कि मैं पानी न पी सकूं।

फिर मैदान में आकर लश्कर पर टूट पड़ते हैं, सिपाही इधर-उधर भागने लगते हैं।

**शिमर** : (**तीर चलाकर**) तुम मेरे ही हाथों मरोगे।

तीर हुसैन के मुंह में लगता है, और वह घोड़े से गिर पड़ते हैं। फिर संभल कर उठते हैं, और तलवार चलाने लगते हैं।

**साद** : शिमर, तुम्हारे सिपाही हुसैन के खेमों की तरफ़ जा रहे हैं, यह मुनासिब नहीं।

**शिमर** : औरतों की हिफ़ाज़त करना हमारा काम नहीं है।

**हुसैन** : (**दाढ़ी से ख़ून पोंछते हुए**) साद, अगर तुम्हें दीन का ख़ौफ़ नहीं है, तो इंसान तो हो, तुम्हारे भी तो बाल-बच्चे हैं। इन बदमाशों

को मेरे खेमों में आने से क्यों नहीं रोकते ?

**साद** : आपके खेमों में कोई न जा सकेगा, जब तक मैं जिंदा हूं।

खेमों के सामने आकर खड़ा हो जाता है।

**जैनब** : **(बाहर निकलकर)** क्यों साद ! हुसैन इस बेकसी से मारे जायं, और तुम खड़े देखते रहो ? माल और दुनिया तुम्हें इतनी प्यारी है !

साद मुंह फेरकर रोने लगता है।

**शिमर** : तुफ़् है तुम पर, ऐ जवानो ! एक प्यादा भी तुमसे नहीं मारा जाता ! तुम अब नाहक डरते हो। हुसैन में अब जान नहीं है, उनके हाथ नहीं उठते, पैर थर्रा रहे हैं, आंखें झपकी जाती हैं, फिर भी तुम उनको शेर समझ रहे हो।

**हुसैन** : **(दिल में)** मालूम नहीं, मैंने कितने आदमियों को मारा और अब भी मार सकता हूं, पर हैं तो ये मेरे नाना ही की उम्मत। हैं तो सब मुसलमान, फिर इन्हें मारूं, तो किसलिए ? अब कौन है, जिसके लिए ज़िंदा रहूं ? हाय, अकबर ! किससे कहें, जो खूने-जिगर हमने पिया है, बाद ऐसे पिसर के भी कहीं बाप जिया है। हाय अब्बास !

**ग़श आता है हमें प्यास के मारे,**
**उलफ़त हमें ले आई है फिर पास तुम्हारे।**
**इन सूखे हुए होंठों से होंठों को मिला के,**
**कुछ मशक में पानी हो तो भाई पिला दे ?**
**लेटे हुए हो रेत में क्यों मुंह को छिपाए ?**
**ग़ाफ़िल हो बिरादर तुम्हें किस तरह जगाएं।**
**खुश हूंगा मैं आगे जो अलम लेके बढ़ोगे,**
**क्या भाई के पीछे न नमाज़ आज पढ़ोगे।**

लड़ते-लड़ते शाम हो गई, हाथ नहीं उठते। आखिरी नमाज़ पढ़ लूं। काश, नमाज़ पढ़ते हुए सिर कट जाता तो कितना अच्छा होता। हुसैन नमाज़ में झुक जाते हैं, अशअस पीछे से आकर उनके कंधे पर तलवार मारता है। क़ीस दूसरे कंधे पर तलवार चलाता है। हुसैन उठते हैं, फिर गिर पड़ते हैं, फ़ौज में सन्नाटा छा जाता है।

सब-के-सब आकर उन्हें घेर लेते हैं।

**शिमर** : ख़लीफ़ा यज़ीद ने हुसैन का सिर मांगा था। कौन यह फ़ख़्र हासिल करना चाहता है ?

एक सिपाही आगे बढ़कर तलवार चलाता है। मुसलिम की छोटी लड़की दौड़ी हुई खेमे से आती है, और हुसैन की पीठ पर हाथ रख देती है।

**नसीमा** : ओ ख़बीस, क्या तू मेरे चाचा को क़त्ल करेगा ?

तलवार नसीमा के दोनों हाथों पर पड़ती है, और हाथ कट जाते हैं। शीस तलवार लेकर आगे बढ़ता है, हुसैन का मुंह देखते ही तलवार उसके हाथ से छूटकर गिर पड़ती है।

**शिमर** : क्यों, तलवार क्यों डाल दी ?

**शीस** : उन्होंने जब आंखें खोलकर मुझे देखा, तो मालूम हुआ कि रसूल की आंखें हैं। मेरे होश उड़ गए।

**क़ीस** : मैं जाता हूं।

तलवार लेकर जाता है, तलवार हाथ से गिर पड़ती है, और उल्टे क़दम कांपता हुआ लौट आता है।

**शिमर** : क्यों तुम्हें क्या हो गया ?

**क़ीस** : यह हुसैन नहीं, खुद रसूल पाक हैं। रोब से मरे होश गायब हो गए। या खुदा, जहन्नुम की आग में न डालियो।

**शिमर** : इनकी मौत मेरे हाथों लिखी हुई है। तुम सब दिल के कच्चे हो।

तलवार लेकर हुसैन के सीने पर चढ़ बैठता है। हुसैन आंखें खोलते हैं और उसकी तरफ़ ताकते हैं।

**शिमर** : मैं उन बुज़दिलों में नहीं हूं, जो तुम्हारी निग़ाहों से दहल उठे थे।

**हुसैन** : तू कौन है ?

**शिमर** : मेरा नाम शिमर है।

**हुसैन** : मुझे पहचानता है ?

**शिमर** : ख़ूब पहचानता हूं। तुम अली और फ़ातिमा के बेटे और मुहम्मद के नवासे हो।

**हुसैन** : यह जानकर भी तू क़त्ल करता है ?

**शिमर** : मुझे जन्नत से जाग़ीरें ज़्यादा प्यारी हैं।

तलवार मारता है, हुसैन का सिर जुदा हो जाता है।

**साद** : **(रोता हुआ)** शिमर, ज़ियाद से कह देना, मुझे 'रै' की जागीर से माफ़ करें। शायद अब भी नजात हो जाए।

अपने सीने में नेज़ा चुभा लेता है, और बेजान होकर गिर पड़ता है। फ़ौज के कितने ही सिपाही हाथों से मुंह छिपाकर रोने लगते हैं। ख़ेमों से रोने की आवाज़ें आने लगती हैं।

●●●



# प्रेम की वेदी

प्रकाशनकाल : 1933

# प्रेम की वेदी

लेखक

श्री प्रेमचन्द

प्रकाशक

सरस्वती-प्रेस, बनारस सिटी

मूल्य बारह आने

प्रथम संस्करण का मुख पृष्ठ

## प्रथम दृश्य

एक बंगलानुमा मकान-सामने बरांडा है, जिसमें ईंटों के गोल खंबे हैं। बरांडे में दो-तीन मोढ़े बेढंगेपन के साथ रखे हुए हैं। बरामदे के पीछे तीन दरवाजों का एक कमरा है। कमरे के दोनों तरफ दो कोठरियां है। कमरे में दरी का फर्श है जो कई जगह फटा हुआ है। बीच में एक गोल मेज है, जिस पर मेजपोश पड़ा हुआ है और एक गुलदस्ता पड़ा हुआ है, जिसके फूल सूख गए हैं। पांच बेंत की कुर्सियां हैं, जिन पर गर्द पड़ी हुई है; पर मैली और फटी हुई दीवारों पर कई ईसाई धर्म-विषय के पुराने चित्र हैं, जिन पर गर्द पड़ी है। एक कैलेंडर है और एक तरफ एक बड़ा शीशा दाहिनी तरफ वाली कोठरी में दो कोच हैं, बेंत के; मगर टूटे हुए। बायीं तरफ वाली कोठरी में एक कुर्सी और प्यानो है। कमरे के पीछे वाली दीवार में एक दरवाजा है, जो अंदर जाता है। भीतर एक छोटा-सा आंगन है; आंगन में पानी का नल और मुर्गियों का दरबा है एक कोने में बावर्चीखाना है। सभी दरवाजों पर मैले परदे पड़े हुए हैं।

मिस जेनी बायीं तरफ वाली कोठरी में प्यानो पर बैठी गा रही है। उसकी उम्र 18-20 साल की होगी, सांवला रंग बड़ी-बड़ी आंखें, हल्के गुलाबी रंग की साड़ी पारसी फैशन से पहने हुए रहन-सहन से ऐसा मालूम होता है, औसत दरजे का ईसाई परिवार है। फर्नीचर, फर्श सब कुछ उसी तरह का है, जैसा गुदड़ी बाजार में मिला करता है। मिस जेनी गाती है-"कभी हमसे तुमसे भी प्यार था, तुम्हें याद हो कि न याद हो।"

मिसेज गार्डन अंदर से आंखें मलती आती है। वह अधेड़ स्त्री है, गोरी, सिर के बाल खिचड़ी, मुख से चिंता झलक रही है। वह स्कर्ट पहने हुए है। स्कर्ट मैला हो

गया है, जो उसके निर्बल शरीर पर खिलता नहीं।

**मिसेज गार्डन** : आज विलियम आता होगा। तू अभी तक यूं ही बैठी हुई है?

**जेनी** : तो क्या करूं, नाचूं या ढोल बजाऊं?

**मिसेज गार्डन** : इसी तरह मेहमानों का स्वागत किया जाता है? अभी तक न मुंह धोया, न कुछ मेक-अप किया।

**जेनी** : मैंने कह दिया, मेरी तबीयत उनसे नहीं मिलती। आप बरबस उनके पीछे पड़ी हुई हैं।

**मिसेज गार्डन** : तुम तो बेटी, कभी-कभी ऐसी बातें करने लगती हो, जैसे घर का हाल कुछ जानती ही न हो। विलियम में क्या बुराई है, जरा सुनूं? या यह भी कोई जिद्द है कि मेरी तबीयत उससे नहीं मिलती। अच्छा-खासा जवान है। शक्ल-सूरत भी बुरी नहीं, बड़ा ही हंस-मुख, बड़ा नेक चलन, बड़ा चरित्रवान्, न शराब से मतलब, न किसी और शौक से और तुझे कैसा आदमी चाहिए? चार पैसे कमाता है, घर में भी कुछ जायदाद है, और आदमी में क्या चाहिए? फैशनेबिल नहीं है, यही ऐब है। मगर तू इसे ऐब समझ, मैं तो हुनर समझती हूं। मैं सच कहती हूं। बूढ़ी न होती, तो उससे जरूर शादी कर लेती। तुम्हारे पापा को गुजरे आज पांचवां साल है। हाथ में जो कुछ था, वह सब निकल गया। अब काम कैसे चले? माना अब तू ग्रेजुएट हो गई; लेकिन ऐसी कौन-सी बड़ी नौकरी तुझे मिली जाती है। ज्यादा से ज्यादा सौ की। तेरे पापा पांच सौ लाते थे, तब गुजर होता था, और चार पैसे हाथ में रह गये। विलियम की आमदनी चार-पांच सौ से कम नहीं है। फिर यह अच्छा भी तो नहीं लगता, कि औरत अपनी गुजर के लिए नौकरी करे। मैं इसे पसंद नहीं करती। मुझे सौ रुपये की जगह मिलती थी; लेकिन तेरे पापा कभी राजी न हुए।

**जेनी** : मैं तो आपसे कह चुकी, मैं शादी नहीं करना चाहती।

**मिसेज गार्डन** : आखिर क्यों, वही तो पूछती हूं?

**जेनी** : इसलिए कि मैं किसी मर्द की गुलामी पसंद नहीं करती।

**मिसेज गार्डन** : शादी करना गुलामी है ? वे सभी औरतें जो शादी करती हैं, गुलाम हैं?

**जेनी** : गुलाम नहीं तो और क्या हैं। रानियां हैं, वह भी गुलाम हैं।

मजदूरिनें हैं, वह भी गुलाम हैं। मर्द की दुनिया वह है, जहां नाम है, धन है, सम्मान है। स्त्री की दुनिया वह है, जहां पिसना, घुलना और कुढ़ना है। हर काम में औरत को मर्द की जवाबदेही करनी पड़ती है। अफर उसने चार पैसे ज्यादा खर्च कर दिए, मर्द की त्यौरियां चढ़ गईं। मर्द के नाश्ते में जरा देर हो गई, तो औरत के सिर आफत आ गई। अगर वह बगैर मर्द से पूछे कहीं चली गई, तो मर्द उसके खून का प्यासा हो गया। अगर किसी मर्द से हंसकर बोली, तो फिर समझ लो कि उसकी कुशला नहीं। दिखाने को तो मर्द स्त्री की बड़ी इज्जत करता है, मोटर पर अच्छी जगह स्त्री की है, सलाम पहले मर्द करता है, स्त्री का ओवरकोट पुरुष संभालता है, स्त्री का हाथ पकड़कर गाड़ी से उतारता है, पहले स्त्री को बिठाकर आप बैठता है; लेकिन यह सब दिखावे का शिष्टाचार है। पुरुष दिल में खूब समझता है कि उसने स्त्री की वह चीज छीन ली जिसकी पूर्ति में वह जितनी खातिरदारी करे, वह थोड़ी है। वह चीज स्त्री की आजादी है।

**मिसेज गार्डन :** तेरे विचार बड़े विचित्र हैं जेनी !

**जेनी :** विचित्र नहीं, यथार्थ हैं। हम अपने टॉमी की कितनी खातिर करते हैं। उसे तांगे पर साथ बैठाते हैं, गोद में उठाते हैं, उसका मुंह चूमते हैं, गले से लगाते हैं, उसे साबुन से नहलाते हैं; लेकिन क्या बराबर हमारे मन में यह भाव नहीं रहता, कि यह हमारा कुत्ता है? उसने जरा भी कोई काम हमारी इच्छा के विरुद्ध किया और हमने उसे हंटर जमाया। पुरुष विवाह करके स्त्री का स्वामी हो जाता है। स्त्री विवाह करके पुरुष की लौंडी हो जाती है। अगर वह पुरुष की खुशामद करती रहे, उसके इशारों पर नाचती रहे, तो उसके लिए रुपये हैं, गहने हैं, रेशमी कपड़े हैं, उस पर जान छिड़की जाती है, हृदय न्यौछावर किया जाता है; लेकिन स्त्री जरा भी स्वेच्छा का परिचय दिया, जरा भी आत्म-सम्मान प्रकट किया, फिर वह त्याज्य है, कुलटा है। पुरुष उसे क्षमा नहीं कर सकता। पुरुष कितना ही दुराचारी हो, स्त्री जबान नहीं हिला सकती। उसका धर्म है, पुरुष को अपना खुदा समझे। मैं यह नहीं बरदाश्त कर सकती।

**मिसेज गार्डन** : मैं मानती हूं, तेरी बातों में बहुत कुछ सच्चाई है; लेकिन गुजारे की तो कोई फिक्र करनी ही पड़ेगी।

**जेनी** : तो क्या तुम समझती हो, मैं निश्चिंत हूं, पर यह न समझना मैं सौ-पचास की टीचरी करके लड़कियों को ग्रामर रटाऊंगी। अगर तकदीर ने मदद की, तो मैं दिखा दूंगी कि मैं कितना कमा सकती हूं; विलियम कभी उसका स्वप्न भी नहीं देख सकता।

मिस उमा आती है। बड़ी रूपवती मांग का सिंदूर और भाल-तिलक बतला रहा है कि वह विवाहिता है। उनकी गोल कलाई पर जड़ाऊ कंगन हैं, गले में जड़ाऊ हार, मूल्यवान बनारसी साड़ी पहने हुए, बहुत प्रसन्नवदन, मानो संसार में बसंत, ही बसन्त, फूल ही फूल हैं !

**जेनी** : **(कुर्सी पर बैठे-बैठे)** मैं पहले कुर्सी से उठकर तुम्हारा सत्कार करती थी; लेकिन आज न उठूंगी। इसलिए कि तुम मेरी निगाह में वह नहीं रहीं, जो पहले थीं।

**उमा** : क्यों? क्या मैं कुछ और हो गई हूं?

**जेनी** : बेशक ! पहले तुम स्वतन्त्र कुमारी थीं। अब तुम एक पुरुष की दासी हो।

**उमा** : **(मुस्कराकर)** लेकिन तुम्हारी सहेली तो हूं। तुम्हारे साथ पढ़ी तो हूं, तुम्हारे साथ खेली तो हूं। यदि मैं अपने पद से गिर गई हूं, तब तो तुम्हें मेरा और सत्कार करना चाहिए जिसमें मुझे दुःख न हो।

**जेनी** : अगर तुम्हारे ऊपर कोई विपत्ति आ गई होती—ईश्वर न करे—तो मैं तुम्हारे पैरों-तले आंखें बिछाती; लेकिन तुमने जान-बूझकर अपने पैरों में बेड़ियां डाली हैं, अपनी स्वाधीनता को, अपनी आत्मा को, सोने और रेशम पर बेचा है।

**उमा** : **(हंसकर)** अच्छा, ईमान से कहना, मैं पहले से ज्यादा खूबसूरत नहीं मालूम हो रही हूं?

**जेनी** : अपने स्वामी की आंखों में मालूम होती होगी। मेरी आंखों में तो तुम्हारा रूप-लावण्य इस सोने और रेशम के नीचे दबा-सा मालूम होता है।

**उमा** : देखो यह कंगन, कितना बारीक काम है !

**जेनी** : **(मुंह फेरकर)** गुलामी की हथकड़ी है।

**उमा** : यह हार देखो, हीरे जड़े हैं।

**जेनी** : गुलामी की तौक है।

**उमा** : **(कुछ चिढ़कर)** जिसे तुम गुलामी की हथकड़ी और गुलामी का तौक कहती हो, उसे मैं व्रत, कर्त्तव्य और आत्म-समर्पण का चिह्न समझती हूं।

**जेनी** : यह व्रत, यह कर्त्तव्य और यह आत्म-समर्पण एक-तरफा क्यों है? तुम्हारे ही लिए क्यों इन चिह्नों की जरूरत है? तुम्हारे पति के लिए क्यों जरूरी नहीं? जहां तक मेरा अनुभव है, उसके हाथों में न चूड़ियां हैं, न कंगन हैं, न गले में हार है, न माथे पर सिंदूर का टीका है। यह क्यों? तुम्हें अपने व्रत पर स्थिर रखने के लिए बंधन चाहिए, उसे बंधन की जरूरत नहीं?

उमा निरुत्तर हो जाती है और उपालंभ की दृष्टि से मिसेज गार्डन की ओर देखती है।

**उमा** : सुनाती है मामा आप इनकी बातें?

**मिसेज गार्डन** : मैं इसे कुबुद्धि कहती हूं। निरी मूर्खता !

**जेनी** : **(विजय भाव से)** जवाब दो न ! क्यों तुम्हारे पति ने इन बंधनों को स्वीकार नहीं किया? क्यों तुम्हारे लिए इन बंधनों को लाज़िम समझा गया? कर्त्तव्य और प्रेम उसके लिए भी उतना ही आवश्यक है जितना तुम्हारे लिए। तुम्हें अपने कर्त्तव्य की याद दिलाते रहने के लिए निशानियों की जरूरत है, उसे क्यों नहीं ? इसका कारण इसके सिवा क्या हो सकता है, कि तुम गुलाम हो, वह आजाद है।

**उमा** : **(एक जवाब सूझता है)** पुरुष अपने कर्त्तव्य की ओर से आंखें बंद कर ले, तो क्या स्त्री भी बंद कर ले? अगर पुरुष अपने व्रत का पालन न करे, अपनी आत्मा को भूल जाय तो क्या स्त्री भी भूल जाय? मेरा विचार है कि स्त्री परिवार का मुख्य अंग है; इसलिए उसे बंधनों की ज्यादा जरूरत है। उसी तरह जैसे शूद्रों के लिए निशानी की जरूरत नहीं, पर द्विजों के लिए यज्ञोपवीत अनिवार्य है।

जेनी : लचर दलील है। असली बात यह है कि आदि में स्त्री पुरुष की सम्पत्ति समझी जाती थी, उसी तरह जैसे पशु, अनाज या घर। जैसे आज जायदाद के डाके पड़ते हैं, चोरियां होती हैं, उसी तरह उस समय भी होता था। लड़की बहुधा सबसे बहुमूल्य सम्पत्ति समझी जाती थी। इसलिए ज्योंही वह सयानी हो जाती थी, उस पर डाके पड़ने लगते थे। पुरुष अपने सूरमाओं को लेकर अस्त्र-शस्त्र के साथ, लड़की के ऊपर छापा मारता था। दोनों दलों में खूब लड़ाई होती थी, खूब रक्तचाप होता था। लुटेरे विजय पाते, तो लड़की को ले भागते और उसके साथ घर में जो चल सम्पत्ति मिल जाती, उसे भी उठा ले जाते। लड़की वाले रो-पीटकर रह जाते थे। कन्या विजेताओं के घर में कैद कर दी जाती थी। उसके हाथों में हथकड़ियां डाल दी जाती थीं, पैरों में बेड़ियां, गले में तौक और उस संग्राम के स्मृति-स्वरूप उसके माथे पर रक्त का टीका लगा दिया जाता होगा, जिससे कन्या समझती रहे कि उसने कभी भागने का प्रयत्न किया, तो उसकी भी वही दशा होगी जो उसके घर वालों की हुई है। कन्या को कभी घर वालों की याद न आए, वह इन नये स्वामियों को ही अपना सर्वस्व समझने लगे, इसलिए कन्या को उपदेश दिया जाता था कि प्रति ही तेरा स्वामी है, तेरा देवता है, उसको प्रसन्न रखकर ही तू स्वर्ग में जाएगी। यह है इन निशानियों का तथ्य। आज उन पाशविक प्रथाओं का रूप कुछ बदल गया है अवश्य; किन्तु मूलाधार वही है। नई संस्कृति ने कुछ लेप-थोप की है; लेकिन पुरुषों की मनोवृत्ति अब भी वही है और समाज-संस्था का आचार भी वही है बिल्कुल वही।

मिसेज गार्डन : यह तुम्हारे मस्तिष्क की उपज है या तुमने कहीं पढ़ा है?

जेनी : यह एक बड़े फ्रांसीसी तत्ववेत्ता के विचार हैं।

मिसेज गार्डन : तो उसकी बुद्धि भ्रष्ट हो गई होगी। स्त्री-पुरुष दोनों अपनी रुचि के अनुसार अपना-अपना बनाव-सिंगार करते हैं। स्त्री पुरुष को आकर्षित करना चाहती है, पुरुष स्त्री को। पुरुष में पशुबल अधिक है, स्त्री में बुद्धिबल अधिक है, इसलिए बाहर की कड़ी मेहनत-मजूरी, लड़ाई-दंगा मर्द के हिस्से पड़ा, भीतर का काम औरत के हिस्से आया। मैंने तो बैड़-बड़े

राजाओं को हीरों के हार और मोतियों के कंगन पहने देखा है। फिर देश-देश का रिवाज अलग-अलग है। भूटान में तो स्त्री-पुरुष एक-से जान पड़ते हैं। पता ही नहीं चलता कौन स्त्री है, कौन पुरुष। मजदूर औरतें भी बहुत कम गहने पहनती हैं। यूरोप में साधारणत: स्त्रियां गहने पहनती ही नहीं हैं। भारत में पोर-पोर गहनों से लदा होता है। अपने-अपने देश की प्रथा है।

**जेनी** : आप इसे स्वीकार नहीं करतीं कि पुरुष स्त्री पर शासन करता है?

**मिसेज गार्डन** : नहीं। अगर ऐसे पुरुष हैं, जो स्त्री पर शासन करते हैं, तो ऐसी स्त्रियां भी हैं, जो पुरुष पर शासन करती हैं। मैं खुद तुम्हारे पापा पर शासन करती थी। वह मुझसे पूछे बिना किसी से मिलने भी न जाते थे। उन्हें लौटने में एक मिनिट की भी देर हो जाती थी, तो मैं उनकी बुरी तरह खबर लेती थी। यह मैं मान लूंगी कि पुरुष में यह प्रवृत्ति अधिक होती है; लेकिन इसका कारण यही है कि पुरुष ने पशुबल के साथ बुद्धिबल में भी उन्नति की, हमने आलस्य और विलास में पड़कर हर तरह से अपनी मिट्टी खराब कर ली। समाज की यह तो वर्तमान अधो:गति है, इसकी जिम्मेदारी स्त्री-पुरुष दोनों ही पर आती है। केवल पुरुषों को इल्जाम देना अन्याय है।

**जेनी** : यह तो आप मानेंगी ही कि निन्यानवें फीसदी पुरुष व्यभिचारी होते हैं। ऐसा कोई विरला ही पुरुष संसार में होगा, जिसने स्त्री पर निगाह न डाली हो।

**मिसेज गार्डन** : अगर ऐसे दगाबाज मर्द हैं, तो ऐसी दगाबाज औरतें भी कम नहीं हैं। हो सकता है, मर्दों की संख्या अधिक हो; लेकिन इसका कारण यह नहीं है कि औरत स्वभावत: विदुषी होती है; बल्कि उसे प्रकृति ने जकड़ रखा है। मैं तो मोटी बात यह जानती हूं कि जो स्त्री-पुरुष, सुख-शांति से जिंदगी बसर करना चाहते हैं, वह जानते हैं कि पूर्ण विश्वास और प्रेम से ही यह सिद्धि हाथ आ सकती है। जो स्त्री-पुरुष वासना-तृप्ति के उपासक हैं, वही दोनों रोकर और झींककर जिंदगी के दिन काटते हैं।

**जेनी** : आप जो मामा आज मर्दों की वकालत करने पर तुली हुई

हैं। आपका यही निर्णय है कि पुरुष स्त्री को अपने बराबर समझता है और उस पर किसी तरह का दबाव नहीं डालता?

**मिसेज गार्डन :** हां, जो पुरुष जीवन का सच्चा अर्थ समझता है, उसका यही व्यवहार होता है। सुशिक्षित जोड़ों में इसका विचार ही नहीं आने पाता कि कौन छोटा है, कौन बड़ा। स्त्री से कोई भूल हुई, पुरुष ने डांटा। पुरुष से कोई गलती हुई, स्त्री ने गर्दन नापी। दोनों हर हालत में संतुष्ट रहते हैं। मैं यह नहीं कहती कि ऐसा पुरुष सच्चा साधु हो जाता है। और उसका मन किसी स्त्री पर चंचल नहीं होता, अथवा हरेक विवाहित स्त्री देवी होती है, लेकिन उन्हें अपने ऊपर निग्रह करना होता है, और कभी-कभी गुप्त प्रेम की आंच में जलकर मर जाना होता है। यदि मुझे अपने पति से अधिक रूपवान पुरुष को देखकर दिल पर हाथ रखने का अधिकार है, तो मेरे पति को भी मुझसे अधिक रूपवती स्त्री को देखकर यह अधिकार समान रूप से प्राप्त है; लेकिन हम दोनों समझते हैं कि इस विश्वासघात से हमारी सुख-शांति में बाधा पड़ेगी। इसलिए जब्त करते हैं। कुलीन और विचारशील स्त्री-पुरुषों में तो यह भावना आने ही नहीं पाती।

**उमा :** **(प्रसन्न होकर)** अब कह जेनी, मामा ने तुम्हारी जबान बंद कर दी या नहीं?

**जेनी :** वाह ! इन पुराने विचारों से मेरी जबान बंद हो जाती, तो अब तक मेरी शादी विलियम से हो गई होती। मेरा तो विचार है, जिन स्त्रियों में कोई व्यक्तित्व नहीं है, कोई उत्साह नहीं है, आदर्श नहीं है, उन्हें विवाह कर लेना चाहिए; लेकिन जिनमें अपने विचार हैं, अपना व्यक्तित्व है, अपनी इच्छा है, जिन्हें कीर्ति और ख्याति की लालसा है, उन्हें अविवाहित रहना चाहिए। अपनी हस्ती को पति की हस्ती में डुबा देना, इतना बड़ा त्याग है, जो मैं नहीं कर सकती।

मोटर का हार्न सुनाई देता है।

**उमा :** लो, वह महाशय आ पहुंचे। इनके मारे घर से निकलना मुश्किल है।

मोटर द्वार पर आकर रुकती है और उमा की पति योगराज उतर कर अंदर आता है। उमा दोनों महिलाओं का अपने पति से परिचय कराती है।

**योगराज** : तुमने मुझसे क्यों न कहा, मिस गार्डन के पास जा रही हूं, मैं भी तुम्हारे साथ आता।

**उमा** : तुमने भी तो अपने मित्रों से मेरा परिचय नहीं कराया। मैं क्यों कराती?

**योगराज** : मेरे मित्रों में शायद ही कोई ऐसा हो, जो तुम्हें देखकर मेरा शत्रु न हो जाता। मेरे विचार में तुम्हें अपनी सहेलियों से यह शिकायत न होगी।

**उमा** : आप अपने मित्रों की जिस चंचलता से डरते हैं, क्या आप उससे मुस्तसना हैं?

**योगराज** : था तो नहीं, लेकिन तुमने कर दिया **(मुस्कराता है)**।

**उमा** : मेरी यह बहन कहती हैं, स्त्री विवाह करके पुरुष की गुलाम हो जाती है। क्या तुम मुझे अपना गुलाम समझते हो?

**जेनी** : **(झेंपकर)** यह इस बहस का अवसर नहीं उमा, आप हमारे मेहमान हैं। हमें आपका कुछ स्वागत करने दो। आपके लिए चाय बनाऊं?

जेनी योगराज को सिर से पांव तक अनुरक्त नेत्रों से देखकर आंखें झुका लेती है।

**योगराज** : जी नहीं, मैं चाय पी चुका हूं, आप कष्ट न करें।

**जेनी** : उमा शायद डर रही है कि मैं चाय में कोई जादू कर दूंगी।

**योगराज** : मैं तो चाहता हूं, आप मुझ पर जादू करें, उमा ने मुझ पर जो वशीकरन डाल रखा है, उससे जरा छुटकारा तो मिले।

**जेनी** : आप हैं बड़े भाग्यवान कि उमा जैसी स्त्री पाई।

**योगराज** : मैंने उस जन्म में कोई बड़ी तपस्या की थी।

**उमा** : तुम दोनों मिलकर मुझे बनाओगे तो मैं चली जाऊंगी।

जेनी की आंखें फिर योगराज से मिलती हैं। वह आंखें झुका लेता है। उमा जनी को तीव्र नेत्रों से देखती है।

**योगराज** : **(प्यानो देखकर)** अच्छा, आपको प्यानो का भी शौक है? फिर

तो मेरा जी चाहता है, यहां कुछ देर बैठकर संगीत का आनंद उठाऊं। क्यों मिस गार्डन, आप हमें निराश तो न करेंगी?

**जेनी :** आप तो तकल्लुफ की बातें करते हैं, बाबूजी, आइए जो कुछ कहिए सुनाऊं।

दोनों प्यानों वाली कोठरी में जाते हैं।

**उमा :** **(अधीर होकर)** भाई गाना-वाना सुनाने लगेगी, तो देर होगी। मैंने अम्मां से कहा भी नहीं, चली आई। वह मुझ पर नाराज होने लगेंगी।

**जेनी :** **(मुस्कराकर)** तो तुम जाओ न। बाबूजी मेरी एक चीज सुनकर जायेंगे।

**उमा :** **(खिसियाकर)** मुझे ड्राइव करना नहीं आता।

**जेनी :** तो जरा देर बैठ जाओ न, अम्मां मार न डालेंगी।

**योगराज :** नहीं मिस गार्डन, इस वक्त क्षमा कीजिए। यह दोष मुझ पर आ जायगा। फिर कभी।

वह जेनी और मिसेज गार्डन से हाथ मिलाता है। उमा भी दोनों से हाथ मिलाती है।

**जेनी :** कल आना उमा, और बाबूजी को लाना।

उमा कोई जवाब नहीं देती। दोनों चले जाते हैं।

**मिसेज गार्डन :** बड़ा सुशील लड़का है।

**जेनी :** एक यह आदमी है एक आपका विलियम। सूरत से उजड्डुपन बरसता है। चेहरे पर सौम्यता की परछाईं तक नहीं।

**मिसेज गार्डन :** बेटी सभी आदमी एक-से नहीं होते। यह लोग कुलीन हैं। विलियम का बाप रेलवे गार्ड था। हां, उसने बेटे को अच्छी शिक्षा दिलाई।

**जेनी :** और आप चाहती हैं कि मैं उस गंवार से विवाह कर लूं।

**मिसेज गार्डन :** मेरे पास भी दस हजार देने को होते, तो मैं भी कोई ऐसा ही वार खोजती। जितना गुड़ डालोगी, उतना ही मीठा तो होगा।

**जेनी :** इसीलिए तो मैंने निश्चय कर लिया है, विवाह न करूंगी। तुमने देखा मामा उमा कितनी जली जाती थी।

**मिसेज गार्डन :** अभी नई मुहब्बत है न ?

**जेनी** : देख लेना इन दोनों में बहुत दिन पटेगी नहीं। उमा अल्हड़ छोकरी है। योगराज रसिया है। महीने-दो महीने में वह उसकी तरफ से ऊब उठेगी।

**मिसेज गार्डन** : नहीं जेनी, देख लेना दोनों जीवनपर्यंत सुखी रहेंगे।

**जेनी** : मैं तो कभी पसंद न करूं कि कोई मेरे गले में रस्सी डाले फिराया करे।

मिसेज गार्डन चली जाती हैं। जेनी प्यानो पर बैठकर गाने लगती है—कभी हमसे तुमसे भी प्यार था !

पटाक्षेप

## दूसरा दृश्य

वही मकान, अंदर का बावर्चीखाना। विलियम एक बेंत के मोढ़े पर बावर्चीखाने के द्वार पर बैठा हुआ है। मिसेज गार्डन पतीली में कुछ पका रही है। विलियम बड़ा भीमकाय, गठीला, पक्के रंग का आदमी है, बड़ी मूंछें, चौड़ी छाती, फौजी जवान-सा मालूम होता है।

**मिसेज गार्डन** : तुमने कभी प्रोपोज भी किया, या यों ही समझ लिया, कि वह इंकार कर देगी?

**विलियम** : मेरी हिम्मत ही जवाब दे देती है। औरतों के सम्मुख मर्द इतना मूक हो जाता है, इसका अनुभव मुझे अब हुआ।

**मिसेज गार्डन** : कायर कहो। ऐसे कायर प्राणी कभी फलीभूत नहीं हो सकते। तुम ताकते ही रह जाओगे और कोई दूसरा आदमी आ कूदेगा।

**विलियम** : इसकी तो मुझे चिंता नहीं है मिसेज गार्डन, उसका और अपना खून एक कर दूंगा। मैं चाहे जेनी को न पा सकूं (पर कोई दूसरा भी उसे मेरे जीते-जी नहीं पा सकता।

**मिसेज गार्डन** : फिर वही उजड्डपन की बात ! अरे तू प्रोपोज क्यों नहीं करता भई ?

**विलियम** : कैसे प्रोपोज करूं, यही तो मुझे नहीं आता। कई किताबें देखीं,

मगर कुछ साफ न खुला।

**मिसेज गार्डन :** उसे कभी पार्क-वार्क में ले जाओ और वहां एकांत में प्रोपोज करो। और मैं क्या बताऊं?

**विलियम :** वह जब मेरे साथ कहीं जाय भी। मुझे देखते ही तो उसके चेहरे पर उदासी छा जाती है। चाहती है मैं उठकर चला जाऊं। कभी खातिर से बैठाए, कुछ बातचीत करे, तब तो मेरा दिल बढ़े।

**मिसेज गार्डन :** तो क्या तुम सालभर से यों ही रास्ता नापने आते हो?

**विलियम :** मेरी पहुंच तो आप ही तक है।

**मिसेज गार्डन :** तो क्या मुझसे शादी करेगा? कैसा युवक है ! होशियार मर्द एक घंटे में औरत को रास कर लेता है, तुम्हें सालभर दौड़ते हो गया और अभी 'क' 'ख' की नौबत भी नहीं आई। कुछ तुममें बूता हो तो मैं भी जोर लगाऊं। बछड़ा तो खूंटे ही के बल पर कूदेगा। आखिर तुमने उसे अपनी ओर आकर्षित करने के लिए अब तक क्या-क्या कार्रवाई की?

**विलियम :** मैंने अंग्रेजी बोलने का अच्छा अभ्यास कर लिया है।

**मिसेज गार्डन :** खूब ! तो क्या आप अंग्रेजी में प्रोपोज करेंगे, या वह तुम्हारे अंग्रेजी भाषण का प्रवाह देखकर तुम्हारे ऊपर लट्टू हो जायगी?

**विलियम :** मैंने गाना भी सीख लिया है।

**मिसेज गार्डन :** यह तुमने बहुत अच्छा किया। वह गाने में कुशल है। संभव है रुचि की समानता आगे चलकर मैत्री का रूप धारण कर ले। प्यानो बजा लेते हो?

**विलियम :** जी हां, अच्छी तरह।

**मिसेज गार्डन :** अभी तो जेनी के आने में देर है। अपनी सहेली से मिलने गई है। चलो देखूं तुम कैसी प्यानो बजा लेते हो?

दोनों प्यानो वाली कोठरी में जाते हैं। विलियम प्यानो पर एक बेसुरा राग अलापता है।

**मिसेज गार्डन :** लाहौल-विला-कूवत ! यही आपका गाना है ! खुदा के लिए कहीं उसके सामने न बजाने लगना, नहीं उसे तुम्हारी सूरत से घृणा हो जाएगी।

**विलियम :** अभी तो सीख रहा हूं मिसेज गार्डन, कुछ दिनों में देखिएगा !

**मिसेज गार्डन :** जाओ भी, चले हो गाना सीखने। अच्छा और क्या सीखा?

विलियम : टेनिस खेलने लगा हूं।

मिसेज गार्डन : हां, इसकी बड़ी जरूरत थी। खूब अच्छी तरह खेल लेते हो?

विलियम : जी हां, कहिए तो दिखाऊं?

मिसेज गार्डन : टेनिस भी तो प्यानो ही की तरह नहीं सीखा है?

विलियम : नहीं जी, खूब खेलता हूं। अच्छे-अच्छों के छक्के छुड़ा दिये हैं।

मिसेज गार्डन : सच ! अच्छा कमरे में चलकर दिखाओ तो जरा अपना खेल। दोनों कमरे में आते हैं। मिसेज गार्डन खूंटी पर से दोनों रैकेट उतार लेती है। दोनों एक-एक रैकेट लेकर आमने-सामने खड़े हो जाते हैं। विलियम गेंद सर्व करता है। मिसेज गार्डन गेंद को उसकी तरफ लौटाती है। वह गेंद की तरफ लपकता है और जोर से आकर लुढ़क जाता है। फिर संभलकर खड़ा होता है।

मिसेज गार्डन : यही आपका खेल है ! तुम इसमें भी फेल हो गए। खुदा के लिए कहीं जेनी के सामने न खेलना, नहीं मुफ्त की भद हो।

विलियम : मैं गिरा थोड़े ही था। जोर से दौड़ा तो जरा पांव फिसल गया।

मिसेज गार्डन : अच्छा टेनिस-सूट तो बनवा लिया है?

विलियम : यह तो मुझसे किसी ने बताया ही नहीं!

मिसेज गार्डन : शाबाश ! तो यही लांग बूट पहनकर टेनिस खेलते हो?

विलियम : बूट पहनकर खूब दौड़ते बनता है।

मिसेज गार्डन : वही हो और क्या। मैं पूछती हूं, आखिर तुम किस दुनिया में रहते हो? पहले टेनिस सूट बनवाओ, तब टेनिस खेलो। यह नहीं कि यह लक्कड़तोड़ जूते और यह नीचा कोट पहनकर टेनिस खेलने लगे। तुम्हारी हंसी उड़ती होगी और क्या?

विलियम : मुझसे तो लेडी डगलस ने यही कहा कि फौजी आदमियों के लिए टेनिस सूट की जरूरत नहीं।

मिसेज गार्डन : अच्छा, अब आदमी बनना सीखो। यह जंगल-सी मूंछें साफ कराओ। वह जमाना दूसरा था, जब औरत मर्द की मूंछें देखकर खुश होती थी। मुझे ही ले लो। मुंड़ी हुई मूंछें मुझे एक आंख नहीं भातीं; लेकिन अब जमाना बदल गया है। अब स्त्री चाहती है कि मर्द का चेहरा साफ हो। बालों का चिह्न तक न हो।

**विलियम** : तो कल ही लीजिए। इसमें कौन छप्पन टके का खर्च है।

**मिसेज गार्डन** : अच्छा कुछ नाचना-वाचना भी सीखा है? जेनी बहुत अच्छा नाचती है।

**विलियम** : जी हां, नाचना तो पहले ही से आता है।

**मिसेज गार्डन** : अच्छा जरा दिखाओ।

विलियम वहीं बंदरों की भांति उचकने लगता है। नाचते समय अपने स्थूल शरीर को संभालने में उसकी मुखाकृति विकृत हो जाती है कि मि० गार्डन हंसते-हंसते लोट जाती है।

**मिसेज गार्डन** : रहने भी दो। यह आपका नाच है, जैसे बनैला सुअर किलोल करे। भई यह बेल मुंढ़े चढ़ने की नहीं। अभी तुममें बड़ी-बड़ी त्रुटियां हैं। पहले इनको दूर करो ! तब हिम्मत करके एक दिन प्रोपोज करो।

**विलियम** : त्रुटियां तो मैं पूरी कर लूंगा, लेकिन प्रोपोज करना टेढ़ी खीर है।

**मिसेज गार्डन** : मैं एक बात कहूं—जरा-सी शराब पी लेना।

**विलियम** : ऐसा न हो, बहकने लगूं?

**मिसेज गार्डन** : अजी नहीं, थोड़ी-सी पीना और बढ़िया किस्म की, जिसमें मुंह से सुगंध आवे ! और देखो, गंवारों की तरह बातचीत न किया करो। शिष्टाचार सीखो। पहनावा भी भले आदमियों-सा रखो। टाई और कॉलर रेशमी लो। कोट के बटन में एकाध गुलाब लगा लिया करो। यह मोटा-सोटा लेडियों के पसंद की चीज नहीं। हलकी-सी सोफियानी छड़ी लो। यह तुमने डिबिया-सी घड़ी और जंजीर लगा रखी है, इसे धता बताओ और सुनहरी घड़ी कलाई पर बांधो। तुम्हारे घर में कितने नौकर हैं?

**विलियम** : नौकर ! नौकरों की क्या जरूरत है? एक बूढ़ी दाई है, वह रोटी और गोश्त पका देती है—दोनों वक्त। सुबह को दो सेर दूध खुद दुहा लाता हूं। कच्चा ही पी जाता हूं। बुढ़िया बिस्तर डाल देती है। दफ्तर से आकर दो ढाई सौ हाथ लेजिम के फेर लेता हूं। खाना खाकर सो जाता हूं।

**मिसेज गार्डन** : अगर तुम्हारी यह रहन-सहन है तो जेनी से हाथ धो रखो। वह

मजदूर पति नहीं, जेंटिलमैन पति चाहती हैं।

**विलियम :** अब तक तो मुझे किसी ने कुछ बताया ही नहीं। अब आपने सलाह दी है, देखिए कितनी जल्द जेंटिलमैन बन जाता हूं।

**मिसेज गार्डन :** कुछ न हो तो एक बेयरा, एक खानसामां और एक अर्दली तो होना ही चाहिए। बावरची अलग। एक मेहतर, एक धोबी और एक बागवान भी रखो। और कैसे मालूम होगा कि तुम साहब हो। अभी मोटर न हो तो कोई हरज नहीं; लेकिन साल-दो साल में उसका प्रबंध भी करना पड़ेगा। घर में कुछ तस्वीरें हैं?

**विलियम :** जी हां, अखबारों में जो अच्छी तस्वीर नजर आ जाती है। फ्रेम करा लेता हूं।

**मिसेज गार्डन :** शाबाश? तब तो तुम आर्ट के बड़े रसिक हो। अच्छा कभी सिनेमा देखने जाते हो?

**विलियम :** वहां जाकर नींद कौन खराब करे मिसेज गार्डन? मुझे तो उसमें कुछ मजा नहीं आता।

**मिसेज गार्डन :** तो तुम निरे गंवार हो। खाना, काम करना और सोना जानते हो। सभ्यता तो तुम्हें छू नहीं गई....।

जेनी की आहट मिलती है। विलियम पिछवाड़े के द्वार से बदहवास भागता है !

**जेनी :** आज उमा और उसका पति विदा हो गये मामा ! उमा बहुत रोती थी। मेरे गले लिपटकर रोने लगी। मुझे भी रोना आ गया। अब बेचारी न जाने कब आएगी !

**मिसेज गार्डन :** इन लोगों में विदाई के समय रोने का बुरा रिवाज है।

**जेनी :** क्या जाने मामा ! मुझे तो खुद रोना आ गया था। मैं तो तुम्हारे पास से जाने लगूं, तो मुझे जरूर रोना आये। योगराज एक सिनेमा कम्पनी का डाइरेक्टर है, मामा ! पंद्रह सौ वेतन पाता है।

**मिसेज गार्डन :** अच्छा ! मगर अभी उम्र तो कुछ नहीं है। अपनी-अपनी तकदीर है।

**जेनी :** अमेरिका और इग्लैण्ड हो आये हैं मामा! अमेरिका में एक कम्पनी के डाइरेक्टर रहे। कितनी ही युवतियां वहां उनसे शादी करने पर तुली हुई थीं। कितनी ही तो लाखों की सम्पत्ति उन्हें

दे रही थीं; लेकिन उनकी मंगनी पहले ही उमा से हो गई थी। सबको सूखा जवाब दिया। वहां होते तो अब तक उन्हें चार-पांच हजार मिलते होते। इन फन में उन्हें कमाल है। उमा है बड़ी नसीबों वाली। मुझे उन्होंने अपनी कम्पनी में बुलाया है। पहले एक हजार देंगे।

**मिसेज गार्डन** : **(बेटी को गले लगाकर)** सच !

**जेनी** : हां मामा ! वह तो मुझे अपने साथ ले चलने पर जोर दे रहे थे। मैंने कहा—अभी मुझे कुछ तैयारी करनी है। मुझे पांच सौ का चैक तैयारियों के लिए दे गए।

**मिसेज गार्डन** : खुदा का लाख-लाख शुक्र है कि उसने आड़े वक्त में हमारी मदद की। बड़ा शरीफ आदमी मालूम होता है।

**जेनी** : **(कुछ शरमाते हुए)** अगर उमा मेरी सहेली न होती और मुझसे इतना प्रेम न करती होती, तो एक बार मैं अपने भाग्य की परीक्षा करती।

**मिसेज गार्डन** : क्या कहती है जेनी ! विवाहित पुरुष के साथ?

**जेनी** : शादी-विवाह बच्चों का खेल है, मामा! यह केवल स्त्री और पुरुष के मन का समझौता है। इसमें धर्म को घसीटना मूर्खता है। मैं रूप-रंग में उमा जैसी नहीं ! लेकिन उन्हें मैं जितना आकर्षित करती हूं, उमा नहीं कर सकती। काश विवाह के पहले इनसे मेरा परिचय हो गया होता ! मेरा गाना सुनकर मस्त हो गए। और तुमसे क्या कहूं? खेद यही है, कि वह उमा के पति हैं और उमा इतनी निष्कपट और सरल है कि मुझे उस पर दया आती है। वह तो चाहती है कि उन्हें किसी औरत की हवा भी न लगे।

**मिसेज गार्डन** : **(चिंता-भाव से)** अब तेरे मन की यह दशा है जेनी, तो मैं तेरा उस कम्पनी में जाना उचित नहीं समझती।

**जेनी** : तुम भी मामा, मुझे छोकरी समझती हो। मैं योगराज को दिल से चाहती हूं; लेकिन क्या मजाल कि मेरे मुंह से एक शब्द भी निकले, या इशारों से भी इसका आभास मिले। मैं न इतनी कृतघ्न हूं और न इतनी मदमाती।

**मिसेज गार्डन** : खुदा तेरे इरादों को पाक रखे बेटी ! यही सज्जनों का धन है। खुदा ने चाहा, तो तुझे इससे अच्छा आदमी मिल जाएगा।

चलो खाना तैयार है।

दोनों खाना खाने जाती हैं।

पटाक्षेप

## तृतीय दृश्य

वर्षा काल का एक प्रभात। बादल घिरे हुए हैं। एक शानदार बंगला ! दरवाजों पर जाली लोट के परदे पड़े हुए हैं! उमा एक कमरे में पलंग पर पड़ी हुई है। एक औरत उसके सिर में तेल डाल रही है। उमा का मुख पीला पड़ गया है। देह सूख गई है। कमरे के पीछे की तरफ दो खिड़कियां हैं जो बाग में खुलती हैं।

**उमा :** **(आईने की ओर देखकर)** यौवन इतना अस्थिर है, इसकी मैंने कल्पना भी न की थी। मानो एक स्वप्न था कि आंख खुलते ही गायब हो गया ! मगर कितना मधुर स्वप्न था ! मैं स्वर्ग की अप्सरा की भाँति विमान पर बैठी आकाश में विहार करती थी। अब न वह विमान है, न स्वर्ग। मैं अपनी सारी निधि खोकर दया की भिक्षा पर पड़ी हुई हूं। क्यों चम्पा, तू भी कुछ देखती है बाबूजी के स्वभाव में कितना परिवर्तन हो गया है। मुझे ऐसा जान पड़ता है कि अब उन्हें मेरे समीप बैठने में आनंद नहीं आता।

**चम्पा :** नहीं बहूजी, ऐसा न कहें। बाबूजी को मैंने कई बार आपके सिरहाने खड़े रोते देखा है। मुझे देखते ही उन्होंने रूमाल से आंखें छिपा लीं और बाहर चले गए। आप वहां लेटी रहती हैं और वह दबे पांव कमरे के द्वार पर टहलते रहते हैं। शायद उन्हें शंका होती है कि उनके आने से आपको कष्ट होगा।

**उमा :** **(अविश्वास से देखकर)** मुझे उनके आने से कष्ट होगा ! यह उनका प्रेम है, जो मुझे जिंदा रखे हुए है, चम्पा ! वही ज्योति मुझे जीवन प्रदान कर रही है। नहीं अब तक यह दीपक कब का बुझ गया होता।

लेडी डॉक्टर के साथ योगराज कमरे में आता है और

उसे कुर्सी पर बैठाकर बाहर चला जाता है।

**लेडी डॉ॰ :** आज तो आपकी तबियत अच्छी मालूम होती है।

**उमा :** होगी ! मुझे तो कोई फर्क नहीं मालूम होता।

**लेडी डॉ॰ :** रात को नींद नहीं आई·थी?

**उमा :** जी नहीं। पलक तक नहीं झपकी।

**लेडी डॉ॰ :** मैंने तो आपसे पहले ही कहा था, कुछ दिनों के लिये पहाड़ पर चली जाइए। आप राजी न हुईं। कम-से-कम सुबह को हवा खाने तो चली जाया करो।

**उमा :** इच्छा ही नहीं होती, मेम साहब ! सोचती हूं, जब मरना ही है, तो क्या छः महीने पहले और क्या छः महीने पीछे।

**लेडी डॉ॰ :** नहीं-नहीं, तुम बहुत जल्दी अच्छी हो जाओगी, उमा देवी ! अगर तुम पहाड़ों पर चली जाओ, तो एक महीने में चंगी हो जाओगी। मैं आज बाबूजी से कहती हूं, तुम्हें कल ही भेज दें।

**उमा :** आप मुझे अकेले जाने को कहती हैं। मैं अकेली नहीं रह सकती।

**लेडी डॉ॰ :** नहीं, अब मैं अकेली जाने को न कहूंगी। बाबूजी तुम्हारे साथ जाएंगे।

**उमा :** **(प्रसन्न होकर)** हां ! तब मुझे जाने में कोई इंकार नहीं है।

लेडी डॉक्टर थर्मामीटर लगाकर ज्वर देखती है और नुस्खा लिखकर चली जाती है। द्वार पर योगराज खड़े हैं।

**लेडी डॉ॰ :** इनकी हालत खराब होती जाती है। आप इन्हें पहाड़ पर ले जाएं। मैंने पहले इस पर ज्यादा जोर न दिया था। मैंने समझा था, दवाओं से काम चल जायगा ! लेकिन अब मालूम होता है, पहाड़ों पर जरूर ले जाना पड़ेगा।

**योगराज :** मैं कल ही चला जाऊंगा।

दोनों योगराज के कमरे में आकर बैठते हैं।

**लेडी डॉ॰ :** हां जाइए ! मगर आपने किसी तरह का कुपथ्य किया, तो आपको इनसे हाथ धोना पड़ेगा। अब मैं साफ-साफ कहती हूं, आपके ही कारण इनकी यह दशा हुई। सालभर में दो गर्भ-पात और तीसरा गर्भ ! एक कमसिन, कोमल प्रकृति की बालिका

कितना अत्याचार सह सकती ! आप शिक्षित हैं, दुनिया देख चुके हैं, आपको विवाह करने के पहले इस विषय का ज्ञान प्राप्त कर लेना चाहिए था। पहले गर्भपात के बाद आपको कम-से-कम सालभर के लिए उन्हें मैके भेज देना चाहिए था। इनसे पृथक् रहना जरूरी था, पर आपने जरा भी परवाह न की। जिस वक्त उमादेवी आई थीं, मैंने उन्हें देखा था। खिले हुए गुलाब का-सा चेहरा था। एक साल के अंदर उनकी यह दशा हो गई, कि देह में रुधिर का नाम नहीं। इसके जिम्मेदार आप हैं।

**योगराज :** लेडी विलसन, ईश्वर के लिए मुझे क्षमा कीजिए। मैं आपसे कसम खाकर कहता हूं, कि मुझे कुछ न मालूम था।

**लेडी डॉ० :** तो यह किसका दोष है? अगर कोई आदमी तैरना न जानने पर भी दरिया में कूदे, तो यह किसका दोष है? जिसने घोड़े पर सवारी करना न सीखा हो, उसे क्या अधिकार है कि वह घोड़े दौड़ावे? उमादेवी बालिका थी। अपने कर्त्तव्य का उसे ज्ञान न था। इस विषय में न उसने कुछ पढ़ा, न किसी से बात-चीत की। वह तो इतना ही जानती थी कि आप उसके स्वामी हैं, आपकी इच्छाओं के आगे सिर झुकाना उसका कर्त्तव्य है। उसे क्या मालूम था कि वह आपकी कामुकता के सामने सिर झुकाकर अपने लिए विष बो रही है। आपको भी चाहे अभी कुछ न मालूम होता हो, पर जल्द या देर में इसका असर अवश्य होगा। प्रकृति उन लोगों को कभी क्षमा नहीं करती जो उसके नियमों को तोड़ते हैं।

योगराज निस्पंद बैठा रहता है, मानो निष्प्राण हो। जब लेडी विलसन टोपी उठाकर जाने लगती हैं, तो वह चौंककर खड़ा हो जाता है।

**योगराज :** लेडी विलसन, ईश्वर के लिए इन्हें किसी तरह बचा लीजिए। मैं उम्र भर आपकी गुलामी करूंगा। आप मुझसे मेरा सब कुछ ले लें, केवल इन्हें बच्चा लें, मुझ पर दया कीजिए।

**लेडी डॉ० :** लाला योगराज बच्चों की-सी बाते न करो। बचाना मेरे वश की बात नहीं है। मैं यथाशक्ति यत्न करूंगी, यह मेरा धर्म है। इससे ज्यादा मैं और कुछ नहीं कर सकती। आपने भी वही

नादानी की जो आपके दूसरे भाई किया करते हैं। स्त्री उनके लिए केवल विषय-भोग का यंत्र है। वह स्त्री पर जितना अत्याचार चाहें कर सकते हैं। अगर स्त्री की ओर से कुछ अरुचि हो, तो उसके शत्रु हो जायंगे। वह बेचारी पति को प्रसन्न रखने के लिए सब कुछ झेलने को तैयार रहती है। सभी घरों में यही तमाशा देखती हूं। अगर क्षय रोग न फैले, तो क्या हो; लेकिन अब भी घबराने की कोई बात नहीं। कल आप इन्हें पहाड़ पर ले जाइए और पूरा विश्राम दीजिए। नहीं तो आपको पछताना पड़ेगा।

लेडी विलसन चली जाती है। योगराज फिर उमा के पास आता है।

**उमा :** क्या कहती थीं लेडी विलसन? तुमसे अलग-अलग बातें कर रही थीं?

**योगराज :** कुछ नहीं, वही पहाड़ पर जाने की बातचीत थी। मैंने निश्चय किया है, कल हम लोग चल दें।

**उमा :** तो मेरे घर एक खत लिख दो। अम्मां और दादा से मुलाकात तो कर लूं। जेनी से भी मिलने को जी चाहता है। उसे भी एक खत लिख दो।

**योगराज :** इसमें कई दिन लग जायेंगे, उमा !

**उमा :** जैसी तुम्हारी इच्छा। कहीं मर गई तो उन लोगों को देख भी न सकूंगी !

उसकी आंखों से आंसू की दो बूंदें गिर पड़ती हैं। योगराज झुककर उसके माथे का चुम्बन लेता है।

**योगराज :** **(भर्राई हुई आवाज में)** नहीं, नहीं, उमा ! ईश्वर ने चाहा, तो तुम वहां से स्वस्थ होकर आओगी। वहां के जलवायु का जरूर असर होगा।

**उमा :** **(चम्पा से)** अब रहने दे चम्पा ! बाहर जा, फिर बुलाऊं तो आ जाना।

चम्पा चली जाती है।

मेरे पास आ जाओ राजा। कुछ याद है तुम्हें, आज हमारे विवाह की पहली वर्ष-गांठ है। आज ही के दिन तुम मेरे घर गए थे।

ज्योंही मुझे बरात आने की खबर मिली, मैं कोठे पर चढ़कर तुम्हें देखने गई थी। तुम नहीं देख सकते थे ! पर मैंने तुम्हें खूब देखा था। कितनी जल्द एक पूरा साल बीत गया ! आज उसका उत्सव मनाऊंगी। तुम भी दफ्तर न जाना। आज मेरा जी कुछ हलका मालूम होता है। तुम्हारे साथ खूब बातें करूंगी। तुम चले जाते हो, तो घर फाड़ खाने लगता है। एक छन भी तुम्हें नहीं देखती तो जी घबरा उठता है। आज मैं अपना कमरा फूलों से सजाऊंगी, लेकिन नहीं। फूलों को न तोड़ना। **(बाग की ओर देखकर)** अपनी डालियों पर कितने सुंदर लगते हैं। तोड़ने से मुरझा जाएंगें।

चम्पा को बुलाती है, वह आकर खड़ी हो जाती है।

देख चम्पा, जरा मेरी वह साड़ी निकाल ला, जो कई महीने हुए कश्मीर से मंगवाई थी। एक बार भी नहीं पहन सकी। आज उसे पहनूंगी, देख और कपड़ों की तह न बिगड़ें। साड़ी में थोड़ा अगर मल देना। आज इनसे इनाम लूंगी।

चम्पा चली जाती है।

बताओ आज मुझे क्या सौगात दोगे? कोई अच्छी-सी चीज देना।

**योगराज :** **(कांपते हुए स्वर में)** क्या लोगी उमा? मेरे पास जो कुछ है वह तुम्हारा है।

**उमा :** **(मुस्कराकर उसके गले में हाथ डाल देती है)** जी नहीं, इन बातों में मैं नहीं आती। मैं जो कुछ मांगूगी वह तुम्हें देना होगा।

**योगराज :** तुम्हारे लिए मेरी जान हाजिर है उमा !

**उमा :** मैं तुमसे एक वचन मांगती हूं।

**योगराज :** यह तो तुमने कुछ न मांगा।

**उमा :** नहीं मैं वही वचन लूंगी। उसमें मुझे जितना आनंद मिलेगा उतना और किसी चीज से न मिलेगा। वचन दो कि मैं मर जाऊंगी, तो मेरी सोहाग-सिंदूर की डिबिया पर रोज दो फूल चढ़ाओगे। उसी सिंदूर ने तो मुझे तुम्हारा प्रेमदान दिया था। तुम्हें छोड़कर मुझे संसार में उससे प्रिय और कोई वस्तु नहीं है।

